संगत नहीं। जैन-परंपराके द्वारा यज्ञ-वध पर प्रखर प्रहार होता रहा, हिंसा धर्म-पुण्यका हेतु नहीं, यह माना जाता रहा। आगे चल कर वह परंपरा कुछ बदल गई—लौकिक वेगके सामने झुक गई। दयाके द्रव्य और भाव से दो भेद[1] कर द्रव्य दया—व्यावहारिक अहिंसाको पुण्यका हेतु माना गया। इस विषयको लेकर आचार्यवरने अपनी कृतिमें बड़ा मार्मिक विवेचन किया है। उसका संक्षेपमें सार यह है—आध्यात्मिक दया और अहिंसा दोनों एक हैं। लोक-दृष्टिमें 'प्राण-रक्षा, परानुग्रह और उसके साधनोंको भी' दया कहा जाता है। पर उनमें आत्म-शुद्धिका तत्त्व न होनेके कारण वह मोक्षका हेतु नहीं बनती। वह आत्म-साधक नहीं है—उसके मुख्यतया तीन कारण हैं—मोहका सम्मिश्रण, असंयमका पोषण और बलात्कारिता। प्रयोगके रूपमें रक्खें तो उसका रूप यों बनता है कि—लोकदया मोहकी परिणति है, असंयम की पोषक है तथा उसमें बलका प्रयोग होता है इसलिए वह तत्त्वदृष्टिमें सम्यक् अहिंसा नहीं है। अतएव वह धर्म और पुण्यकी हेतु भी नहीं है।

## दानके प्रकार

जैनसूत्रोंमें दानके दो रूप मिलते हैं। पहलेमें द्विविध दानका निरूपण है, दूसरेमें दशविध दानका। द्विविध दान—संयतिदान[2], असंयतिदान। दशविधदान—अनुकम्पा[3]दान, संग्रहदान, भयदान, कारुण्यदान, लज्जादान,

---

१—सा चानुकम्पा द्रव्यभावाभ्यां द्विधा—द्रव्यतो यथा अन्नादिदानेन, भावतस्तु धर्ममार्गप्रवर्तनेन। ध० प्र०

२—भग० ८-६

३—अणुकम्पा संगहे चेव भयाकालुणि एतिय।
लज्जाए गारवेणं च अधम्मेय पुणसत्तमे।
धम्मे अट्ठमे वुत्ते काहिइय कयन्तिय॥ स्था० स्था० १०

गारवदान, अधर्मदान, धर्मदान, करिष्यतिदान, कृतदान। ये द्विविध दानके ही विस्तृत रूप हैं। धर्मदानका संयतिदान और शेष नौका असंयतिदानमें समावेश हो जाता है। ब्राह्मण-परम्परा तथा समाजशास्त्रोंमें पुण्यार्थ दानका भी स्थान रहा है। भगवान् महावीरके श्रमणसंघके सामने भी यह प्रश्न आना स्वाभाविक था। भगवान्ने इसके सम्बन्धमें जो विचार व्यक्त किये, वे सूत्र-कृतांगमें[1] वर्णित हैं। संक्षेपमें वे यों हैं।

"राजा-अमात्य सेठ-साहूकार आदि कहे कि दानशाला आदि करानेमें मुझे क्या होगा ? तब साधुओंको 'पुण्य होगा या पाप' ऐसा कुछ भी नहीं कहना चाहिए। कारण कि दानकी तैयारीमें बहुतसे त्रस-स्थावर जीवोंकी हिंसा होती है, इसलिए उसमें 'पुण्य होता है', यह नहीं कहना चाहिये। उसका निषेध करनेसे, जिनको अन्न आदि दिये जाते, उनको अन्तराय होती है, इसलिए 'पुण्य नहीं है', यह भी नहीं कहना चाहिए। जो दानकी प्रशंसा करते हैं, वे प्राणियों के वधकी इच्छा करते हैं और जो उसका निषेध करते हैं, वे दान-पानेवालों की वृत्तिका छेद करते हैं।"

इस प्रकार भगवान् महावीरने अपना दृष्टिकोण स्पष्ट शब्दोंमें रख दिया कि वर्तमानमें—दानशाला आदि कराते समय या करानेके लिए पूछे, उस

---

१—जेयदाणं पसंसति-वह मिच्छंति पाणिणो,
जेयणं पडिसेहंति-वित्तिच्छेयं करन्ति ते ॥ २० ॥
दुहओ वि तेण भासंति-अत्थि वा णत्थिवा पुणो,
आयं रहस्स हेच्चाणं-निव्वाणं पाउणति ते ॥ २१ ॥

एनमेवार्थं पुनरपिसमासतः स्पष्टतरविभणिषुराह—जेदाणमित्यादि—येकेचनप्रपासत्रादिकं दानं बहूनां जन्तूनामुपकारीतिकृत्वाप्रशंसन्ति (श्लाघन्ते)। ते परमार्थानभिज्ञाः प्रभूततर प्राणिनां तत्प्रशंसा द्वारेण वधं

समय उसे पुण्य या पाप कुछ भी नहीं कहना चाहिए। उपदेश[1]-कालमें जो दान जैसा है, उसको वैसा बतानेमें कोई आपत्ति नहीं।

---

( प्राणातिपातं ) इच्छन्ति। तद्दानस्यप्राणातिपातमन्तरेणाऽनुपपत्तेः। ये च किल सूक्ष्मधियो वयमित्येवं मन्यमाना आगमसद्भावाऽनभिज्ञाः प्रतिषेधन्ति ( निषेधयन्ति ) तेऽप्यगीतार्थाः प्राणिनां वृतिच्छेदं वर्त्तनोपायविघ्नं कुर्वन्ति" ॥ २० ॥ "तदेव राज्ञा अन्येन चेश्वरेणकूपतडागसत्रदानादयुद्यतेन पुण्यसद्भावं पृष्टैर्मुमुक्षुभिर्यद्विधेयं तद्दर्शयितुमाह। दुहओवीत्यादि—यद्यस्तिपुण्यमित्येवमूचुस्ततोऽनन्तानां सत्वानां सूक्ष्मबादराणां सर्वदाप्राणत्याग एव स्यात्। प्रीणनमात्रन्तु पुनः स्वल्पानां स्वल्पकालीयम्—अतोऽस्तीति न वक्तव्यम्। नास्तिपुण्यमित्येवं प्रतिषेधेऽपि तदर्थिनामन्तरायः स्यात्। इत्यतो द्विधाप्यस्तिनास्तिवा पुण्यमित्येवं ते मुमुक्षवः साधवः पुनर्न भाषन्ते। किन्तु पृष्टैः सद्भिर्मौनमेवसमाश्रयणीयम्। निर्बन्धेत्वस्माकं द्विचत्वारिंशद्दोषवर्जित आहारः कल्पते। एवं विषयेमुमुक्षूणामधिकार एव नास्तीति युक्तम्।

सत्यं वप्रेषुशीलं - शशिकरधवलं वारिपीत्वा प्रकामं,
व्युच्छिन्नाशेषतृष्णाः प्रमुदितमनसः प्राणिसार्था भवन्ति।
शोषंनीते जलौघे दिनकरकिरणैं र्यान्त्यनन्ता विनाशं,
तेनोदासीनभावं - व्रजति मुनिगणः कूपवप्रादिकार्ये ॥ १ ॥

तदेवमुभयथापि भाषिते रजसः कर्मण आयोलाभो भवतीत्यतस्तमाय रजसो—मौनेनाऽनवद्यभाषणेन वाहित्वा ( त्यक्त्वा ) तेऽनवद्यभाषिणो निर्वाणं—मोक्षं प्राप्नुवन्ति ॥२१॥ सू०कृ०टी०श्रु०११गा० गा० २० २१

१—आगमविहिअ-णिसिद्धे, अहिगिच्च पसंसणे णिसेहे अ।
लेसेण विणो दोसो, एस महावक्क गम्मत्थो।

संयति-दानमें दान-शब्द क्रियामात्रका सूचक है, वस्तुवृत्या यह त्याग है—अतिथि[1]-संविभागव्रत है। अभयदानका भी सूत्रोंमें उल्लेख हुआ है। वह वस्तुवृत्या अहिंसा है, यह पहले कहा जा चुका है। जैन आगमके उत्तर-वर्ती साहित्यमें दानके 'लौकिक' और लोकोत्तर' ये दो विभाग उपलब्ध होते हैं। लौकिक दान अनेक प्रकारका है—गोदान, भूमिदान, हिरण्यदान, अन्नदान आदि आदि। लोकोत्तर दान—संयमी—साधुको आहार, पानी, भैषज्य, वस्त्र, पात्र, शय्या-संस्तारक आदि देना।

आगम-साहित्यमें वर्णित दानके प्रकार जाननेके बाद 'दान देनेसे क्या होता है? दान देना चाहिए या नहीं?' इन प्रश्नोंके उत्तर जाननेकी भी इच्छा उत्पन्न होती है। इसलिए इसकी भी हम उपेक्षा नहीं कर सकते।

आगमे सिद्धान्ते विहित निषिद्धं च दानमधिकृत्य प्रशंसने निषेधे च लेशेनापि न दोषः। सत्प्रवृत्तिरूपस्य विहितदानव्यापारस्य हिंसारूपत्वा-ऽभावेन तत्प्रशसने हिंसानुमोदनस्याप्रसङ्गात्। प्रत्युत् सुकृताऽनुमोदनस्यैव सम्भवात् निषिद्धदानव्यापारस्य च असत्प्रवृत्तिरूपस्य निषेधे वृत्तिच्छेद-परिणामाभावेनान्तरायानर्जनात्। प्रत्युत् परहितार्थं प्रवृत्त्यान्तरायकर्म-विच्छेद एव। तदिदमुक्तमुपदेशपदे—"आगमविहिअ त तं पडिसिद्ध चाहिगिच्च णो दोसो वि। उप० रह० १७२

१—अतिहि समणो तस्स-न्नापाणाइ सम्मप्पण। सक्कारज्जेहि अइहि संविभागे पकित्तिओ। उपा० वृ० १

अतिथिः साधुरुच्यते। धर्म० सं० ३ अधि०

अतिहिसविभागो नाम आयाणुग्गह बुद्धीए संजयाणं दाणं।

आव० वृह० वृ० ६ अ०

२—नि० चू० २ उ०

## दानका फल

संयतिको प्रासुक[1], एषणीय आहार-पानी देनेसे निर्जरा और असंयतिको शुद्ध या अशुद्ध आहार-पानी देनेसे पाप[2]-कर्मका बन्ध होता है।

## दानका विधान और निषेध

संयति दानका अनेक स्थलोंमें विधान है। श्रावकोंकी धार्मिक चर्याके वर्णनमें उसका प्रचुर उल्लेख मिलता है। असंयति दानका भी श्रावकोंकी सामाजिक चर्याके वर्णनमें अनेक स्थलोंपर उल्लेख हुआ है किन्तु उसका विधान कहीं भी नहीं मिलता और न किया भी जा सकता था। देश, काल, स्थितिके अनुरूप बदलनेवाले सामाजिक धर्मोंका विधान जैन-सूत्रों द्वारा नहीं किया गया कारण कि वे आत्मनिष्ठ भगवान् महावीर एवं उनकी शिष्यपरम्परा—श्रमणों के उपदेश हैं। उनमें अपरिवर्तनीय मोक्षधर्मका विधान किया गया है।

इसी प्रकार सामान्यतः उसका निषेध भी नहीं किया गया है।

## असंयति-दानके अनिषेधका कारण

प्र०—असंयति-दान मोक्ष-मार्ग नहीं है, इसलिए उसका विधान नहीं किया गया, यह तो ठीक है किन्तु वह संसारका कारण है, तब उसका निषेध क्यों नहीं किया गया ?

---

१—समणो वासएणं भन्ते ! तहारुवं समणं वा माहणं वा फासुएसणिज्जेणं असणपाणाखाइमसाइमेणं पडिलाभेमाणस्स किं कज्जति ? गोयमा ! एगंतसो निज्जरा कज्जइ नत्थि य से पावे कम्मे कज्जति।

भग० सू० श० ८ उ० ६

२—समणो वासगस्सणं भन्ते ! तहारूवं असंजय अविरए अपडिहय पच्च-क्खाय पावकम्मे पासुएण वा अफासुएण वा एसणिज्जेण वा अणेसणि-ज्जेण वा असणपाण जाव किं कज्जइ ? गोयमा ! एगंतसो से पावे कम्मे कज्जइ नत्थि से काइ निज्जरा कज्जइ। भग० श० ८ उ० ६

उ०—श्रमण[1] के लिए असंयति-दान सर्वथा निषिद्ध है। श्रावक गृहस्थ है, समाजमें रहता है, वह सर्वविरति नहीं होता। यथाशक्ति धर्मका आचरण करता है। इसलिए उसका क्षेत्र केवल आध्यात्मिक[2] ही नहीं होता। वह सामाजिक होनेके कारण बहुत सारी समाज द्वारा अभिमत अनाध्यात्मिक प्रवृत्तियां करनेके लिए भी बाध्य होता है—करता है। यद्यपि वह उन प्रवृत्तियोंको मोक्षका मार्ग नहीं समझता, फिर भी वह सामाजिक सहयोगकी प्रणालीके आधार पर उनका अनुसरण किये बिना नहीं रह सकता। यही *कारण है कि समाजाभिमत असंयति-दानका निषेध नहीं किया गया।* यह मन्तव्य आगमिक परंपरा का है।

## उत्तरवर्ती साहित्य और असंयति-दान

'असंयति-दान मोक्षका मार्ग नहीं' यहां तक इसमें कोई विवाद नही। औपनिषदिक भी यही कहते हैं कि दानसे पुण्यलोक[3] की प्राप्ति होती है। मुक्ति ब्रह्मनिष्ठको ही मिलती है। इस तुलनामें एक बड़ा भारी भेद छिपा हुआ है, वह भी दृष्टिसे परे नहीं किया जा सकता। उपनिषदोंमें जैसे श्रद्धा[4] से दो, अश्रद्धासे दो, सौन्दर्यसे दो, लज्जासे दो, भय—पुण्य-पापके विचारसे

---

१—जे भिक्खू अण्णउत्थिएण गारत्थिएण वा असणंवा ४ देयइ
देयन्तं वा साइज्जइ। नि० उ० १५ बो ७८

२—संजयासंजये धम्माधम्मे ठिए धम्माधम्मं उवसंपज्जिताणं विहरइ।
भग० १७ श० २-३

३—त्रयो धर्मस्कन्धाः—यज्ञोऽध्ययनं दानमिति प्रथमः.........सर्वं
एते पुण्यलोका भवन्ति, ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति। छान्दो० २। २३। १

४—श्रद्धया देयम्। अश्रद्धया देयम्। श्रिया देयम्। ह्रिया देयम्।
भिया देयम्। संविदा देयम्। —तैत्तरीयोपनिषद्

दो, ज्ञान-पूर्वक दो।" दानको व्यापकताके साथ धर्म-स्कन्ध माना है, वैसे जैनसूत्रोंने नहीं माना। यह ठीक है कि मोक्षका साक्षात् कारण शुक्ल ध्यान, शुद्धोपयोग सर्व सम्वररूप अवस्था है; जो उपनिषद्के शब्दोंमें ब्रह्म-निष्ठ दशा है। किन्तु धर्मका स्कन्ध वही दान हो सकता है, जो आत्मशुद्धि का साक्षात् कारण हो, दूसरे शब्दोंमें जो दान साक्षात् सम्वर-निर्जरारूप हो। पुण्य-लोक भी उसीका सहभावी गौण फल है। इसीका फलित यह हुआ कि संयति-दान ही धर्मका अंग है और उसीके साथ पुण्यकर्म[1] का बन्ध होता है।

'असंयति-दान अशुभ कर्म-बन्धका हेतु है' यह सिद्धांत शास्त्रसम्मत होने पर भी लोकमतके सर्वथा और कुछ हद तक वैदिक विचारधाराके भी प्रति-कूल था। बहुत सम्भव है कि यह बड़े भारी संघर्षका विषय रहा। 'अणुकंपादाणं पुण, जिणेहिं न कयाइ पडिसिद्धं'—अनुकम्पा-दानका भगवान् महावीरने प्रतिषेध नहीं किया, यह मध्यममार्ग संघर्षकालके प्रारंभमें निकला प्रतीत होता है। इसमें बताया गया कि "दान[2] की प्रशंसा और निषेध दोनों

---

१—तिहिं ठाणेहिं, जीवा सुभदीहाउ अत्ताते कम्मं पगरेंति, तं-णो पाणे अतिवातित्ता भवइ णो मुसं वइत्ता भवइ तहारूवं समणं वा माहणं वा वंदित्ता नमंसित्ता सक्कारित्ता समाणेत्ता कल्लाणं मंगलं देवतं चेतितं पज्जुवासे ता मणुन्नेणं पीतिकारएणं असणपाणखाइमसाइमेणं पडिलाभित्ता भवइ, इच्चेतेहिं तेहिं ठाणेहिं जीवा सुहदीहाउ तत्ता ते कम्मं पगरेंति।

—स्था० १२५

समणो वासएणं भन्ते तहारूवं समणं वा जाव पडिलाभेमाणे किं चयति ? गोयमा। जीवियं चयति दुच्चयं चयति दुक्करं करेति दुल्लहं लहइ बोहिं बुज्झइ तम्रो पच्छा सिज्झति जाव अन्तं करेति। भग० २६३

२—मोक्खत्थं जं दाणं तं पइ एसो विही समक्खाउ।

नहीं करने चाहिये, यह मोक्षार्थ दानकी विधि है।"

इससे भी विरोध-शमन नहीं हुआ, तब आगे चल आचार्योंने अनुकम्पा-दानको पुण्यका हेतु माना। इस परंपराके अनुसार फल-दानकी अपेक्षा दानके तीन भाग हो गये—(१) संयति-दान[1]—मोक्षका साधन, प्रासंगिक फलके रूपमें स्वर्गका भी (२) असंयति-दान[2]—पाप—अशुभ कर्म-बन्धका हेतु, (३) अनुकम्पा-दान[3]—पुण्यबन्धका—स्वर्ग तथा मनुष्यके भोगोंका हेतु। इस नवीन परंपरासे सम्भवतः विरोधका शमन तो हो गया किन्तु आगमिक मन्तव्यकी सुरक्षा नही हो सकी। जैन-दृष्टिके अनुसार निर्जरा और पुण्यका (शैलेशी अवस्थाके अतिरिक्त) सहचारित्व[4] है। 'निर्जरा अल्प और पुण्य अधिक', 'निर्जरा अधिक और पुण्य अल्प', यह हो सकता है किन्तु 'केवल पुण्य यह कभी नही हो सकता। फिर भी केवल पुण्य-हेतुक दानकी मान्यता का अङ्गीकरण हुआ है, वह वैदिक परम्पराकी दानविषयक मान्यताका केवल अनुकरण मात्र है। 'एते[5] पुण्यलोका भवन्ति' इसका प्रतिबिम्बसा है।

---

१—दुल्लहाओ मुहादाई, मुहाजीवी वि दुल्लहा।
मुहादाई मुहाजीवी, दो वि गच्छति सुग्गइं॥ दशवै० ५-१-१००

२—भग० ८-६

३—ऐन्द्रशर्मप्रदं दान, मनुकम्पासमन्वितम्।
भक्त्या सुपात्रदानं तु, मोक्षदं देशितं जिनैः। द्वा० १ द्वा०
अभयं सुपत्तदाणं, अणुकम्पा उचिअ कित्तिदाणं च।
दोहि वि मुक्खो भणियो, तिन्नि वि भोगाइयं दिंति॥
उप० तर० पृ० १५

४—इसका विशेष वर्णन धर्म और पुण्य शीर्षकमें देखो।

५—छान्दो० २।२३।१

दशवैकालिकमें साधुको पुण्यार्थ[1] तैयार किया हुआ आहार-पानी ग्रहण करने का निषेध किया है, उससे पता चलता है कि यह लोकप्रचलित था। पर 'अमुक दान' केवल पुण्यके लिए होता है, यह सिद्धान्त जैनसूत्रोंमें कहीं भी मान्य नहीं हुआ है। नव पुण्य बतलये हैं; उनमें अन्नपुण्य, पानपुण्य आदि आदि कहे गये हैं किन्तु इनका सम्बन्ध सयमी-साधु[2] के दानसे है।

## परम्पराभेदके ऐतिहासिक तथ्य

'धर्म-दान मोक्ष-साधनाका अंग है और शेष नौ दान लौकिक हैं—मोक्ष मार्गके अंग नहीं हैं'—इस आगममूलक मान्यताका वीरनिर्वाणकी तीसरी शतीके पूर्वार्ध तक पूर्ण समर्थन होता रहा किन्तु उससे आगे सम्पूर्ण जैनसंघ इस पर एकमत नहीं रहा। तात्कालिक परिस्थिति एवं उसके उत्तरवर्ती दान-विषयक जैन-साहित्यके आधार पर यह अनुमान किया जा सकता है। दान-प्रणालीका विस्तार-काल भद्रबाहुस्वामीके समयमें होनेवाला लम्बा दुर्भिक्ष है। उस समय भिक्षाके लिए जो ऊधम होता, पट्टावलीसे उसकी पूरी जानकारी मिलती है। दुर्भिक्षका उल्लेख नन्दी-टीका और परिशिष्ट पर्वमें भी हुआ है। भिखमंगोंकी कोई गिनती नहीं रही। कवियों, लेखकों और यहां तक कि धर्मगुरुओं द्वारा भी 'दानकी महिमा' के बड़े लम्बे-चौड़े पुल बांधे गये। बहुतसे जैन साधु भी शिथिल हो स्वेच्छाचरी बन गये। यह वी० नि० दूसरे शतकके उत्तरचरणकी घटना है। इसका धीमे-धीमे प्रभाव बढ़ा, जो कुछ आगे चल तीसरे शतकमें दृढ़मूल बन गया। जैन-

---

१—पुण्णठा पगडं इमं············संजयाणं अकप्पियं।
दितियं पडियाइक्खे, न मे कप्पइ तारिसं। दशवै० ५

२—"पात्रायान्नदानाद् यस्तीर्थकर्मनामादिपुण्यप्रकृतिबन्धस्तदन्नपुण्यम्, एवं सर्वत्र" स्था० टी० ६ स्था०

साहित्यमें दानविषयक साहित्य, विविध विधि-निषेध और आलोचनाएं इसी कालसे प्रारम्भ होती है, जो आगे क्रमशः बढ़ती ही चली गयी ।

## दो परम्पराएं

दानका सामूहिक वातावरण और पुण्यार्थ दान माननेवालोंका समाजमें प्रभाव एवं लोकप्रियता देख आगमकी कठोर परम्परामें कुछ परिवर्तन लानेवाली परम्पराने पुण्यार्थ दानवाली विचारधाराका आश्रय लिया । ऐसा प्रतीत होता है, आगमोंके आधार पर चलनेवाली साधु-परम्परा न केवल मौलिक सिद्धान्त पर अटल ही रही, अपितु उसने नयी परम्पराका विरोध भी किया, जिसका उत्तरवर्ती साहित्यमें पूर्वपक्षके रूपमें उल्लेख मिलता है । पूर्वपक्षका मुख्य तर्क यह रहा कि "दीन-अनाथ व्यक्ति असंयत[1] हैं इसलिये उन्हें दान देना, मोक्षका मार्ग एवं धर्म-पुण्यका हेतु नहीं हो सकता ।" दूसरे पक्ष द्वारा इसके उत्तरमें यह कहा गया कि "सामान्यतः यह ठीक है, असंयति दान मोक्ष एवं धर्म-पुण्यका हेतु नहीं बनता किन्तु अनुकम्पा-दान इसका अपवाद है । वह शुभाशयका हेतु होनेसे पुण्यबन्धका कारण है ।"

---

१—अथ दीनादीनामसयतत्वात् तद्दानस्य दोषपोषकत्वादसंगतं तद्दानमित्याशङ्कयाह—६ पञ्चा ९ वि०

२—असंयताय शुद्धदानम्, असंयतायाऽशुद्धदानमित्यभिलापाः । शेषौ तृतीय चतुर्थभङ्गौ अनिष्टफलदौ एकान्तकर्मबन्धहेतुत्वात् मतौ । शुद्धं वा यदशुद्धं वाऽसंयताय प्रदीयते । द्वा० १ द्वा० २१

गुरुत्वबुद्धया तत्कर्म—बन्धकृन्नानुकम्पया ।। न पुनरनुकम्पया, अनुकम्पादानस्य क्वाप्यनिषिद्धत्वात् । "अणुकम्पादाणं पुण, जिणेहि न कयाइ पडिसिद्धं । इतिवचनात् । द्वा० १ द्वा० २७

## अनुकम्पा-दान पर एक दृष्टि

'अनुकम्पा'-दान' यह शब्द आगमिक है। इसे पुण्यहेतु माननेकी बात आगममें नहीं मिलती। अनुकम्पा-दानकी व्याख्या करते हुए टीकाकारने इतना ही लिखा है—"अनुकम्पया कृपया दानं दीनानाथविषयमनुकम्पादानम्" इसका आधार सम्भवतः वाचकमुख्य उमास्वातिका यह श्लोक है :

"कृपणेऽनाथदरिद्रे, व्यसनप्राप्ते च रोगशोकहते।
यद् दीयते कृपार्थादनुकम्पात् तद् भवेद् दानम्॥

कृपण, अनाथ, दरिद्र, कष्टग्रस्त, रोगी, शोकाकुल ऐसे व्यक्तियोंको अनुकम्पापूर्वक जो दिया जाए, वह अनुकम्पा-दान है।" खैर, इसकी व्याख्या में दोनों परम्पराओंमें कोई मतभेद नहीं। मतभेद सिर्फ यही है कि एकने इसे पुण्यार्थ दानकी कोटिका माना, तब दूसरीने नहीं माना। एक बात तो यह हुई।

दूसरा प्रश्न यह उठा कि श्रावकोंको असंयतिको दान देना चाहिए या नहीं—उनके लिए यह विहित है या निषिद्ध ? यह निश्चित है कि पूर्व-पक्ष असंयति-दानको धर्म-पुण्यका हेतु माननेका प्रबल विरोधी था, फिर भी इसे 'निषिद्ध' मानता था, ऐसा कोई उल्लेख नहीं मिलता है। आगमिक परम्परा के अनुसार न निषिद्ध माना भी जाता था। किन्तु उत्तर-पक्षकी युक्तियों एवं निर्णयको देखनेसे मालूम होता है कि 'निषिद्ध' के समर्थक भी कोई न कोई थे, वह कोई परम्परा थी या व्यक्तिगत विचार थे, यह निश्चय पूर्वक नहीं कहा जा सकता। इसके उत्तरमें अनेक आचार्योंने अनेक युक्तियां प्रस्तुत की हैं :

---

१—स्था० १० स्था०

(१) अनुकम्पा[1]-दानका भगवान्‌ने निषेध नहीं किया है।

(२) तीर्थङ्कर[2] स्वयं दीक्षाके पूर्व वार्षिक दान देते हैं।

(३) पूर्ववर्ती श्रावकोंके द्वार सबके लिए खुले रहते थे।

इन युक्तियोंके अतिरिक्त आचार्य हरिभद्रने महावाक्यार्थ[3] के द्वारा भी यह सिद्ध किया है कि 'अनुकम्पा-दान' श्रावकोंके लिए निषिद्ध नहीं है।

इसके बाद तीसरी विचारधारा आचार्यश्री भिक्षुकी है, जो आगमिक विचारधाराकी आभारी है। आचार्य भिक्षुने बताया कि 'संयति-दान, ज्ञान-दान और अभयदान' ये तीनों दान अहिंसात्मक है, इसलिए मोक्षके मार्ग है। इनके अतिरिक्त जो कुछ दान हैं, वह लौकिक है। उससे धर्म-पुण्यका कोई सम्बन्ध नहीं। अनुकम्पा-दानके लिए भी आपने बताया कि वह श्रावकोंके लिए अधर्म दानकी भांति निषिद्ध भी नहीं है तो संयति-दानकी भांति विहित भी नहीं है।

तीर्थंकरोंने दीक्षा ग्रहणमे पूर्व दान किया, इसीलिए यदि वह पुण्यका हेतु है, तब तो तीर्थंकर दीक्षाग्रहणके पूर्व स्नान आदि करते है, वे भी पुण्यके हेतु होने चाहिए। तथा सावत्सरिकदान अनुकम्पा या दीनोद्धारके लिए नहीं होता। उसे सभी वर्गोंके लोग[4] ग्रहण करते हैं, केवल दीनवर्ग नहीं।

१—सव्वेहिं पि जिणेहिं, दुज्जयतियरागदोसमोहेहिं।
अनुकम्पादाणं स-ड्ढयाण न कहिं वि पडिसिद्धं॥ धर्म० सं० २ अधि०

२—श्रीजिनेनापि सांवत्सरिकदानेन दीनोद्धारः कृत एव। धर्म०सं० २ अधि०

३—उप० पद०

४—तीर्थकृद्दीयमाने वरघोषणायां सत्यां श्रावको योपिच्च तद्दानं गृह्णीतः, न वेति प्रश्ने उत्तरम्:—तीर्थकृद्दानसमये ज्ञाताधर्मकथादिषु सनाथानाथ-पथिककार्पटिकादीनां याचकादीनां ग्रहणाधिकारो दृश्यते, न तु व्यवहारिणाम्, तेन श्रावकोऽपि कश्चिद् याचकीभूय गृह्णाति तदा गृह्णातु।
से० प्र० ३ उल्ला०

यह दान एकमात्र रीतिका परिपालन[1] हैं। आचार्य मलयगिरिने आवश्यक टीकामें लिखा है कि भगवान् ऋषभनाथके समय कोई अनाथ दीन या याचक थे ही नहीं। फिर भी उन्होंने दान दिया था।

श्रावक 'समाजमें रहते हैं इसलिए वे सामाजिक व्यवहारका अनुसरण किये बिना कैसे रह सकते हैं? वे यदि पहले अनुकम्पादान देते तो संसारके व्यवहारका पालन करते और आजभी यदि देते हैं, तो वही व्यवहार पालन होता है। तथा 'अपावृत'द्वारा:' इस विशेषणका दानसे कोई भी सम्बन्ध नहीं है। यह विशेषण[3] उनकी धर्म-दृढ़ताका सूचक है। उन्हें किसी भी परतीर्थिकका भय नहीं था।

प्रस्तुत ग्रन्थमें आचार्य भिक्षुकी विचार-सरणिके आधार पर आगमिक परम्पराका समर्थन किया गया है। जो दान संयमोपवर्धक है, वही निरवद्य-मोक्षमार्ग है और जो संयमोपर्धक नहीं, वह सावद्य—अशुभ-कर्म-बन्धका हेतु है। आगमिक परम्परासे आगे बढ़कर 'अनुकम्पादान' को पुण्यका हेतु माननेवालोंकी युक्तियां वहां एकदम लचीली हो जाती हैं, जब वे इष्टापूर्त्त[4]

---

१—उच्यते कल्प एवास्य, तीर्थकृन्नामकर्मण:।
उदयात् सर्वसत्त्वानां, हित एव प्रवर्तते ॥ हा० २ अ०

२—अवंगुय दुवारा, भग० २। ५ सू० कृ० २। २ तथा २। ७

३—अपावृतद्वारा: कपाटादिभिरस्थगितद्वारा इत्यर्थ:। सद्दर्शनलाभेन न कुतोऽपि पाषंडिकाद् बिभ्यति शोभनमार्गपरिग्रहेणोद्घाटशिरसस्तिष्ठन्तीति भाव:। भग० वृ० श० २ उ० ५

४—ऋत्विग्भिर्मन्त्रसंस्कारै, र्ब्राह्मणानां समक्षत:।
अन्तर्वेद्यां हि यद् दत्तमिष्टं तदभिधीयते ॥
वापीकूपतडागानि, देवतायतनानि च।
अन्नप्रदानमेतत्तु, पूर्तं तत्त्वविदो विदु: ॥

का खण्डन करते हैं। इष्टापूर्त्त[1] आदिमें थोड़ोंका उपकार होता है और आरम्भ अधिक होता है, इसलिए वह अनुकम्पा नहीं है।"

तब प्रश्न हुआ कि 'प्रदेशी राजाने दानशाला बनाई' यह क्या है ? इसके उत्तरमें 'उसका[2] आलम्बन पुष्ट था, वह प्रवचनको उन्नतिका हेतु था' अथवा 'जहां[3] थोड़े आरम्भसे बहुतोंका उपकार होता है, वह अनुकम्पा ही है', आदि आदि दी जानेवाली युक्तियां प्रामाणिक जगत्के लिए कार्यकर नहीं हो सकती। याज्ञिक भी यही कहते हैं कि "यज्ञ[4]-हिंसासे बहुतोंका उपकार होता है तथा पापकी अपेक्षा पुण्य अधिक होता है, इसलिए उसमें कोई दोष नहीं।' यदि थोड़े पाप और अधिक पुण्यकी क्रियाको ठीक माना जाए तो फिर याज्ञिक हिंसाका विरोध करनेका कोई आधार नहीं रहता। एक ही क्रियामें पाप और पुण्य दोनों हो नहीं सकते। दोनोंके कारण पृथक् पृथक् है। पृथक् २ कारणकी अपेक्षा रखनेवाले दो कार्य यदि एक ही कारणसे उत्पन्न हो जायं, तब फिर उनके कारणोंको पृथक् २ माननेकी आवश्यकता नहीं रहती।

धर्म-परीक्षाके लिए कष, छेद और ताप ये तीन बातें बतलाई हैं। कषका अर्थ है विधि और प्रतिषेध। निर्जराके लिए—मोक्षके लिए तपस्या, ध्यान

---

१—स्तोकानामुपकारः स्या-दारम्भाद् यत्र भूयसाम्।
तत्रानुकम्पा न मता, यथेष्टापूर्त्तकर्मसु॥ द्वा० १ द्वा० ४

२—पुष्टालम्बनमाश्रित्य, दानशालादि कर्म यत्
तत्तु प्रवचनोन्नत्या, बीजाधानादिभावतः॥ द्वा० १ द्वा० ५

३—बहूनामुपकारेण, नानुकम्पा निमित्तताम्।
अतिक्रामति तेनात्र, मुख्यो हेतुः शुभाशयः॥ द्वा० १ द्वा० ६

४—याज्ञिकी हिंसा न दुष्यति, तस्या वैधत्वात्। पापजनकतापेक्षया
पुण्यजनकतायास्तत्र बाहुल्यात्।

आदि क्रिया करनी चाहिये, यह विधि है। प्राणीमात्रकी हिंसा नहीं करनी चाहिए, यह निषेध है। किन्तु जो—

"अन्य धर्मस्थिताः सत्त्वाः, असुरा इव विष्णुना।
उच्छेदनीयास्तेषां हि, वधे दोषो न विद्यते।।"

—इसप्रकारकी क्रियामें हिंसाका प्रतिषेध है, वह धर्मकी कसौटी नहीं है। यदि यह ठीक है, तब फिर राग-द्वेषकी परिणति एवं आरम्भमें हिंसाका प्रतिषेध कैसे माना जा सकता है? केवल 'परिणाम शुभ है' इस पर बल देना ही ठीक नहीं होता। यह तो वैदिक भी कह सकते हैं कि 'हम किसीको मारना नहीं चाहते, अधर्मका नाश चाहते हैं, हमारा उद्देश्य पवित्र है।' संसारमोचक[1] सम्प्रदायके अनुयायी भी क्या अपना उद्देश्य पवित्र नहीं बतलाते? वे कहते हैं—अत्यन्त दुःखी, दीन, हीन, रोगग्रस्त प्राणी जो निरन्तर दुःखी रहते हैं, उन्हें मार डालना चाहिए। यह महान् परोपकार है। यह देखनेमें भले ही

---

१—नं० वृ० पृ० १३

**विश्व-चिकित्सा-संघमें दया प्रेरित हत्याकी निन्दा :**

न्यूयार्क १९ अक्टूबर। विश्व-चिकित्सा-संघने एक तीव्र विवादके बाद दयासे प्रेरित होकर मरीजको मार डालनेके कार्यकी निन्दा करनेका निश्चय किया है। भारतके डायरेक्टर एस० जी० सेन और ब्रिटेनके डा० ग्रेग दोनोंने कहा कि बहुतसे मरीजको असाध्य समझकर उसकी आत्माको शारीरिक कष्टसे मुक्त करनेके लिए उसे मारनेकी दवाई दे देते हैं। फ्रान्सके डा० मार्सल पूमेलौक्सने कहा कि इस प्रकार डाक्टरोंके लिए गुनाह करनेके मार्ग खुल जायंगे। एक प्रस्तावमें संघने सिफारिश की है कि प्रत्येक देशका राष्ट्रीय चिकित्सा-एसोसिएशन इस प्रकारकी हत्याकी निन्दा करे। हिन्दुस्तान २२ अक्टूबर १९५०

अप्रिय लगे किन्तु इसका परिणाम सुन्दर होता है। जो इस कार्यको बुरा बतलाते है, इसका निषेध करते हैं, वे पापी हे। यह उनके मन्तव्यका सार है। उनका उद्देश्य मारना नही, किन्तु दुःखीका दुःख दूर करना है। पर तत्त्व-चिन्ताके मार्गमें—'इसमें हमारा कोई स्वार्थ नही', 'यह परोपकार है', 'इसमें आत्म सन्तोष होता है', 'पर तृप्ति होती है', 'मन शुद्ध है', 'मनको शुद्ध मालूम देता है'—आदि २ कल्पनाएं सही नही होतीं। इसलिए इन शब्दोंकी दुहाईसे क्या ? वृत्तियां कैसी हैं—रागात्मक है या अहिंसात्मक ? इस बातकी परीक्षा होनी चाहिए। लोकमान्य तिलकने लिखा है—"किसी[1] काममें 'मनकी गवाही लेना' यह काम अत्यन्त सरल प्रतीत होता है, परन्तु जब हम तत्त्व-ज्ञानकी दृष्टिसे इस बातका सूक्ष्म विचार करने लगते हैं—'शुद्ध मन' किसे कहना चाहिए, तब यह सरल पंथ अन्त तक काम नहीं दे सकता।"

अनुकम्पाके दो भेद होते हैं—द्रव्य और भाव। अन्न आदि देना यह द्रव्य अनुकम्पा है। धर्म मार्गमें प्रवृत्त करना यह भाव अनुकम्पा है। भाव अनुकम्पा मोक्षका मार्ग है और द्रव्य-अनुकम्पा संसार का। दुःखीका दुःख देखकर रो पड़ना अनुकम्पा हो सकती है पर वह धर्म-पुण्यका हेतु नहीं हो सकता। आचार्य भिक्षुके सामने प्रदेशीकी दानशालाका प्रश्न भी उलझनका नहीं था। प्रदेशीने 'दानशाला' बनाई, यह उनका राजधर्म था। राजधर्म लौकिक धर्म है, आध्यात्मिक नहीं। इस प्रकार उनका दृष्टिकोण अधिक स्पष्ट, यौक्तिक और विशुद्ध है। आचार्य भिक्षुके शब्दोंमें दानका तत्त्व यह है—

> अव्रतमें दे दातार, ते किम उतरै भवपार।
> मार्ग नहीं मोख रो ए, छान्दो इण लोक रो ए॥

---

१—गी० र० पृ० १२७

अव्रती—असंयमीको जो कुछ दिया जाता है, उससे आत्म-शुद्धि कैसे हो ? वह मोक्षका मार्ग नहीं है, लौकिक अभिप्राय है। समाजकी अभिरुचि है—प्रथा है। गृहस्थ भिक्षाका अधिकारी नहीं है, दानका पात्र नहीं है। दानका एकमात्र वही पात्र—अधिकारी है, जो पचन[1]-पाचन क्रियासे मुक्त तथा सर्वारम्भ—सर्वपरिग्रहसे विलग रहता है।

इस सम्बन्धमें आचार्य विनोवाके विचार मननीय हैं। वे लिखते हैं—"दुनियामें विना शारीरिक श्रमके भिक्षा मांगनेका अधिकार केवल सच्चे सन्यासीको है। सच्चे सन्यासीको—जो ईश्वर-भक्तिके रंगमें रंगा हुआ है, ऐसे सन्यासीको ही यह अधिकार है। क्योंकि ऊपरसे देखनेसे भले ही ऐसा मालूम पड़ता हो कि वह कुछ नहीं करता, फिर भी अनेक दूसरी बातोंसे वह समाजकी सेवा करता है।"

## सामाजिक पहलुओंका धार्मिक रूप

भारतीय समाज प्रारंभसे ही धर्मप्रधान रहा है। उसका सामाजिक पहलू आध्यात्मिकतासे ओत-प्रोत रहा है। जिसप्रकार लोकोत्तर पुरुषोंने-धर्माचार्योंने मोक्ष-साधनाके नियमोंका 'धर्म' शब्दके द्वारा सग्रह किया, वैसे ही लौकिक पुरुषोंने समाजशास्त्रियोंने भी समाज-व्यवस्थाके नियमोंका 'धर्म'-शब्दसे निरूपण किया। भीष्म पितामहने कहा है—"जो[2] मनुष्य जिसके साथ जैसा बर्ताव करे, उसके साथ वैसा बर्ताव करना धर्म-नीति है। मायावी के साथ माया और साधु पुरुषके साथ साधुताका बर्ताव करना चाहिए।"

---

१—नो वि पये न पयावए जे स भिक्खु।

दशवै० अ० १० गा० ४

२—यस्मिन् यथा वर्तते यो मनुष्यस्तस्मिंस्तथा वर्तितव्यं स धर्मः।
मायाचारो मायया बाधितव्यः, साध्वाचारः साधुनैवाभ्युपेयः॥

'आततायी'[1] को मारनेमें कोई दोष नहीं होता।' 'जो[2] अनार्य सामादि उपायोंसे सिखाये जानेपर भी न सीखें, बल्कि आततायी बनकर आयें, तो उन्हें शीघ्र ही मार देना चाहिए। उनके मारनेमें कोई दोष नहीं।' कहीं[3]पर दया करना धर्म है—जैसे दीन-दुखियोंकी सहायता करना; कहींपर निर्दयता धर्म है—जैसे आक्रमणकारीको कुचल डालना।' धर्म-संहिताओं के उक्त वाक्य समाज-व्यवस्थाके ही नियमोंको प्रकट करते हैं। कौटुम्बिक प्रथा भी भारतीय समाजका प्रमुख अंग रही है। उसको मजबूत बनानेके लिए भी समाज-शास्त्रियोंने विविध प्रकारके धर्मोंका निर्माण किया। कुटुम्बके मुखिया के लिए कुटुम्बका भरण-पोषण करना, सन्तानके लिए वृद्ध माता-पिताकी सेवा करना आदि-आदि अनेक ऐसे धर्म बतलाये, जिनके द्वारा यह व्यवस्था स्वस्थ रूपमें चलती रहे।

दीन-दुखियोंके लिए भी राज्यकी या समाजकी कोई सामूहिक व्यवस्था नहीं थी। इसलिए समाज-शास्त्रियोंने उनकी सहायता करना, उन्हें दान देना आदि-आदि प्रवृत्तियोंको भी महान् धर्म बना डाला। दान समाजका प्रमुख अंग बन गया और वह चलते-चलते लोकोत्तर धर्मकी व्यवस्थामें भी घुस गया। फल यह हुआ कि हजारों परिवार, लाखों व्यक्ति भिक्षुक बन गए। समाजके सिर भार बन बैठे। 'दान' एक सामाजिक नीति थी इसीलिए सभीने उसे बढ़ाया-चढ़ाया और वह खूब फैला।

आज समाजकी व्यवस्था बदल गई है—पूर्णरूपसे बदल नहीं पाई है तो

---

१—नाततायिवधे दोषो हन्तुर्भवति कश्चन। मनु०।

महा० भा० शा० प० १०९-२६

२—ये त्वनार्य्या न शिष्याः स्यु सन्तुचेदाततायिनः।
क्षिप्र व्यादनीयास्ते, तद्वधो नहि दोषदः॥

३—क्वचिद्दया निर्दयता क्वचित्।

भी बदलना चाहती है। अब भिक्षुकोंको यह बताया जाता है कि श्रम किये बिना किसीके दान पर जीना, दयनीय—अनुकम्पनीय दशाएँ बनाकर, दूसरोंके दिलमें अनुकम्पा-दयाके भाव पैदाकर भीख मांगना महापाप है। इस नवीन व्यवस्थामें भिखमंगोंको—दीन, दुःखी, असहाय और अपाङ्ग बनकर मांगनेवालोंको जो दान देते हैं, वे समाजके घटक तथा हितकर नहीं माने जाते।

आजकी समाज-व्यवस्था बताती है कि असहायोंसे उचित श्रम करवाकर उन्हें मजदूरी अथवा श्रमका प्रतिफल दो, भीख मत दो। बिना श्रम लेना व देना दोनों पाप है। पुरानी व्यवस्थामें 'दान' का स्थान था, आजकी व्यवस्था में श्रमका स्थान है। उसमें दानधर्म था, इसमें श्रमधर्म है। आखिर हैं दोनोंकी दोनों समाजकी व्यवस्थाएँ। पहलीमें विकार आ गया इसलिए वह टूट गई। नवीन समाजको जिसकी आवश्यकता है, उसका विकास किया जा रहा है। अपाङ्गोंके लिए राजकीय व्यवस्था होती है। आजकी दुनियामें वह राज्य उन्नत नहीं माना जाता, जो अपाहिजोंकी समुचित व्यवस्था न कर सके। जिस राज्यमें भीख और दानकी प्रथा है, वह आधुनिक दुनियांमें पूर्ण सम्मान नहीं पा सकता। सचमुच जो अपाङ्ग नहीं हैं, केवल दानकी प्रथाके आधार पर परम्पराके अनुसार मुफ्तका खाते हैं, उनके बारेमें महात्मा गांधी ने एक बार कहा था—"बिना[1] प्रामाणिक परिश्रमके किसी भी चंगे मनुष्यको मुफ्तमें खाना देना मेरी अहिंसा बर्दाश्त नहीं कर सकती। अगर मेरा वश चले तो जहां मुफ्त खाना मिलता है, ऐसा प्रत्येक 'सदावर्त' या 'अन्न क्षेत्र' में बन्द करा दूं।"

इस प्रकार हम देख सकते हैं कि दान किस रूपमें चला और आज वह किस भूमिका पर आकर रुका है। प्राचीनतम या प्राग् ऐतिहासिक युगका

१—सर्वो०

वर्णन करनेवाले साहित्यमें मिलता है कि—न कोई याचक था और न कोई दानी—लोक इस प्रथासे अनभिज्ञ थे। भगवान् ऋषभनाथ[1] ने दीक्षाके पूर्व अपने गोत्रियोंको दान दिया, तबसे व्यावहारिक दान चला। श्रेयांसकुमारने[2] भगवान् ऋषभनाथको भिक्षा दी; तबसे त्यागी, श्रमण एवं संन्यासियोंको, उनके संयमी-जीवन-निर्वाहके लिए अपनी खाद्य-पेय-परिधेय वस्तुओंका विभाग देना—यह त्यागरूप दान चला। ब्राह्मण-दान[3] भी उसी समय चला। क्रमशः ज्यों-ज्यों समाज बढ़ता चला गया, त्यों-त्यों उसकी समस्यायें बढ़ती गईं। दीन, दुखी, अनाथ, अपाङ्ग व्यक्तियोंकी संख्या बढ़ने लगी; तब पुण्य-दान

---

१—'दाए दाइ" दायकानां गोत्रिकानां दायधनविभागं परिभाज्य विभागशो दत्त्वा तदात्वे अनाथपान्थादियाचकानामभावाद गोत्रिकाग्रहणं तेऽपि च भगवत्प्रेरिता निर्ममाः सन्तः शेषमात्रं जगृहुः। इदमेव हि जगद्गुरोर्जीन यदीच्छावधिदानं दीयते तेषां च इयतैव इच्छापूर्तेः। ननु यदीच्छावधिकं प्रभोर्दानं तर्हि एदंयुगीनो जनः।

एकदिनदेयं संवत्सरदेयं वा एक एव जिघृक्षेत् इच्छाया अपरिमितत्वात्। सत्यं प्रभुप्रभावेण एतादृशेच्छाया असम्भवात्। जम्बू० प्र० २ वक्ष०

२—दत्तिव्व दाणमुसभं, दित्त दट्ठु जणम्मि वि पयत्त।
जिण भिक्खा दाणं पि य, दट्ठु भिक्खा पयत्ता उ।

दत्तिर्नाम दानं तच्च भगवत्ऋषभस्वामिन [illegible] रिक दानं ददतं दृष्ट्वा लोकेपि प्रवृत्तम्। यदि वा दत्तिर्नाम भि[illegible] तच्च जिनस्य भिक्षादानं प्रपौत्रेण कृतं दृष्ट्वा ल[illegible]ऽपि भिक्षा प्र[illegible] लोका अपि भिक्षां दातुं प्रवृत्तो इति भावः। [illegible] ०प्र० ५९

३—दाण च माहणाणं दानं च माहन[illegible] दातु [illegible] तपूजितत्वात्। [illegible] म० प्र० ५६

और अनुकम्पा-दानकी परम्पराएँ चलीं, जिनके वर्णनसे ऐतिहासिक युगका साहित्य भरा पड़ा है। इस युगमें जैन और वैदिक दोनोंके दान विषयक साहित्यमें संघर्षके बीज उपलब्ध होते हैं। वैदिक साहित्यमें[1] 'पात्र और अपात्र' इन शब्दों द्वारा यह चर्चा गया। जैन साहित्यमें 'संयति और असंयति' तथा 'पात्र[2], अपात्र और कुपात्र' इस रूपमें उसकी बड़ी २ चर्चाएं चलीं।

---

१—पात्रापात्रविभेदोऽस्ति, धेनुपन्नगयोरिव।
तृणात् संजायते क्षीरं, क्षीरात् संजायते विषम्॥

२—व्रतस्था लिङ्गिनः पात्र, मपचास्तु विशेषतः।
स्वसिद्धान्ताविरोधेन, वर्तन्ते ये सदैव हि॥ यो० वि० १२२
पात्रे दीनादिवर्गे च, दानं विधिवदीष्यते।
पोष्यवर्गाविरोधेन, न विरुद्धं स्वतश्च यत्॥ यो० वि० १२१
दीनान्धकृपणा ये तु, व्याधिग्रस्ता विशेषतः।
निःस्वाः क्रियान्तराशक्ता, एतद् वर्गो हि मीलकः॥ यो० वि० १२३
अपात्रदानतः किञ्चिन्न फल पापतः परम्।
लभ्यते हि फलं खेदो, बालुकापुञ्जपीडने॥ अ० श्रा० ११। ९०
विश्राणितमपात्राय, विधत्तेऽनर्थमूर्जितम्।
अपथ्यं भोजनं दत्तं, व्याधिं किन्न दुरुत्तरम्॥ अ० श्रा० ११। ९१
वितीर्य यो दानमसंयतात्मने, जनः फलं काङ्क्षति पुण्यलक्षणम्।
वितीर्य बीजं ज्वलिते स पावके, समीहते शस्यमपास्त दूषणम्॥
अ० श्रा० १०। ५४
दाणं न होइ अफलं, पत्तमपत्तेसु सन्निजुज्जंतं।
इयवि भणिए विदोसा, पसंसओ किं पुण अपत्ते॥ पि० नि० ४५५
बीजं यथोवरे क्षिप्तं, न फलाय प्रकल्प्यते।
तथाऽपात्रेषु यद्दानं, निष्फलं तद् विदुर्बुधाः॥

वि० १८ वीं शतीके प्रारम्भमें आचार्य भिक्षुने 'अनुकम्पा-दान' को धर्मार्थ या पुण्यार्थ माननेका प्रत्यक्ष विरोध किया। और 'वह सामाजिक सम्बन्ध है, दान है ही नहीं' इसका प्रचार किया। आजका समाज भी उस दान-प्रथाको उठाकर उसके स्थान पर श्रम तथा सम्मानपूर्ण प्रबन्धको व्यवस्थाको प्रोत्साहन दे रहा है। यह आदिकालसे आजतककी भारतीय दान-प्रथाकी एक स्थूल रूपरेखा है।

धर्म, दया, दान, उपकार, आदिके लौकिक और लोकोत्तर, ये दो भेद करनेके कारण है—सामाजिक और मोक्ष-धर्मका भेद समझाना। कारण कि इन शब्दोंका व्यवहार समाज और अध्यात्म, दोनोंके तत्त्वोंका प्रकाशन करने के लिए होता है।

भगवान् महावीर समाजके व्यवस्थापक नहीं, धर्म-मार्ग[1] के प्रवर्तक थे। उन्होंने सामाजिक नियमोंकी रचना नहीं की, आत्म-साधनाके नियमोंका[2] उपदेश किया था। उनकी दृष्टि क्षणिक दुःखोंके प्रतिकारमें न जाकर दुःख परम्पराके[3] मूलका उच्छेद करने पर लगी हुई थी। उन्होंने मुनिधर्म[4] और

१—वीतरागोपि सद्वेद्य—तीर्थकृन्नमकर्मणः।
उदयेन तथा धर्म—देशनायां प्रवर्तते ।। हा० अ० ३१। १

तओणं समणे भगवं महावीरे उप्पन्नवरनाणदंसणधरे अप्पाणं च लोगं च अभिसमिक्ख, पुव्वं देवाणं धम्ममाइक्खइ ततो पच्छा मणुस्साणं।
आ० २

२—उपा० १ अ०, औप० सम० द्वार०

३—अग्गं च मूलं च छिन्धि। आ० ३।२।६

४—तमेव धम्मं दुविहं आइक्खइ, तं जहा—अगारधम्मं, अणगारधम्मं च। औप० सम० द्वा०।

श्रावकधर्मका उपदेश किया। मुनि-धर्मके पांच व्रत हैं। श्रावक-धर्मके पांच अणुव्रत हैं। श्रावक समाजमें रहकर धर्म-पालन करता है, इसलिए उसके कर्म जैनदृष्टिके अनुसार तीन भागोंमें बंट जाते हैं:—

(१) विहित, (२) निषिद्ध, (३) अविहित-अनिषिद्ध।

पांच अणुव्रत विहित हैं। जो कर्म आत्म-हित और समाज-हित दोनों दृष्टियोंसे अनुचित हैं, वे निषिद्ध हैं। और जो सामाजिक जीवनके लिए आवश्यक हैं, अनिवार्य हैं, उपादेय हैं, वे न तो विहित हैं और न निषिद्ध। विहित इसलिए नहीं कि वे मोक्षके साधन नहीं हैं, निषिद्ध इसलिए नहीं कि उनके बिना गृहस्थ-जीवनका निर्वाह नहीं हो सकता। 'निषिद्ध' को छोड़नेपर श्रावकके लिए दो प्रकारके कर्म रहते हैं—(१) विहित और (२) अविहित-अनिषिद्ध।

इसी आशयको पूर्ववर्ती आचार्योंने लौकिक और लोकोत्तर इन दो शब्दों द्वारा व्यक्त किया है। जो मोक्षके लिए हो, वह लोकोत्तर और समाज-व्यवस्थाके लिए हो, वह लौकिक। आजकी भाषामें इन्हें क्रमशः आध्यात्मिक और सामाजिक कहा जा सकता है।

धर्मके सम्बन्धमें यदि यह कल्पना हो कि वह समाज-व्यवस्थाका नियम-मात्र है, तब तो समाज-शास्त्र जिसका विधान करे वही विहित, जिसका निषेध करे वही निषिद्ध, जिसे अच्छा माने वही अच्छा और जिसे उपयोगी माने वही उपयोगी होगा। और यदि धर्मके सम्बन्धमें कुछ दूसरी मान्यता हो कि वह सामाजिक धरातलसे ऊँचा है, आत्मवादकी भित्तिपर अवस्थित है, आत्मासे परमात्मा—नरसे नारायण बननेका, संसारसे मोक्षकी ओर ले जानेका साधन है तो समाजके सब नियम धर्म-शास्त्रके द्वारा विहित हो ही नहीं सकते। जिन कार्योंमें हिंसा, मोह, राग-द्वेषकी परिणति होती है, वे समाजके लिए चाहे कितने ही उपयोगी, आवश्यक, अच्छे या उपादेय हों,

फिर भी धर्म-शास्त्र उनका विधान नहीं कर सकते।

## लेश्या

लेश्याका अर्थ है—पुद्‌गल द्रव्यके संसर्गसे उत्पन्न होनेवाला जीवका अध्यवसाय—परिणाम, विचार। आत्मा चेतन है, जड़स्वरूपसे सर्वथा पृथक् है, फिर भी संसार-दशामें इसका जड़ द्रव्य—पुद्‌गलके साथ गहरा संसर्ग रहता है, इसीलिए जड़-द्रव्यजन्य परिणामोंका जीवपर असर हुए बिना नहीं रहता। जिन पुद्‌गलोंसे जीवके विचार प्रभावित होते है, वे भी द्रव्य-लेश्या कहलाते हैं। द्रव्य-लेश्यायें पौद्‌गलिक हैं, इसलिए इनमें वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श होते हैं। लेश्याओंका नामकरण द्रव्य-लेश्याओंके रंगके आधारपर हुआ है; जैसे कृष्ण-लेश्या, नील-लेश्या आदि-आदि। पहली तीन लेश्यायें अप्रशस्त लेश्यायें है। इनके वर्ण आदि चारों गुण अशुभ होते हैं। उत्तर-वर्ती तीन लेश्याओंके वर्ण आदि चारों शुभ होते हैं, इसलिए वे प्रशस्त होती हैं। खान-पान, स्थान और बाहरी वातावरण एवं वायुमण्डलका शरीर और मनपर असर होता है, यह प्रायः सर्वसम्मत-सी बात है। 'जैसा अन्न वैसा मन्न' यह उक्ति भी निराधार नहीं है। शरीर और मन, दोनों परस्परापेक्ष हैं। इनमें एक दूसरेकी क्रियाका एक दूसरेपर असर हुए बिना नहीं रहता। "जल्लेसाइं[1] दव्वाइं आदि अन्ति तल्लेसे परिणामे भवइ"—जिस लेश्याके द्रव्य ग्रहण किये जाते है, उसी लेश्याका परिणाम हो जाता है। इस आगम-वाक्यसे उक्त विषयकी पुष्टि होती है। व्यावहारिक जगत्‌में भी यही बात पाते हैं—प्राकृतिक चिकित्सा-प्रणालीमें मानस-रोगीको सुधारनेके लिए विभिन्न रंगोंकी किरणोंका या विभिन्न रंगोंकी बोतलोंके जलोंका प्रयोग किया जाता है। योग-प्रणालीमें पृथ्वी, जल आदि तत्त्वोंके रंगोंके परिवर्तनके अनुसार मानस-परिवर्तनका क्रम बतलाया है।

---

१—प्रज्ञा० लें० प०

इस पूर्वोक्त विवेचनसे इतना तो स्पष्ट हो जाता है कि द्रव्य-लेश्याके साथ भाव-लेश्याका गहरा सम्बन्ध है। किन्तु यह स्पष्ट नहीं होता कि द्रव्य-लेश्याके ग्रहणका क्या कारण है ? यदि भाव-लेश्याको उसका कारण मानें तो उसका अर्थ होता है—भाव-लेश्याके अनुरूप द्रव्य-लेश्या, न कि द्रव्य-लेश्याके अनुरूप भाव-लेश्या। ऊपरकी पंक्तियोंमें यह बताया गया है कि द्रव्य-लेश्या के अनुरूप भाव-लेश्या होती है। यह एक जटिल प्रश्न है। इसके समाधानके लिए हमें लेश्याकी उत्पत्तिपर ध्यान देना होगा—भाव-लेश्या यानी द्रव्य-लेश्याके साहाय्यसे होनेवाले आत्माके परिणामकी उत्पत्ति दो प्रकारसे होती है—मोह-कर्मके उदयसे तथा उसके उपशम,[1] क्षय या क्षयोपशमसे। औदयिक भाव-लेश्यायें बुरी (अप्रशस्त) होती हैं और औपशमिक, क्षायिक या क्षयोपशमिक लेश्यायें भली (प्रशस्त) होती हैं। कृष्ण, नील और कापोत, ये तीन अप्रशस्त और तेज, पद्म एवं शुक्ल, ये तीन प्रशस्त लेश्यायें हैं। प्रज्ञापनामें कहा है—"तओ[2] दुग्गइ गामिणिओ, तओ सुग्गइगामिणिओ"—अर्थात् पहली तीन लेश्यायें बुरे अध्यवसायवाली हैं, इसलिए वे दुर्गतिकी हेतु हैं। उत्तरवर्ती तीन लेश्यायें भले अध्यवसायवाली हैं, इसलिए वे सुगतिकी हेतु हैं। उत्तराध्ययनमें इनको अधर्म लेश्या और धर्म-लेश्या भी कहा है—"किण्हा[3]

---

१—तत्र द्विविधा विशुद्धलेश्या—'उवसमखइय' त्ति सूत्रत्वादुपशमक्षयजा, केषां पुनरुपशमक्षयौ ? यतो जायत इयमित्याह—कषायाणाम्, अयमर्थः—कषायोपशमजा कषायक्षयजा च, एकान्तविशुद्धिं चाश्रित्यैवमभिधानम्, अन्यथा हि क्षायोपशमिक्यपि शुक्लातेजःपद्मे च विशुद्धलेश्ये संभवत एवेति। उत्त० वृ० ३४ अ०

२—प्रज्ञा० १७-४

३—उत्त० ३४—५६, ५७

नीला काऊ, तिण्णि वि एयाओ अहम्मलेसाओ।.........तेऊ पम्हा सुक्काए, तिण्णि वि एयाओ धम्म लेसाओ''—कृष्ण, नील और कापोत ये तीन अधर्म-लेश्यायें हैं और तेजः, पद्म एवं शुक्ल ये तीन धर्म-लेश्यायें हैं। उक्त प्रकरण से हम इस निष्कर्षपर पहुंच सकते हैं कि आत्माके भले और बुरे अध्यवसाय (भाव-लेश्या) होनेका मूल कारण मोहका अभाव (पूर्ण या अपूर्ण) या भाव है। कृष्ण आदि पुद्‌गल-द्रव्य भले-बुरे अध्यवसायोंके सहकारी कारण बनते हैं। तात्पर्य यह है कि मात्र काले, नीले आदि पुद्‌गलोंसे ही आत्माके परिणाम बुरे-भले नहीं बनते। परिभाषाके शब्दोंमें कहें तो सिर्फ द्रव्य-लेश्या के अनुरूप ही भाव-लेश्या नहीं बनती। मोहका भाव-अभाव तथा द्रव्य-लेश्या इन दोनोंके कारण आत्माके बुरे या भले परिणाम बनते हैं। द्रव्य-लेश्याओंके स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण जाननेके लिए देखो यन्त्र। लेश्याकी विशेष जानकारीके लिए प्रज्ञापनका १७वां पद और उत्तराध्ययनका ३४वां अध्ययन द्रष्टव्य है। जैनेतर ग्रन्थोंमें भी कर्मकी विशुद्धि या वर्णके आधारपर जीवोंकी कई अवस्थाएँ बतलाई हैं। तुलनाके लिए देखो महाभारत पर्व १२—२८६। पातञ्जलयोगमें वर्णित कर्मकी कृष्ण[1], शुक्ल-कृष्ण, शुक्ल और अशुक्ल-अकृष्ण, ये चार जातियां भाव-लेश्याकी श्रेणीमें आती हैं। सांख्यदर्शन[2] तथा श्वेताऽश्वतरोपनिषद्[3] में रजः, सत्त्व और तमोगुणको लोहित, शुक्ल और कृष्ण कहा गया है। यह द्रव्य-लेश्याका रूप है। रजोगुण मनको मोहरंजित करता है इसलिए वह लोहित है। सत्त्व-गुणसे मन मलरहित होता है इसलिए वह शुक्ल है। तमोगुण ज्ञानको आवृत करता है, इसलिए वह कृष्ण है।

---

१—कर्माऽशुक्लाकृष्णं योगिनस्त्रिविधमितरेषाम्। पा० यो० ४ सू० ७

२—सां० कौ० पृष्ठ २००

३—श्वेता० ४-५

| लेश्या | वर्ण | रस | गन्ध | स्पर्श |
|---|---|---|---|---|
| कृष्ण | काजलके समान काला | नीमसे अनन्तगुण कटु | मृत सर्प की गन्धसे अनन्त गुण अनिष्ट गन्ध | गाय की जीभ से अनन्त गुण कर्कश |
| नील | नीलम के समान नीला | सौंठसे अनन्तगुण तीक्ष्ण | | |
| कापोत | कबूतरके गलेके समान रंग | कच्चेआमके रससे अनन्तगुण तिक्त | | |
| तेजः | हिंगूल—सिन्दूरके समान रक्त | पके आमके रससे अनन्तगुण मधुर | सुरभि - कुसुम की गन्ध से अनन्तगुण इष्ट गन्ध | नवनीत मक्खनसे अनन्त गुण सुकुमार |
| पद्म | हल्दीके समान पीला | मधुसे अनन्तगुण मिष्ट | | |
| शुक्ल | शंखके समान सफेद | मिसरीसे अनन्त गुण मिष्ट | | |

## क्षयोपशम

आठ कर्मोंमें ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय, ये चार कर्म घाती है, और शेष चार अघाती। घाती कर्म आत्म-गुणोंकी साक्षात् घात करते हैं। इनकी अनुभाग-शक्तिका सीधा असर जीवके ज्ञान आदि गुणोंपर होता है, गुण-विकास रुकता है। अघातीकर्मोंका सीधा सम्बन्ध पौद्गलिक द्रव्योंसे होता है। इनकी अनुभाग-शक्तिका जीवके गुणों पर सीधा असर नहीं होता। अघाती कर्मोंका या तो उदय होता है या क्षय—सर्वथा अभाव। इनके उदयसे जीवका पौद्गलिक द्रव्यसे सम्बन्ध जुड़ा रहता है।

इन्हींके उदयसे आत्मा 'अमूर्तोऽपि मूर्त्त इव' रहती है। इनके क्षयसे जीवका पौद्गलिक द्रव्यसे सदाके लिए सर्वथा सम्बन्ध टूट जाता है। और इनका क्षय मुक्त अवस्थाके पहले क्षणमें होता है। घाती कर्मोंके उदयसे जीवके ज्ञान, दर्शन, सम्यक्त्व-चारित्र और वीर्य-शक्तिका विकास रुका रहता है। फिर भी उक्त गुणोंका सर्वावरण नहीं होता। जहां इनका ( घातिक कर्मोंका ) उदय होता है, वहां अभाव भी। यदि ऐसा न हो, आत्माके गुण पूर्णतया ढक जायं तो जीव और अजीवमें कोई अन्तर न रहे। इसी आशयसे नन्दीमें कहा है:—

"सव्व जीवाणं पियणं अक्खरस्स अणंतभागो निच्चुग्घाडिओ जइ पुण सो वि आवरिज्जा तेणं जीबो अजीवत्तं पाविज्जा सुट्ठुविमेह समुदये होइ पहा-चंदसूराणं"

—पूर्ण ज्ञानका अनन्तवां भाग तो जीवमात्रके अनावृत रहता है, यदि वह आवृत हो जाय तो जीव अजीव बन जाय। मेघ कितना ही गहरा हो, फिर भी चांद और सूरजकी प्रभा कुछ न कुछ रहती है। यदि ऐसा न हो तो रात-दिनका विभाग ही मिट जाय। घाती कर्मके दलिक दो प्रकारके होते हैं—देशघाती और सर्वघाती। जिस कर्म-प्रकृतिसे आंशिक गुणोंकी घात होती है, वह देशघाती और जो पूर्ण गुणोंको घात करे, वह सर्वघाती। देशघाती कर्मके स्पर्धक भी दो प्रकारके होते हैं—देशघाती स्पर्धक और सर्वघाती स्पर्धक। सर्वघाती स्पर्धकोंका उदय रहने तक देश-गुण भी प्रगट नहीं होते। इसलिए आत्मगुणका यत् किञ्चित् विकास होनेमें भी सर्वघाती स्पर्धकोंका अभाव होना आवश्यक है, चाहे वह क्षयरूप हो या उपशमरूप। जहां सर्वघाती स्पर्धकोंमें कुछका क्षय और कुछका उपशम रहता है और देशघाती स्पर्धकोंका उदय रहता है, उस कर्म-अवस्थाको क्षयोपशम कहते हैं। क्षयोपशममें विपाकोदय नहीं होता, यह २-३३ सूत्रमें आचार्यवरने बतलाया है। उसका अभिप्राय यही है कि सर्वघाती स्पर्धकोंका विपाकोदय नहीं रहता। देशघाती

स्पर्धकोंका विपाकोदय गुणोंके प्रगट होनेमें बाधा नहीं डालता। इसलिए यहां उसकी अपेक्षा नहीं की गई। क्षयोपशमकी कुछेक रूपान्तरके साथ ३ व्याख्यायें हमारे सामने आती हैं—(१) घाती कर्मका विपाकोदय नहीं होना क्षयोपशम है—इससे मुख्यतया कर्मकी अवस्था पर प्रकाश पड़ता है। (२) उदयमें आये हुए घाती कर्मका क्षय होना, उपशम होना—विपाकरूपसे उदयमें न आना, प्रदेशोदय रहना क्षयोपशम है। इसमें प्रधानतया क्षयोपशम दशामें होनेवाले कर्मोदयका स्वरूप स्पष्ट होता है। (३) सर्वघाती स्पर्धकोंका क्षय होना, सत्तारूप उपशम होना तथा देशघाती स्पर्धकोंका उदय रहना क्षयोपशम है। इससे प्राधान्यत: क्षयोपशमके कार्य्य (आवारक शक्ति) के नियमनका बोध होता है।

सारांश सबका यही है कि—जिस कर्म-दशामें क्षय, उपशम और उदय ये तीनों बातें मिलें, वह क्षयोपशम है। अथवा घाती कर्मोंका जो आंशिक अभाव है—क्षययुक्त उपशम है, वह क्षयोपशम है। क्षयोपशममें उदय रहता अवश्य है किन्तु उसका क्षयोपशमके फल पर कोई असर नहीं होता। इसलिए इस कर्म-दशाको क्षय-उपशम इन दो शब्दोंके द्वारा ही व्यक्त किया है।

## दीपिका और तत्त्वार्थ

दीपिका और तत्त्वार्थ दोनोंका प्रतिपाद्य विषय जैन-तत्त्व है। तत्त्वार्थके होते हुए भी दीपिकाका निर्माण क्यों? यह प्रश्न सहज ही हो सकता है। इसलिए भी हो सकता है कि कई स्थलोंमें उसके सूत्र मूलके रूपमें या कुछ परिवर्तनके साथ उद्धृत किये गये हैं। किन्तु दीपिकाका अथसे इति तक सूक्ष्म दृष्ट्या आलोचन करनेवालोंके लिए यह प्रश्न द्विविधाका नहीं। फिर भी इसकी रचनाके मलभूत तथ्योंको सामने रख देना पाठकोंके लिए उपयुक्त ही होगा। दीपिकाकी रचना जैन-सिद्धान्तमें प्रवेश पानेके इच्छुक विद्यार्थियोंके लिए हुई है। वह ग्रन्थके नाम तथा आदि-श्लोकगत प्रयोजन 'विदधे बोध-

वृद्धधर्मम्' से ही स्पष्ट है। इसलिए इसमें पण्डितोंकी रुचिकी अपेक्षा सरलता की ओर अधिक ध्यान रखा गया है। विद्यार्थियोंके अध्ययनके आरम्भकालमें ही यह कण्ठाग्र हो जाए, इसलिए इसमें पाठका संक्षेप, अधिक परिभाषाएँ और आवश्यक विषयोंका निर्वाचन हुआ है। गुणस्थान, पर्याप्ति, उपयोग, आस्रव-भेद, सम्वर-भेद, भाव, शरीर आदि अनेकों ऐसे विषय हैं; जिनकी परिभाषाएं समझना विद्यार्थियोंके लिए अत्यन्त आवश्यक है। तत्त्वार्थके मूल सूत्रोंमें वे नहीं हैं। वह एक आकार ग्रन्थ है। उसके साथ कोई ऐसी छोटी व्याख्या जुड़ी हुई नहीं है कि विद्यार्थी जिसे कण्ठाग्र कर सरलतया आगे बढ़ सकें। 'उपयोगो लक्षणम्' इतने मात्रसे विद्यार्थीकी जिज्ञासा शान्त नहीं होती जबतक कि वह 'चेतनाव्यापार उपयोगः' यह न समझ ले।

तत्त्वार्थ पूर्णताकी दृष्टिसे रचा गया था और दीपिकाकी रचना उपयोगिताकी दृष्टिसे हुई है।

## आधारभूत ग्रन्थ

प्रस्तुत ग्रन्थकी रचनाके मूल आधार जैन-आगम हैं। इनके अतिरिक्त उमास्वातिका तत्त्वार्थ, आचार्य भिक्षुका नव-सद्‌भाव-पदार्थ तथा आचार्य हेमचन्द्रकी प्रमाण-मीमांसा भी इसके आधार रहे हैं।

## एक अध्ययन

इसका क्रम सर्वथा मौलिक तथा आधुनिकतम है। जैन-दृष्टिमें विश्व[1] क्या है? इस दृष्टिकोणको सामने रखकर आप इसका पहला प्रकाश पढ़ें। जैन-दर्शन वास्तविक पदार्थवादी है। उसकी दृष्टिमें ज्ञेय ज्ञाताका स्वप्न-प्रत्यय नहीं, किन्तु उसका ज्ञाताके समान ही स्वतन्त्र अस्तित्व है। लोकका स्वरूप, आकार, विभाग, आधार, लम्बाई-चौड़ाई आदिका जैन-आगमोंमें बड़ा भारी

---

१—विश्वस्थितिनिरूपणम्।

सूक्ष्म और तात्त्विक विवेचन किया गया है। द्रव्यों पर दृष्टि डालते ही विश्व-स्थितिका पूर्ण रूप आंखोंके सामने आ जाता है। विश्वको समझनेके लिए जीवके भेदोंकी कोई मुख्य उपयोगिता नहीं, इसलिए यहां जीवका कोई विभाग नहीं किया गया। लोककी व्यवस्थामें अजीवका ही अधिक उपयोग है। जैन-दर्शनमें अजीव द्रव्य सांख्यकी प्रकृतिकी तरह एक नहीं, वह पांच भागोंमें बंटा हुआ है। धर्म और अधर्मसे लोक-अलोकका विभाग और गति-स्थितिकी व्यवस्था होती है। आकाश सबका आधार है, काल परिवर्तनका हेतु है। और पुद्गलका श्वास-उछ्वास, भाषा, मन, शरीर, खान-पान आदि जीवकी समस्त दैहिक प्रवृत्तियोंमें प्रयोग होता है। जीव जीव-अजीवका ज्ञाता और विशेषत: पुद्गलका भोक्ता है। यद्यपि स्वरूपकी अपेक्षा ये छओं स्वतन्त्र हैं, फिर भी आपसमें एक दूसरे उपकारक और सहायक हैं। इनकी सामूहिक स्थिति ही विश्व है।

दूसरे प्रकाशके प्रारम्भमें ही नव तत्त्वोंके नाम हैं। द्रव्य और तत्त्व दोनों एकार्थक शब्द हैं, तब फिर छव द्रव्य और नव तत्त्व, ये दो विभाग क्यों? इसका समाधान यह है कि जैन-दर्शनमें भेद और अभेद दोनों दृष्टियोंका स्थान है। अभेद-दृष्टिके अनुसार तत्त्व दो ही हैं—जीव और अजीव। सूक्ष्म-दृष्टिके लिए भेद आवश्यक नहीं होता। स्थूलदृष्टिवाले व्यक्तियोंकी उप-योगिताके लिए भेद-सृष्टि होती है। शास्त्रकारोंने विश्वस्थितिको समझानेके लिए दो तत्त्वोंके छ: भेद किये। प्रश्न यह रहा कि क्या जैन-दर्शन केवल सत्यको जाननेके लिए ही है? इसीके उत्तरमें दो तत्त्वोंके नव भेद हुए। तात्पर्य यह निकला कि जैन-दर्शनका लक्ष्य सत्य-ज्ञानके उपरांत सत्य—मोक्ष—पूर्ण विकास तक पहुँचनेका है। नव तत्त्वमें इसीका—मोक्षकी साधक-बाधक अवस्थाओंका वर्णन किया गया है। इनमें जीव और अजीव, ये दो मूल हैं और सात इनकी अवस्थाएँ। मोक्ष अन्तिम लक्ष्य है। पुण्य, पाप और

बन्ध, ये तीन मोक्षकी बाधक अजीव ( पुद्गल ) की अवस्थाएँ हैं। आस्रव जीवकी अवस्था है, वह मोक्षकी बाधक है। योगके दो भेद हैं—शुभ योग और अशुभ योग। अशुभ योग भी बाधक है। शुभ योगसे दो कार्य होते हैं—निर्जरा और पुण्यबन्ध। निर्जराकी अपेक्षा शुभयोग साधक है और पुण्य की अपेक्षा बाधक। सम्बर और निर्जरा ये दोनों जीवकी अवस्थाएँ हैं और मोक्षकी साधक हैं। मोक्ष आत्माकी कर्ममुक्त अवस्था है। कर्मयुक्त अवस्था से कर्ममुक्त अवस्था तक पहुँचनके लिए तत्त्वकी प्रक्रियाको समझना आवश्यक है। इसको समझे बिना साधक आगे नहीं बढ़ सकता। इस तथ्यको सामने रखकर आप अग्रिम चार (दूसरे, तीसरे, चौथे और पांचवे) प्रकाशोंको पढ़ें। दूसरेमें जीवस्वरूप[1]का, तीसरेमें जीवके विभाग[2] और अजीवका वर्णन है। चौथेमें बाधक[3] अवस्थाओं एवं पांचवेंमें साधक[4] अवस्थाओंका तथा साध्यका निरूपण है।

( ६ ) दया, दान और उपकारके नामपर धार्मिक जगत्में जो कुछ हो रहा है, वह आजकी स्थितिमें केवल द्रष्टव्य या श्रोतव्य ही नहीं, गहराईके साथ विचारणीय है। समूचे संसारपर राजनीतिका प्रभुत्व, जड़वादी दृष्टि-कोण, आर्थिक वैषम्यके विरुद्ध आन्दोलन आदि प्रवृत्तियां धार्मिक जगत्को चुनौती है। यदि धार्मिकोंने इसे सहर्ष स्वीकार नहीं किया, सावधानीसे इसे नहीं सम्हाला तो धर्म-सम्प्रदायोंकी क्या स्थिति होगी, कुछ कहा नहीं जा सकता। आचार्य भिक्षुने धार्मिकजगत्के सामने जो दृष्टिकोण रक्खा,

१—जीवस्वरूपनिरूपणम्।

२—मूलतत्त्वद्वयीनिरूपणम्।

३—मोक्षबाधकतत्त्वनिरूपणम्।

४—मोक्षसाधकतत्साध्यतत्त्वनिरूपणम्।

उसका आचार्यवरने अपनी भाषामें बड़ा यौक्तिक समर्थन किया है। आचार्य भिक्षुके दयादानके दृष्टिकोणको यह कहकर उपेक्षा करना कि वह भगवान् महावीरके दया-दानके प्रतिकूल है, घोर अन्याय है। दया-दान और उपकार को विशुद्ध अहिंसासे जोड़कर हम धार्मिक जगत्की बहुत बड़ी समस्याको सुलझा सकते हैं। बात-बातमें धर्म-पुण्यकी दुहाई, दानकी प्रवृत्तिका दुरुपयोग आदि प्रवृत्तियोंने आजके शिक्षितको नास्तिक बननेकी प्रेरणा की है, इसमें कोई सन्देह नहीं। दान, दया और उपकारकी द्विविधता, धार्मिकोंको चौंकानेवाली अवश्य है, फिर भी वास्तविक और धर्मके विशुद्ध स्वरूपको विकारोंसे परे रखनेवाली है। इसी दृष्टिके साथ आप छठा प्रकाश पढ़ें।

(७) जैन-आगमोंमें देव, गुरु और धर्मको रत्नत्रयी कहा है। दृष्टिको यथार्थ बनानेके लिए इनका यथार्थ स्वरूप समझना आवश्यक है। साधनाकी पहली दशा सम्यग् दर्शन है। उसकी मूल-भित्ति रत्नत्रयी है और यही है सातवें प्रकाशमें आपकी पाठ्य-सामग्री।

(८) जैन-दर्शनमें आत्म-विकासकी १४ भूमिकाएँ हैं, आगमकी भाषा में जो १४ गुणस्थान कहलाते हैं। अध्यात्म-विकासकी विभिन्न भूमिकाओं पर फलित होनेवाली आत्माकी विभिन्न अवस्थाओंका साधना-क्षेत्रमें बड़ा महत्त्व है। आठवें प्रकाशमें यही अध्ययनका विषय है।

(९) नौवें प्रकाशमें प्रमाण, प्रमाता और प्रमिति, जो न्याय-शास्त्रके प्रमुख अंग हैं, का संक्षिप्त प्रतिपादन है। जैन-सिद्धान्त युक्तिसे प्रतिकूल नहीं, इसी आशयको व्यक्त करनेके लिए सिद्धान्तोंके साथ न्याय-शास्त्रका परिच्छेद भी जोड़ा गया है। इस प्रकार दीपिकाका क्रमबद्ध अध्ययन हमारे सामने एक नवीन दृष्टिकोण उपस्थित करता है।

## रचना-शैली

भाषा—दीपिकाकी मूल-भाषा संस्कृत है। आजके युगमें संस्कृतमें ग्रंथ

का रखा जाना क्या उपयुक्त है ? यह प्रश्न होना स्वाभाविक है किन्तु अधिक महत्त्वका नहीं। विकासकी अपेक्षा हिन्दी आज संस्कृतके शतांशमें ही नहीं है। उसमें अभी तक पारिभाषिक शब्दोंका प्राय: अभावा सा है। संक्षेपमें गूढ़ भावोंको रखनेकी शैलीका भी विकास नहीं हुआ है। इसीलिए कण्ठस्थ करने योग्य परिभाषात्मक ग्रंथका संस्कृतमें होना आवश्यक है।

## अनुवाद और परिशिष्ट

संस्कृत न जाननेवालोंके लिए इसका हिन्दीमें भावानुवाद किया गया है। कठिन स्थलोंपर टिप्पण लिखे गये हैं। इसके अतिरिक्त परिशिष्ट संख्या १ के अन्तर्गत, तुलनात्मक और विशेष व्याख्यानात्मक सामग्री है। तथा इसीके अन्तर्गत दीपिकामें तत्त्वार्थसे संगृहीत समान या साशय परिवर्तित सूत्रोंकी सूची भी है। परिशिष्ट संख्या २ में मूल ग्रन्थ-गत उदाहरण और कथाएँ हैं। परिशिष्ट संख्या ३ में पारिभाषिक शब्द-कोष है।

## शैली

इसकी रचना-शैली सूत्रात्मक है। सूत्रके आशयको स्पष्ट करनेके लिए स्वकृत संक्षिप्त व्याख्या भी है। वह कहीं सूत्रकी पूरक, कहीं केवल उदाहरणात्मक, व्युत्पत्त्यात्मक तथा कहीं-कहीं विस्ताररूप भी है। समग्र सूत्रोंकी संख्या ३३० है और वह नौ प्रकाशोंमें विभक्त हैं। प्रत्येक प्रकाश की सूत्र-संख्या क्रमश: इस प्रकार है—१—४५, २—३७, ३—३५, ४—२९, ५—४६, ६—२५, ७—३१, ८—३५, ९—४७। ग्रन्थकी पूर्तिमें ९ प्रशस्ति श्लोक हैं, जिनमे गुरु परम्पराका उल्लेख है। इसका सवृत्तिक ग्रन्थाग्र (अनुष्टुप् परिणामसे) ५९५ श्लोक-परिमाण है।

## अपनी बात

प्रस्तुत ग्रन्थ ( जैन-सिद्धान्त-दीपिका ) की आयोजनामें परम पूजनीय आचार्य श्री ( तुलसी ) का जो मार्ग-दर्शन मिला, वह मेरे लिए कोई विशेष

नहीं, जिनके कर-कमलोंसे मैं बना—मेरा जीवन बना, फिर मैं इसे क्या कुछ अधिक समझूं ?

मुनि मिट्ठालालजीने 'विषयानुक्रम' और 'कुछ विशेष' का तुलनात्मक भाग लिखकर मुझे इस कार्य-सम्पादनसे शीघ्र उत्तीर्ण होनेका अवसर दिया, वह स्मृतिसे परे नहीं हो सकता। अन्य विद्यार्थी-मुमुक्षुओंने भी इसमें जो सहयोग दिया, वह हमारी साम्प्रदायिक प्रणालीके अनुरूप ही है, मैं इस विषयमें उनका कृतज्ञ होऊं, ऐसा मुझे अनुभव ही नहीं है।

आश्विन शुक्ला १३, २००७ मुनि नथमल
हांसी (पंजाब)

## वस्तु दर्शनमें प्रयुक्त ग्रन्थोंकी सूचि

| ग्रन्थ-नाम | ग्रन्थ-संकेत |
|---|---|
| १ अनुकम्पाकी चउपई | ( अनु० चउ० ) |
| २ अनुयोग द्वार | ( अनु० द्वा० ) |
| ३ अन्ययोगव्यवच्छेदिका | ( अन्य० व्यव० ) |
| ४ अभिधर्मकोष | ( अभि० को० ) |
| ५ अमितगति श्रावकाचार | (अ० श्रा०) |
| ६ अयोगव्यवच्छेदिका | ( अ० व्यव० ) |
| ७ आचारांग | (आ०) |
| ८ आचारांग टीका | (आ० टी०) |
| ९ आदिपुराण | (आ० पु०) |
| १० आवश्यक वृहद् वृत्ति | (आव० वृह० वृ०) |
| ११ आवश्यक टोका | (आव० टी०) |
| १२ आवश्यक-निर्युक्ति | ( आव० नि० ) |
| १३ आवश्यक-मलयगिरि | (आव० म०) |
| १४ आर्हत्-दर्शन दीपिका | ( आ० दी० ) |
| १५ इष्टोपदेश | ( इष्टो० ) |
| १६ उत्तराध्ययन | ( उत्त० ) |
| १७ उत्तराध्ययनवृत्ति | ( उत्त० वृ० ) |

| ग्रन्थ-नाम | ग्रन्थ-संकेत |
|---|---|
| १८ उत्तराध्ययन निर्युक्ति | ( उत्त० नि० ) |
| १९ उपदेशतरङ्गिणी | ( उप० तर० ) |
| २० उपदेशपद | (उप० पद०) |
| २१ उपदेश-रहस्य | (उप० रह०) |
| २२ उपासकदशा | (उपा०) |
| २३ उपासकदशा वृत्ति | (उपा० वृ०) |
| २४ ऋग्वेद | (ऋग्) |
| २५ औपपातिक | (औप०) |
| २६ औपपातिक वृत्ति | ( औप० वृ० ) |
| २७ कठोपनिषद् | (कठो०) |
| २८ केनोपनिषद् | (केनो०) |
| २९ गणधरवाद | (ग० वा०) |
| ३० गीता | (गी०) |
| ३१ गीता-रहस्य | ( गी० र० ) |
| ३२ गोम्मट सार | ( गो० सा० ) |
| ३३ छान्दोग्योपनिषद् | (छान्दो) |
| ३४ जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति | (जम्बू० प्र०) |
| ३५ जैन-सिद्धान्त-दीपिका | (जै० दी०) |
| ३६ ज्ञानसार | (ज्ञान० सा०) |
| ३७ तत्त्वार्थ सूत्र | (तत्त्वा०) |
| ३८ तैत्तरीयोपनिषद् | (तैत्त० उ०) |
| ३९ दया भगवती | (द० भ०) |
| ४० दर्शन और अनेकान्तवाद | (दर्श० अने०) |

| ग्रन्थ-नाम | ग्रन्थ-संकेत |
|---|---|
| ४१ दशवैकालिक | ( दश० वै० ) |
| ४२ दशवैकालिक दीपिका | (दश० वै० दी०) |
| ४३ दशवैकालिक निर्युक्ति | (दश० वै० नि०) |
| ४४ द्रव्य-संग्रह | ( द्रव्य० सं० ) |
| ४५ द्रव्यानुयोग तर्कणा | (द्रव्यानु० त०) |
| ४६ द्वात्रिंशद् द्वात्रिंशिका | ( द्वा० द्वा० ) |
| ४७ धर्म-परीक्षा | ( धर्म० प० ) |
| ४८ धर्मवादाष्टक | ( धम० वा० ) |
| ४९ धर्मरत्न प्रकरण | ( धर्म० प्र० ) |
| ५० धर्म-संग्रह | (धर्म० सं०) |
| ५१ नव-सद्भाव-पदार्थ | ( न० प० ) |
| ५२ नन्दीसूत्र | ( नन्दी ) |
| ५३ नन्दी वृत्ति | ( न० वृ० ) |
| ५४ निरुक्त | ( निरु० ) |
| ५५ निशीथ | ( नि० ) |
| ५६ निशीथ चूर्णि | (नि० चू०) |
| ५७ न्यायसूत्र | ( न्या० सू० ) |
| ५८ न्यायालोक | ( न्याय० ) |
| ५९ पञ्च वस्तुक | ( पं० व० ) |
| ६० पञ्च संग्रह | ( पं० सं० ) |
| ६१ पञ्चाशक | ( पञ्चा० ) |
| ६२ पद्मपुराण | ( पद्म० पु० ) |
| ६३ पद्मानन्द महाकाव्य | ( पद्मा० महा० ) |

| ग्रन्थ-नाम | ग्रन्थ-संकेत |
|---|---|
| ६४ पातञ्जलयोग | ( पा० यो० ) |
| ६५ पिण्डनिर्युक्ति | ( पि० नि० ) |
| ६६ पुरुषार्थ सिद्ध्युपाय | ( पुरु० सिद्ध्यु० ) |
| ६७ प्रज्ञापना | ( प्रज्ञा० ) |
| ६८ प्रज्ञापना वृत्ति | ( प्र० वृ० ) |
| ६९ प्रमाणनय तत्वालोक | ( प्रमा० त० ) |
| ७० प्रवचनसारोद्धार | ( प्रव० सा० ) |
| ७१ प्रशमरति प्रकरण | ( प्र० र० प्र० ) |
| ७२ प्रश्नव्याकरण | ( प्रश्न० व्या० ) |
| ७३ प्रश्नव्याकरण टीका | ( प्रश्न० टी० ) |
| ७४ भगवती | ( भग० ) |
| ७५ भगवती वृत्ति | ( भग० वृ० ) |
| ७६ मनुस्मृति | ( मनु० ) |
| ७७ महाभारत | ( महा० भा० ) |
| ७८ मीमांसाश्लोक वार्तिक | ( मी० श्लो० वा० ) |
| ७९ मुण्डकोपनिषद् | ( मुण्डको० ) |
| ८० मोक्षमार्ग प्रकाश | ( मो० प्र० ) |
| ८१ मङ्गल-प्रभात | ( मं० प्र० ) |
| ८२ यजुर्वेद | ( य० वे० ) |
| ८३ योगदृष्टिसमुच्चय | ( यो० दृ० स० ) |
| ८४ योगबिन्दु | ( यो० बि० ) |
| ८५ योगशास्त्र | ( यो० शा० ) |
| ८६ रत्नकरण्ड श्रावकाचार | ( रत्न० क० श्रा० ) |

| ग्रन्थ-नाम | ग्रन्थ-संकेत |
|---|---|
| ८७ लोकतत्त्वनिर्णय | ( लो० त० नि० ) |
| ८८ लोक-प्रकाश | ( लो० प्र० ) |
| ८९ वादद्वात्रिंशिका | ( वा० द्वा० ) |
| ९० विशेषावश्यक भाष्य | ( विशेषा० भा० ) |
| ९१ बृहत्कल्पभाष्य | ( बृ० भा० ) |
| ९२ बृहदारण्यकोपनिषद् | ( बृ० उ० ) |
| ९३ वेदान्तसार | ( वे० सा० ) |
| ९४ वैशेषिक दर्शन | ( वैशे० द० ) |
| ९५ व्यवहारसूत्र | ( व्य० ) |
| ९६ व्यवहार वृत्ति | ( व्य० वृ० ) |
| ९७ शान्तसुधारस | ( शा० सु० ) |
| ९८ शास्त्र दीपिका | ( शा० दी० ) |
| ९९ शास्त्र वार्ता समुच्चय | ( शा० वा० स० ) |
| १०० शुकरहस्य | ( शु० र० ) |
| १०१ शंकर दिग्विजय | (शं० दिग्वि०) |
| १०२ श्वेताश्वतरोपनिषद् | ( श्वेता० ) |
| १०३ षड्दर्शन समुच्चय | ( ष० स० ) |
| १०४ सम्मति तर्क प्रकरण | (सम्० प्र०) |
| १०५ समयसार | ( स० सा० ) |
| १०६ समाजवाद | ( स० वा० ) |
| १०७ सामाजिक कुरीतियां | ( सा० कु० ) |
| १०८ सर्वतन्त्रपदार्थ लक्षणसंग्रह | ( सर्व० प० ल० सं० ) |
| १०९ सर्वोदय | ( सर्वो० ) |

| ग्रन्थ-नाम | ग्रन्थ-संकेत |
|---|---|
| ११० सांख्य तत्त्व कौमुदी | ( सां० कौ० ) |
| १११ सांख्यसूत्र | ( सां० सू० ) |
| ११२ सुत्त-निपात | ( सु० नि० ) |
| ११३ सूक्ति मुक्तावली | ( सू० मु० ) |
| ११४ सूत्रकृतांग | ( सू० कृ० ) |
| ११५ सूत्रकृतांग टीका | ( सू० कृ० टी० ) |
| ११६ सेनप्रश्नोत्तर | ( से० प्र० ) |
| ११७ स्थानांग | ( स्था० ) |
| ११८ स्थानांग टीका | ( स्था० टी० ) |
| ११६ हारिभद्रीय अष्टक | ( हा० अ० ) |
| १२० हिन्दी विश्व भारती | ( हि० भा० ) |

# जैन-सिद्धान्त-दीपिकाकी विषय-सूचि

## प्रथम प्रकाश—पृष्ठ—४ से ३१

(१) द्रव्यके भेद (२) द्रव्यका लक्षण (३) धर्मास्तिकायका लक्षण (४) अधर्मास्तिकायका लक्षण (५) आकाशका लक्षण (६) आकाशके भेद (७) लोकका लक्षण (८) लोककी स्थिति (९) अलोकका स्वरूप (१०) पुद्गलका लक्षण (११) पुद्गलके धर्म (१२) पुद्गलके भेद (१३) परमाणु का लक्षण (१४) स्कन्धका लक्षण (१५) स्कन्ध रचनाकी प्रक्रिया (१६) परमाणुओंके बन्धकी प्रक्रिया (१७) कालके भेद (१८) कालको जाननेके प्रकार (१९) एक व्यक्तिक और गतिशून्य द्रव्य (२०) देशका लक्षण (२१) प्रदेशका लक्षण (२२) धर्म-अधर्म-लोकाकाश एवं एक जीवके असंख्य प्रदेशोंका निरूपण (२३) अलोकाकाशके अनन्त प्रदेश (२४) पुद्गलके संख्येय, असंख्येय व अनन्त प्रदेश (२५) परमाणुके प्रदेश नहीं (२६) धर्म अधर्मका अवगाह, (२७) पुद्गलोंका अवगाह, (२८) जीवका अवगाह, (२९) कालका प्रसार, (३०) समय-क्षेत्रका वर्णन, (३१) गुणका निरूपण, (३२) पर्यायका निरूपण ।

## द्वितीय प्रकाश—पृष्ठ—३२ से ४७



## तृतीय प्रकाश—पृष्ठ—४८ से ६१



## चतुर्थ प्रकाश—पृष्ठ—६२ से ६१

## पञ्चम प्रकाश—पृष्ठ ६२ से १०५



## षष्ठ प्रकाश—पृष्ठ—१०६—११७

## सप्तम प्रकाश पृष्ठ—११८ से १३१



## अष्टम प्रकाश – पृष्ठ—१३२ से १५५



## नवम प्रकाश—पृष्ठ—१५६ से १७१

का लक्षण, ( ८ ) परोक्षके भेद, ( ९ ) स्मृति, ( १० ) प्रत्यभिज्ञा, ( ११ ) तर्क, ( १२ ) अनुमान, ( १३ ) आगम, ( १४ ) सप्तभंगीका लक्षण, ( १५ ) नयका लक्षण, ( १६ ) नयके भेद, ( १७ ) नैगम, ( १८ ) संग्रह, ( १९ ) व्यवहार, ( २० ) ऋजुसूत्र, ( २१ ) शब्द, ( २२ ) समभिरूढ़, ( २३ ) एवंभूत, ( २४ ) प्रमेयका लक्षण, ( २५ ) अनेकान्तात्मक, ( २६ ) सामान्य, ( २७ ) विशेष, ( २८ ) सत्, ( २९ ) असत्, ( ३० ) नित्य, (३१) अनित्य, ( ३२ ) वाच्य, ( ३३ ) अवाच्य, ( ३४ ) विरुद्ध धर्मोंकी संगति, ( ३५ ) प्रमिति, ( ३६ ) प्रमाता, ( ३७ ) निक्षेपका निरूपण ।

---

आराध्याराध्यदेवं स्वं, सिद्धं सिद्धार्थनन्दनम् ।
विदधे बोधवृद्ध्यर्थं, जैनसिद्धान्तदीपिकाम् ॥ १ ॥

*मैं अपने आराध्यदेव, सिद्धिप्राप्त, सिद्धार्थपुत्र भगवान् महावीर की आराधना करता हुआ, जैन सिद्धान्त दीपिकाकी रचना करता हूँ। ज्ञानकी वृद्धि करना इसका उद्देश्य है।*

## प्रथमः प्रकाशः

### धर्माधर्माकाशपुद्गलजीवास्तिकाया द्रव्याणि ॥ १ ॥

### कालश्च ॥ २ ॥

अस्तिकायः[1] प्रदेशप्रचयः। धर्मादयः पञ्चास्तिकायाः कालश्च इति षड् द्रव्याणि सन्ति।

### गुणपर्यायाश्रयो द्रव्यम् ॥ ३ ॥

गुणानां पर्यायाणां चाश्रयः—आधारो द्रव्यम्।

### गत्यसाधारणसहायो धर्मः ॥ ४ ॥

गमनप्रवृत्ताना जीवपुद्गलानां गतौ, असाधारणसाहाय्यकारिद्रव्यं धर्मास्तिकायः। यथा—मत्स्यानां जलम्।

---

१ अस्तीत्ययं त्रिकालवचनो निपातः; अभूवन्, भवन्ति, भविष्यन्ति चेति भावना अतोऽस्ति च ते प्रदेशानां कायाश्च राशय इति। अस्तिशब्देन प्रदेशाः क्वचिदुच्यन्ते ततश्च तेषां वा काया अस्तिकायाः। स्था० स्था० १४

## प्रथम प्रकाश

**१—धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय और जीवास्तिकाय ये द्रव्य हैं।**

**२—काल भी द्रव्य है।**

प्रदेशोंके समूहको अस्तिकाय कहते हैं। धर्म आदि पांच अस्तिकाय और काल ये छः द्रव्य हैं।

**३—गुण और पर्यायोंके आश्रयको द्रव्य कहते हैं।**

**४—गतिमें असाधारणरूपसे सहायता करनेवाले द्रव्यको धर्म कहते हैं।**

गतिक्रिया—सूक्ष्मातिसूक्ष्म चाञ्चल्य तकमें प्रवृत्त होनेवाले जीव और पुद्गलोंकी गतिमें अनन्यरूपसे सहायता करनेवाले द्रव्यका नाम धर्मास्तिकाय है। जैसे—मछलियोंकी गतिमें जल सहायक होता है।

स्थित्यसाधारणसहायोऽधर्मः ।। ५ ।।

तेषामेव स्थानप्रवृत्तानां स्थितौ असाधारणसाहाय्यकारिद्रव्यम्, अधर्मास्तिकायः । यथा—पथिकानां छाया । जीवपुद्गलानां गतिस्थित्यन्यथानुपपत्तेः, वाय्वादीनां सहायकत्वेऽनवस्थादिदोषप्रसङ्गाच्च धर्माधर्मयोः सत्त्वं प्रतिपत्तव्यम् । एतयोरभावादेव अलोके जीवपुद्गलादीनामभावः ।

अवगाहलक्षण आकाशः ।। ६ ।।

अवगाहोऽवकाश आश्रयः, स एव लक्षणं यस्य स आकाशास्तिकायः । दिगपि आकाशविशेष एव न तु द्रव्यान्तरम् ।

लोकोऽलोकश्च ।। ७ ।।

षड्द्रव्यात्मको लोकः ।। ८ ।।

अपरिमितस्याकाशस्य षड्द्रव्यात्मको भागः, लोक इत्यभिधीयते । स च चतुर्दशरज्जुपरिमाणः[1], सुप्रतिष्ठकसंस्थानः,[2] तिर्यग् ऊर्ध्वोऽधश्च । तत्र

---

१ असंख्ययोजनप्रमिता रज्जुः ।

२ त्रिशरावसम्पुटाकारः, यथा एकः शरावोऽधोमुखः, तदुपरि द्वितीय ऊर्ध्वमुखः, तदुपरि पुनश्चैकोऽधोमुखः ।

**५—स्थितिमें असाधारणरूपसे सहायता करनेवाले द्रव्यको अधर्म कहते हैं।**

जीव और पुद्‌गलोंकी स्थितिमें अनन्य रूपसे सहायता करनेवाले द्रव्यको अधर्मास्तिकाय कहते हैं। जैसे—पथिकोंको विश्राम करनेके लिए वृक्षकी छाया सहायक होती है।

धर्मास्तिकाय एवं अधर्मास्तिकायके बिना जीव और पुद्‌गलकी गति एवं स्थिति नहीं हो सकती और वायु आदि पदार्थोंको गति एवं स्थितिका सहायक माननेसे अनवस्था आदि दोष उत्पन्न होते हैं, अतः इन (धर्म और अधर्म) का अस्तित्व निःसन्देह सिद्ध है। अलोकमें धर्मास्तिकाय और अधर्मास्तिकाय नहीं हैं अतः वहां पर जीव और पुद्‌गल नहीं जा सकते और नहीं रह सकते।

**६—अवगाह देनेवाले द्रव्यको आकाशास्तिकाय कहते हैं।**

अवगाहका अर्थ है अवकाश या आश्रय। दिशायें आकाश विशेष ही हैं, कोई पृथक् द्रव्य नहीं।

**७—आकाशके दो भेद हैं—लोक और अलोक।**

**८—जो आकाश षड्द्रव्यात्मक होता है, उसे लोक कहते हैं।**

वह लोक चवदह रज्जु[1] परिमित और सुप्रतिष्ठक[2] आकारवाला है। यह लोक तीन प्रकारका है—तिरछा, ऊंचा और नीचा। तिरछा लोक अठारह सौ योजन ऊंचा और असंख्य-द्वीप-समुद्र-परिमाण

१ असंख्ययोजनको रज्जु कहते हैं। २ सुप्रतिष्ठक आकारका अर्थ है त्रिशरावसम्पुटाकार। एक सिकोरा उल्टा, उसपर एक सीधा और उसपर फिर एक उल्टा रखनेसे जो आकार बनता है, उसे त्रिशराव—सम्पुटाकार कहते हैं।

अष्टादशशतयोजनोच्छ्रितोऽसंख्यद्वीपसमुद्रायामस्तिर्यक् । किञ्चिन्न्यूनसप्त-रज्जुप्रमाण ऊर्ध्वः । किञ्चिदधिकसप्तरज्जुप्रमितोऽधः ।

चतुर्धा तत्स्थितिः ॥ ९ ॥

यथा आकाशप्रतिष्ठितो वायुः, वायुप्रतिष्ठित उदधिः, उदधिप्रतिष्ठिता पृथिवी, पृथिवीप्रतिष्ठिताः त्रसस्थावराः जीवाः ।

आकाशमयोऽलोकः ॥ १० ॥

धर्मास्तिकायाद्यभावेन केवलमाकाशमयोऽलोकः कथ्यते ।

स्पर्शरसगन्धवर्णवान् पुद्गलः ॥ ११ ॥

पूरणगलनधर्मत्वात् पुद्गल इति ।

शब्दबन्धसौक्ष्म्यस्थौल्यसंस्थानभेदतमश्छायातपोद्योतप्रभावांश्च ॥१२॥

संहन्यमानानां भिद्यमानानां च पुद्गलानां ध्वनिरूपः परिणामः शब्दः, प्रायोगिको वैस्रसिकश्च । तत्र प्रयत्नजन्यः प्रायोगिकः, भाषात्मकोऽभाषात्मको वा । स्वभावजन्यो वैस्रसिकः—मेघादिप्रभवः । अथवा जीवाजीवमिश्रभेदात् त्रेधा । मूर्त्तोऽयं नहि अमूर्त्तस्य आकाशस्य गुणो भवति—श्रोत्रेन्द्रियग्राह्यत्वात्, न च श्रोत्रेन्द्रियममूर्त्तं गृह्णाति-इति । संश्लेषः—बन्धः, अयमपि प्रायोगिकः सादिः, वैस्रसिकस्तु सादिरनादिश्च ।

विस्तृत है। ऊंचा लोक कुछ कम सात रज्जु-प्रमाण है। नीचा लोक सात रज्जुसे कुछ अधिक प्रमाणवाला है।

**९—लोक-स्थिति चार प्रकारकी है।**

जैसे—आकाश पर वायु, वायु पर घन-उदधि, घनोदधि पर पृथ्वी और पृथ्वी पर त्रस-स्थावर प्राणी हैं।

**१०—जिस आकाशमें धर्मास्तिकाय आदि नहीं हैं, उसे अलोक कहते हैं।**

**११—जिसमें स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण होते हैं, उसे पुद्गल कहते हैं।**

जिसमें पूरण—एकीभाव और गलन—पृथग्भाव होता हो, वह पुद्गल है, यह इसका शाब्दिक अर्थ है।

**१२—शब्द, बन्ध, सौक्ष्म्य, स्थौल्य, संस्थान, भेद, तम, छाया, आतप, उद्योत, प्रभा आदि भी पुद्गलास्तिकायमें ही होते हैं।**

पुद्गलोंका संघात और भेद होनेसे जो ध्वनिरूप परिणमन होता है, उसे शब्द कहते हैं। वह दो प्रकारका है—प्रायोगिक और वैस्रसिक। किसी प्रयत्नके द्वारा होनेवाला शब्द प्रायोगिक है। यह दो प्रकारका है—भाषात्मक और अभाषात्मक। स्वभावजन्य शब्दको वैस्रसिक कहते हैं, जैसे—मेघका शब्द स्वाभाविक है। प्रकारान्तरसे शब्दके और भी तीन भेद किये जाते हैं, जैसे—जीवशब्द, अजीवशब्द और मिश्रशब्द। शब्द, अमूर्त-आकाशका गुण नहीं हो सकता, क्योंकि इसको श्रोत्रेन्द्रियके द्वारा ग्रहण किया जाता है। श्रोत्रेन्द्रियके द्वारा

सौक्ष्म्यं द्विविधम्—अन्त्यमापेक्षिकञ्च। तत्र अन्त्यं परमाणोः, आपेक्षिकं यथा नालिकेरापेक्षया आम्रस्य। स्थौल्यमपि द्विविधम्—तत्र अन्त्यम्, अशेष-लोकव्यापिमहास्कन्धस्य। आपेक्षिकं यथा—आम्रापेक्षया नालिकेरस्य। आकृतिः—संस्थानम्—तच्चतुरस्रादिकम्—इत्थंस्थम्, अनियताकारम्—अनित्थंस्थम्।

विश्लेषः—भेदः, स च पञ्चधा—उत्करः,[१] चूर्णः,[२] खण्डः,[३] प्रतरः,[४] अनुतटिका[५]।

कृष्णवर्णबहुलः पुद्गलपरिणामविशेषः तमः। प्रतिबिम्बरूपः पुद्गल-परिणामः छाया। सूर्यादीनामुष्णः प्रकाश आतपः। चन्द्रादीनामनुष्ण· प्रकाश उद्योतः। मण्यादीनां रश्मिः प्रभा। सर्व एव एते पुद्गलधर्माः, अत एतद्वानपि पुद्गलः।

---

१ मुद्गशमीभेदवत्, २ गोधूमचूर्णवत्, ३ लोहखण्डवत्, ४ अभ्रपटल-भेदवत्, ५ तटाकरेखावत्,

अमूर्त विषयका ग्रहण नहीं हो सकता, इससे यह सिद्ध होता है कि शब्द मूर्त है, अतः वह अमूर्त आकाशका गुण नहीं हो सकता।

संश्लेष अर्थात् मिलनेको बन्ध कहते हैं। इसके भी दो भेद हैं—प्रायोगिक और वैस्रसिक। प्रायोगिक बन्ध सादि और वैस्रसिक बन्ध सादि और अनादि दोनों प्रकारका होता है।

सौक्ष्म्यके भी दो भेद हैं—अन्तिम सूक्ष्म, जैसे—परमाणु; आपेक्षिक सूक्ष्म, जैसे—नारियलकी अपेक्षा आम छोटा होता है।

स्थौल्य भी दो प्रकारका है—अन्तिम स्थूल, जैसे—समूचे लोकमें व्याप्त होनेवाला अचित्त महास्कन्ध और आपेक्षिक स्थूल, जैसे—आमकी अपेक्षा नारियल बड़ा होता है।

आकृतिको संस्थान कहते हैं, वह दो प्रकारका होता है—इत्थंस्थ अर्थात् जिनके आकार नियत हों; जैसे—चतुष्कोण आदि; अनित्थंस्थ अर्थात् जिनके आकार नियत न हों।

विश्लेषको भेद कहते हैं, वह पांच प्रकारका होता है। उत्कर, जैसे—मूंगकी फलीका टूटना। चूर्ण, जैसे—गेहूं आदिका आटा। खण्ड, जैसे—पत्थरके टुकड़े। प्रतर, जैसे—अभ्रकके दल। अनुतटिका, जैसे—तालाबकी दरारें। तम—पुद्गलोंका सघन कृष्ण वर्णके रूपमें जो परिणमन विशेष होता है, उसे अन्धकार कहते हैं।

पुद्गलोंका प्रतिबिम्बरूप परिणमन होता है, उसे छाया कहते हैं।

सूर्य आदिके उष्ण प्रकाशको आतप कहते हैं।

चन्द्र आदिके शीतल प्रकाशको उद्योत कहते हैं।

रत्न आदिकी रश्मियोंको प्रभा कहते हैं।

ये सब धर्म जिसमें मिलें, उसे पुद्गलास्तिकाय समझना चाहिए।

**परमाणुः स्कन्धश्च ॥ १३ ॥**

**अविभाज्यः परमाणुः ॥ १४॥**

उक्तञ्च—

कारणमेव[1] तदन्त्यं, सूक्ष्मो नित्यश्च भवति परमाणुः ।
एकरसगन्धवर्णो, द्विस्पर्शः कार्यलिङ्गश्च[2] ॥

**तदेकीभावः स्कन्धः ॥ १५ ॥**

तेषां द्वयाद्यनन्तपरिमितानां परमाणूनामेकत्वेनावस्थानं स्कन्धः । यथा—द्वौ परमाणू मिलितौ द्विप्रदेशी स्कन्धः, एवं त्रिप्रदेशी, दशप्रदेशी, संख्येयप्रदेशी, असंख्येयप्रदेशी, अनन्तप्रदेशी च ।

**तद्भेदसंघाताभ्यामपि ॥ १६ ॥**

स्कन्धस्य भेदतः संघाततोऽपि स्कन्धो भवति । यथा—भिद्यमाना शिला, संहन्यमानाः तन्तवश्च । अविभागिन्यस्तिकायेऽपि स्कन्धशब्दो व्यवह्रियते । यथा—धर्माधर्माकाशजीवास्तिकायाः स्कन्धाः ।

---

१ तेषां पौद्गलिकवस्तूनामन्त्यं कारणमेव ।
२ कार्यमेव लिङ्गं यस्य स कार्यलिङ्गः ।

**१३—पुद्गलके दो भेद हैं—परमाणु और स्कन्ध ।**

**१४—अविभाज्य पुद्गलको परमाणु कहते हैं ।**

परमाणुका अर्थ है—परम+अणु । परमाणु सर्वसूक्ष्म होता है, अत-एव वह अविभाज्य होता है । परमाणुका लक्षण बताते हुए पूर्वाचार्यों ने लिखा है, जैसे—जो पौद्गलिक पदार्थोंका अन्तिम कारण, सूक्ष्म, नित्य, एकरस, एकगन्ध, एक वर्ण और दो स्पर्शयुक्त होता है और दृश्यमान् कार्योंके द्वारा जिसका अस्तित्व जाना जाता है, उसे परमाणु कहते हैं ।

**१५– परमाणुओंके एकीभावको स्कन्ध कहते हैं ।**

जैसे दो परमाणुओंके मिलनेसे जो स्कन्ध बनता है, उसे द्विप्रदेशी स्कन्ध कहते हैं, इसी प्रकार तीन प्रदेशी, दस प्रदेशी, संख्येय प्रदेशी, असंख्येय प्रदेशी और अनन्त प्रदेशी स्कन्ध होते हैं ।

**१६—स्कन्धका भेद और संघात होनेसे भी स्कन्ध होता है ।**

भेदसे होनेवाला स्कन्ध, जैसे—एक शिला एक स्कन्ध है, उसके टूटनेसे अनेक स्कन्ध बन जाते हैं ।

संघातसे होनेवाला स्कन्ध, जैसे—एक तन्तु स्कन्ध है, उनको समुदित करनेसे एक स्कन्ध बन जाता है ।

अविभागी अस्तिकायोंके लिए भी स्कन्ध शब्दका व्यवहार होता है, जैसे—धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय और जीवास्तिकाय हैं ।

स्निग्धरूक्षत्वादजघन्यगुणानाम्[1] ॥ १७ ॥

अजघन्यगुणानाम्—द्विगुणादिस्निग्धरूक्षाणा परमाणूनां तद्विषमैः समैर्वा द्विगुणादिरूक्षस्निग्धैः परमाणुभिः समं स्निग्धरूक्षत्वाद्धेतोरेकीभावः सम्बन्धो बन्धो वा भवति, न तु एकगुणानामेकगुणैः सममित्यर्थः। अयं हि विसदृशापेक्षया एकीभावः।

१ अविभागी प्रतिच्छेदः, अविभाज्योऽशः।

**१७—अजघन्य गुण (अंश) वाले परमाणुओंका चिकनेपन और रूखे-पनसे एकीभाव होता है।**

गुणका अर्थ है अंश। अजघन्य गुणवाले अर्थात् दो या दो से अधिक गुणवाले, चिकने एवं रूखे परमाणुओंका क्रमशः अजघन्य गुण-वाले रूखे एवं चिकने परमाणुओंके साथ एकीभाव होता है, उस (एकीभाव) को सम्बन्ध या बन्ध भी कहते हैं। पृथक्-पृथक् पर-माणु आपसमें मिलते हैं, उसका हेतु स्निग्धता और रूक्षता है। परमाणु चाहे विषम गुणवाले हों, चाहे सम गुणवाले हों, उनका परस्पर सम्बन्ध हो जाता है। केवल एक ही शर्त है कि वे सब अजघन्य गुणवाले होने चाहिएं। एक गुणवाले परमाणुओंका एक गुणवाले परमाणुओंके साथ सम्बन्ध नहीं होता, इसका फलितार्थ यह है कि स्निग्ध परमाणु रूक्ष परमाणुके साथ या रूक्ष परमाणु स्निग्ध परमाणुके साथ मिले तब वे दोनों ही कम से कम द्विगुण स्निग्ध एवं द्विगुण रूक्ष होने चाहिएं। यदि इनमें एक और भी कमी हो तो उनका सम्बन्ध नहीं हो सकता। यह विसदृश (विजातीय) पर-माणुओंके एकीभावकी प्रक्रिया है।

| परमाणुके अंश | सदृश | विसदृश |
|---|---|---|
| १ जघन्य+जघन्य | नहीं | नहीं |
| २ जघन्य+एकाधिक | नहीं | नहीं |
| ३ जघन्य+द्व्यधिक | नहीं | नहीं |
| ४ जघन्य+त्र्यादि अधिक | नहीं | नहीं |

द्व्यधिकादिगुणत्वे सदृशानाम् ॥ १८ ॥

सदृशानाम्—स्निग्धैः सह स्निग्धानां रूक्षैः सह रूक्षाणांच परमाणूनामेकत्र द्विगुणस्निग्धत्वमन्यत्र चतुर्गुणस्निग्धत्वमितिरूपे द्व्यधिकादिगुणत्वे सति एकीभावो भवति, न तु समानगुणानामेकाधिकगुणानाञ्च ।

उक्तञ्च—

निद्धस्स[1] निद्धेण दुआहियेण, लुक्खस्स लुक्खेण दुआहियेण ।
निद्धस्स लुक्खेण उवेइ बंधो, जहन्नवज्जो विसमो समो वा ॥

कालः समयादिः ॥ १९ ॥

निमेषस्यासंख्येयतमो भागः समयः । कमलपत्रभेदाद्युदाहरणलक्ष्यः । आदि शब्दात् आवलिकादयश्च ।

उक्तञ्च—

समयावलियमुहूत्ता, दिवसमहोरत्तपक्खमासाय ।
संवच्छरजुगपलिया, सागर ओसप्पि परियट्टा ॥

---

१ पन्नवणा पद १३ ।

| परमाणुके अंश | सदृश | विसदृश |
|---|---|---|
| ५ जघन्येतर[1] +समजघन्येतर[2] | नहीं | नहीं |
| ६ " +एकाधिक " | नहीं | नहीं |
| ७ " +द्वयधिक " | नहीं | नहीं |
| ८ " +त्र्यादि अधिक " | नहीं | नहीं |

**१८—सजातीय ( सदृश ) परमाणुओंका एकीभाव दो गुण अधिक या उससे अधिक गुणवाले परमाणुओंके साथ होता है।**

सजातीयसे तात्पर्य यह है कि स्निग्ध परमाणुओंका स्निग्ध परमाणुओंके साथ एवं रूक्ष परमाणुओंका रूक्ष परमाणुके साथ सम्बंध तब होता है, जब उनमें (स्निग्ध या रूक्ष परमाणुओंमें) दो गुण या उनसे अधिक गुणोंका अन्तर मिले। जैसे दो गुण स्निग्ध परमाणुका चार गुण स्निग्ध परमाणुके साथ सम्बन्ध होता है, किन्तु उनका समान गुणवाले एवं एक गुण अधिकवाले परमाणु के साथ सम्बन्ध नहीं होता।

**१९—समय आदिको काल कहते हैं।**

निमेषके असंख्यातवें भागको समय कहते हैं। समयकी सूक्ष्मता जाननेके लिए 'कमल-पत्र-भेद' और 'जीर्ण-वस्त्र-कर्त्तन' ये दो उदाहरण हैं। आदि शब्दसे आवलिका आदिका ग्रहण करना चाहिये। जैसे—कालके भेद बतलाते हुए किसी आचार्यने लिखा है—समय, आवलिका, मुहूर्त्त, दिवस, अहोरात्र, पक्ष, मास, सम्वत्सर, युग, पल्योपम, सागर, अवसर्पिणी, उत्सर्पिणी पुद्गल-परावर्तन ये सब कालके भेद हैं।

---

१ जघन्य अंशके अतिरिक्त शेष सब

२ दोनों ओर अंशोंकी समान संख्या

**वर्तनापरिणामक्रियापरत्वापरत्वादिभिर्लक्ष्यः ॥ २० ॥**

वर्तमानत्वम्—वर्तना । पदार्थानां नानापर्यायेषु परिणतिः—परिणामः । क्रिया—प्रतिक्रमणादिः । प्राग्भावित्वम्—परत्वम् । पश्चाद्भावित्वम्—अपरत्वम् ।

**आकाशादेकद्रव्याण्यगतिकानि ॥ २१ ॥**

आकाशपर्यन्तानि त्रीणि एकद्रव्याणि—एकव्यक्तिकानि, अगतिकानि—गतिक्रियाशून्यानि ।

**बुद्धिकल्पितो वस्त्वंशो देशः ॥ २२ ॥**

वस्तुनोऽपृथग्भूतो बुद्धिकल्पितोंऽशो देश उच्यते ।

**निरंशः प्रदेशः ॥ २३ ॥**

निरंशो देशः प्रदेशः कथ्यते । परमाणुपरिमितो वस्तुभाग इत्यर्थः, अविभागी प्रतिच्छेदोऽप्यस्य पर्यायः । पृथग्वस्तुत्वेन परमाणुस्ततो भिन्नः ।

**असंख्येयाः प्रदेशा धर्माधर्मलोकाकाशैकजीवानाम् ॥ २४ ॥**

**अलोकस्यानन्ताः ॥ २५ ॥**

**संख्येयासंख्येयाश्च पुद्गलानाम् ॥ २६ ॥** चकारादनन्ता अपि ।

**न परमाणोः ॥ २७ ॥**

२०—वर्तना, परिणाम, क्रिया, परत्व और अपरत्व इनके द्वारा काल जाना जाता है।

वर्तमान रहनेका नाम वर्तना है। पदार्थोंका नाना रूपोंमें जो परिणमन होता है, वह परिणाम है, प्रतिक्रमण करना आदि क्रिया है। पहले होनेको परत्व और बादमें होनेको अपरत्व कहते हैं।

२१—आकाशास्तिकाय तकके द्रव्य, द्रव्यरूपसे एक-एक हैं अर्थात् एक व्यक्तिक हैं और गति रहित हैं।

२२—वस्तुके बुद्धिकल्पित ( अपृथक्भूत ) अंशको देश कहते हैं।

२३—वस्तुके निरंश अंशको प्रदेश कहते हैं।

प्रदेश परमाणुके बराबर होता है। इसका दूसरा नाम अविभागी प्रतिच्छेद है। परमाणु एक स्वतन्त्र पदार्थ है अतः वह प्रदेशसे भिन्न है।

२४—धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय एवं एक जीवास्तिकायके असंख्य-असंख्य प्रदेश होते हैं।

२५—अलोकाकाशके प्रदेश अनन्त हैं।

२६—पुद्गल स्कन्धोंके प्रदेश संख्येय, असंख्येय और अनन्त, तीनों प्रकारके होते हैं।

२७—परमाणुमें प्रदेश नहीं होता है।

परमाणोरेकत्वेन निरंशत्वेन च न प्रदेशः। एवं च कालपरमाण्वोर-प्रदेशित्वम्। शेषाणां तु सप्रदेशत्वम्।

**कृत्स्नलोकेऽवगाहो धर्माधर्मयोः॥ २८॥**

धर्माधर्मास्तिकायौ सम्पूर्णं लोकं व्याप्य तिष्ठत इत्यर्थः।

**एकप्रदेशादिषु विकल्प्यः पुद्गलानाम्॥ २९॥**

लोकस्यैकप्रदेशादिषु पुद्गलानामवगाहो विकल्पनीयः।

**असंख्येयभागादिषु जीवानाम्॥ ३०॥**

जीवः खलु स्वभावात् लोकस्य अल्पात् अल्पमसंख्येयप्रदेशात्मक-मसंख्येयतमं भागमवरुध्य तिष्ठति, न पुद्गलवत् एक प्रदेशादिकम्, इति असंख्येयभागादिषु जीवानामवगाहः। असंख्येयप्रदेशात्मके च लोके परिणति-वैचित्र्यात् प्रदीपप्रभापटलवदनन्तानामपि जीवपुद्गलानां समावेशो न दुर्घटः।

**कालः समयक्षेत्रवर्ती॥ ३१॥**

परमाणु अकेला ही होता है और निरंश होता है इसलिए उसमें प्रदेश नहीं होता। इसप्रकार काल और परमाणु अप्रदेशी हैं और शेष सब द्रव्य प्रदेशयुक्त हैं।

**२८—धर्मास्तिकाय और अधर्मास्तिकाय सम्पूर्ण लोकमें व्याप्त हैं।**

**२९—पुद्गल लोकाकाश के एक प्रदेश से लेकर समस्तलोक तक व्याप्त हैं।**

परमाणु लोकके एक प्रदेशमें रहता है, पुद्गल स्कन्ध अनेक प्रकारके हैं, द्विप्रदेशीसे अनन्तप्रदेशी तक वे यथोचित रूपसे लोकके एक प्रदेशसे लेकर समूचे लोक तक व्याप्त हैं।

**३०—जीवों का अवगाह लोकाकाश के एक असंख्यातवें भाग आदिमें होता है।**

प्रत्येक जीव स्वाभाविकतया कमसे कम लोकाकाशके असंख्यातवें भागको अवगाह कर रहता है। वह असंख्यातवां भाग भी असंख्यप्रदेशवाला होता है। कारणकि जीवोंमें उससे अधिक संकुचित होनेका स्वभाव नहीं है अतः वे पुद्गलकी तरह एक प्रदेश परिमाण वाले क्षेत्रमें यावत् संख्यात प्रदेशात्मक क्षेत्रमें भी नहीं रह सकते। परिणमनकी विचित्रतासे असंख्य प्रदेशात्मक लोकमें भी अनन्त जीव और पुद्गलोंका समा जाना तर्कसम्मत है। जैसे—जितने क्षेत्रमें एक दीपक का प्रकाश फैलता है, उतने क्षेत्रमें अनेक दीपकोंका प्रकाश समा जाता है।

**३१—काल सिर्फ समय-क्षेत्रमें ही होता है।**

[1]व्यावहारिक कालो हि सूर्याचन्द्रमसोर्गतिसम्बन्धी। सूर्यचन्द्राश्च मेरुं प्रदक्षिणीकृत्य समयक्षेत्र एव नित्यं भ्रमन्ति। ततोऽग्रे च सन्तोऽपि अवस्थिताः, तस्मात् समयक्षेत्रवर्ती कालः।

**जम्बूधातकीखण्डार्धपुष्कराः समयक्षेत्रमसंख्यद्वीपसमुद्रेषु ॥ ३२ ॥**

तिर्यग्लोके द्विर्द्विरायामविष्कम्भाः पूर्वपूर्वपरिक्षेपिणो वलयसंस्थाना असंख्येयद्वीपसमुद्राः सन्ति। तत्र लवणकालोदधिवेष्टितौ, जम्बूधातकीखण्डौ, पुष्करार्धं चेति सार्धद्वयद्वीपसमुद्राः "समयक्षेत्रम्" उच्यते, मनुष्यक्षेत्रमपि अस्य पर्यायः।

**सर्वाभ्यन्तरो मेरुनाभिर्वृत्तोयोजनलक्षविष्कम्भो जम्बूद्वीपः ॥ ३३ ॥**

**तत्र भरतहैमवतहरिविदेहरम्यकहैरण्यवतैरावतवर्षाः सप्तक्षेत्राणि॥३४॥**

---

१ जम्बूद्वीपे द्वौ द्वौ सूर्याचन्द्रमसौ। लवणसमुद्रे चत्वारः। धातकीखण्डे द्वादश। कालोदधौ द्वाचत्वारिंशत्। अर्धपुष्करद्वीपे द्विसप्ततिः। सर्वे मिलिता द्वात्रिंशदुत्तरशतं सूर्याश्चन्द्राश्च। धातकीखण्डात् सूर्याश्चन्द्राश्च त्रिगुणिताः पूर्ववर्तिभिश्च योजिता अग्रिमस्य संख्यां सूचयन्ति। एषा पद्धतिः स्वयंभूरमणान्तं प्रयोज्या।

व्यावहारिक काल सूर्य और चन्द्रमाकी गतिसे सम्बन्धित है। सूर्य और चन्द्रमा समयक्षेत्रमें ही मेरुकी प्रदक्षिणा करते हुए नित्य भ्रमण करते हैं, उससे आगे जो सूर्य, चन्द्र हैं, वे स्थिर हैं। अत-एव काल समय क्षेत्रवर्ती है।

**३२—असंख्य-द्वीप समुद्रात्मक तिरछे लोकमें अवस्थित जम्बू, धातकीखण्ड और अर्ध-पुष्कर इन ढाई द्वीपों को समय-क्षेत्र कहते हैं।**

तिरछे लोकमें असंख्यक द्वीप समुद्र हैं। वे उत्तरोत्तर दुगुनी दुगुनी लम्बाई चौड़ाई वाले क्रमशः एक दूसरेको परिवेष्टित किये हुए और वलयाकृति ( चूड़ीके आकार ) वाले हैं, इनमें उक्त ढाई-द्वीप और दो समुद्रोंको समयक्षेत्र कहते हैं। इसे मनुष्यक्षेत्र भी कहा जाता है। जम्बूद्वीप और धातकीखण्डद्वीप क्रमशः लवण-समुद्र और कालोदधिसे परिवेष्टित हैं।

**३३—इन सब द्वीप समुद्रों के मध्यमें मेरुनाभि ( जिसके मध्यमें मेरु है ) वाला, वृत्त—गोलाकार एवं लाख योजन चौड़ाई वाला जम्बूद्वीप है।**

**३४—उस जम्बूद्वीपमें भरत, हैमवत, हरिविदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत, ये सप्त वर्षक्षेत्र हैं।**

तद्विभाजिनश्च पूर्वापरायता हिमवन्महाहिमवन्निषधनीलरुक्मि-शिखरिणः षड्वर्षधरपर्वताः ॥ ३५ ॥

धातकीखण्डे वर्षादयो द्विगुणाः ॥ ३६ ॥

तावन्तः पुष्करार्धे ॥ ३७ ॥

भरतैरावतविदेहाः कर्मभूमयः ॥ ३८ ॥

शेषा देवोत्तरकुरवश्चाकर्मभूमयः ॥ ३९ ॥

शेषा हैमवतादयः । देवोत्तरकुरवश्च विदेहान्तर्गताः ।

सहभावी धर्मो गुणः ॥ ४० ॥

"एग दव्वास्सआगुणा" इत्यागमवचनात् गुणो गुणिनमाश्रित्यैव अव-तिष्ठते, इति स द्रव्यसहभावी एव ।

सामान्यो विशेषश्च ॥ ४१ ॥

द्रव्येषु समानतया परिणतः सामान्यः । व्यक्तिभेदेन परिणतो विशेषः ।

आद्योऽस्तित्ववस्तुत्वद्रव्यत्वप्रमेयत्वप्रदेशवत्त्वागुरुलघुत्वादिः ॥ ४२ ॥

तत्र विद्यमानता—अस्तित्वम् । अर्थक्रियाकारित्वम्—वस्तुत्वम् । गुण-

३५—इन क्षेत्रों के विभाग करने वाले हिमवान्, महाहिमवान्, निषध, नील, रुक्मि और शिखरी ये छः वर्षधर पर्वत हैं, जो पूर्वसे पश्चिमकी ओर फैले हुए हैं।

३६—धातकीखण्डमें वर्ष और वर्षधर जम्बूद्वीपसे दुगुने हैं।

३७—अर्धपुष्करद्वीपमें भी वर्ष व वर्षधरपर्वत धातकी खण्डके समान हैं।

३८—भरत, ऐरावत और विदेह इनको कर्मभूमि कहते हैं।

३९—शेष हैमवत आदि क्षेत्र और देवकुरु एवं उत्तरकुरु अकर्मभूमि हैं।

देवकुरु और उत्तरकुरु विदेहके अन्तर्गत हैं।

४०—द्रव्यके सहभावी धर्मको गुण कहते हैं।

'गुण द्रव्यके ही आश्रित रहता है' इस आगम वाक्यके अनुसार गुणका आश्रय एकमात्र गुणी ( द्रव्य ) ही होता है अतएव द्रव्यके सहभावी धर्मको गुण कहते हैं।

४१—गुण दो प्रकारका होता है—सामान्य और विशेष।

द्रव्योंमें समानरूपसे व्याप्त रहनेवाले गुणको विशेष गुण कहते हैं। एक एक द्रव्यमें प्राप्त होनेवाले गुणको विशेष गुण कहते हैं।

४२—सामान्य गुणके छः भेद हैं—अस्तित्व, वस्तुत्व, द्रव्यत्व, प्रमेयत्व, प्रदेशवत्त्व, और अगुरुलघुत्व।

अस्तित्व—जिस गुणके कारण द्रव्यका कभी विनाश न हो।

पर्यायाधारत्वम्—द्रव्यत्वम्। प्रमाणविषयता—प्रमेयत्वम्। अवयवपरिमाणता—प्रदेशवत्त्वम्। स्वस्वरूपाविचलनत्वम्—अगुरुलघुत्वम्[1]।

**गतिस्थित्यवगाहवर्तनाहेतुत्वस्पर्शरसगन्धवर्णज्ञानदर्शनसुखवीर्यचेतनत्वाचेतनत्वमूर्त्तत्वामूर्त्तत्वादिर्विशेषः ॥ ४३ ॥**

गत्यादिषु चतुर्षु हेतुत्वशब्दो योजनीयः। एतेषु च प्रत्येकं जीवपुद्गलयोः षड्गुणाः, अन्येषां च त्रयो गुणाः। तत्र स्पर्शः—कर्कशमृदुगुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्षभेदादष्टधा। रसः—तिक्तकटुकषायाम्लमधुरभेदात् पञ्चविधः। गन्धो द्विविधः—सुगन्धो दुर्गन्धश्च। वर्णः—कृष्णनीलरक्तपीतशुक्लभेदात् पञ्चधा।

---

१ यतो द्रव्यस्य द्रव्यत्वं गुणस्य गुणत्वं न विचलति स न गुरुरूपो न लघुरूपोऽगुरुलघुः।

वस्तुत्व—जिस गुणके कारण द्रव्य कोई न कोई अर्थक्रिया अवश्य करे।

द्रव्यत्व—जिस गुणके कारण द्रव्य सदा एक सरीखा न रह कर नवीन-नवीन पर्यायोंको धारण करता रहे।

प्रमेयत्व—जिस गुणके कारण द्रव्य, ज्ञान-द्वारा जाना जा सके।

प्रदेशवत्त्व—जिस गुणके कारण द्रव्यके प्रदेशोंका माप हो सके।

अगुरुलघुत्व—जिस गुणके कारण द्रव्यका कोई आकार बना रहे—द्रव्यके अनन्त गुण बिखरकर अलग-अलग न होजावें।

**४३—विशेष गुण सोलह प्रकारके हैं—गतिहेतुत्व, स्थितिहेतुत्व, अवगाहहेतुत्व, वर्तनाहेतुत्व, स्पर्श, रस, गन्ध, वर्ण, ज्ञान, दर्शन, सुख, वीर्य, चेतनत्व,[1] अचेतनत्व, मूर्त्तत्व और अमूर्त्तत्व।**

इनमेंसे जीव और पुद्गलके छः छः गुण और शेष सब द्रव्योंके तीन-तीन गुण होते हैं।

स्पर्श आठ हैं—कर्कश (कठोर), मृदु (कोमल), गुरु (भारी) लघु (हल्का), शीत, उष्ण, स्निग्ध (चिकना), रूक्ष (रूखा)।

रस पांच हैं—तिक्त (तीखा) जैसे—सोंठ, कटु (कड़ुआ) जैसे—नीम, कषाय (कसैला) जैसे—हरड़, आम्ल (खट्टा) जैसे इमली, मधुर जैसे—चीनी।

गन्ध दो हैं—सुगन्ध और दुर्गन्ध।

वर्ण पांच हैं—काला, नीला, लाल, पीला और धोला।

---

१ चेतनत्व, अचेतनत्व, मूर्त्तत्व और अमूर्त्तत्व ये चार गुण अस्तित्व आदि की तरह सब द्रव्योंमें नहीं मिलते, अतः इनको विशेष गुण कहते हैं।

**पूर्वोत्तराकारपरित्यागादानं पर्यायः ॥४४॥**

"लक्खणं पज्जवाणं तु, उभओ अस्सिया भवे" इति आगमात् उभयोरपि द्रव्यगुणयोर्यः पूर्वाकारस्य परित्यागः, अपराकारस्य च आदानं स पर्यायः। जीवस्य नरत्वामरत्वादिभिः पुद्गलस्य स्कन्धत्वादिभिः, धर्मास्तिकायादीनाञ्च संयोगविभागादिभिर्द्रव्यस्य पर्याया बोध्याः। ज्ञानदर्शनादीनां परिवर्तनादेर्वर्णादीनां च नवपुराणतादेर्गुणस्य पर्याया ज्ञेयाः। पूर्वोत्तराकाराणामानन्त्यात् पर्याया अपि अनन्ता एव। व्यञ्जनार्थभेदेन अस्य द्वैविध्य, स्वभावविभावभेदाच्च। तत्र स्थूलः, कालान्तरस्थायी, शब्दानां संकेतविषयो व्यञ्जनपर्यायः। सूक्ष्मो वर्तमानवर्त्यर्थपरिणामोऽर्थपर्यायः। परनिमित्तापेक्षो विभावपर्यायः। इतरस्तु स्वभावपर्यायः।

**४४—पूर्व आकारके परित्याग और उत्तर आकारकी प्राप्तिको पर्याय कहते हैं।**

'पर्याय द्रव्य और गुण इन दोनोंके आश्रित रहता है' इस आगम वाक्यके अनुसार द्रव्य और गुणके पूर्व-पूर्व आकारका विनाश और उत्तर-उत्तर आकारका उत्पाद होता है, उसे पर्याय कहते हैं।

द्रव्यकी पर्याय—जीवका मनुष्य, देव आदि रूपोंमें परिवर्तित होना, पुद्गलोंका भिन्न-भिन्न स्कन्धोंमें परिणमन होना, धर्मास्तिकाय आदिके साथ जीव, पुद्गलोंका संयोग या विभाग होना, ये द्रव्यकी पर्यायें हैं। ज्ञान और दर्शनका परिवर्तन होना, वर्ण आदिमें नवीनता एवं पुरातनताका होना, ये गुणकी पर्यायें हैं। पूर्व आकार ( पूर्ववर्ती अवस्थाएँ ) और उत्तर-आकार (उत्तरवर्ती अवस्थाएं ) अनन्त हैं, इसलिए पर्यायें भी अनन्त हैं। पर्यायें दो प्रकारकी होती हैं—व्यञ्जनपर्याय और अर्थपर्याय। अथवा प्रकारान्तरसे भी पर्यायके दो भेद हैं—स्वभावपर्याय और विभावपर्याय। जो पर्याय स्थूल होती हैं यानी सर्वसाधारणके बुद्धिगम्य होती है और जो कालान्तरस्थायी ( त्रिकालस्पर्शी ) होती है और जो शब्दोंके द्वारा बताई जा सकती है, जैसे—यह मनुष्य है, जीव की मनुष्य-पर्याय हमारे अनुभवमें आती ह अतः स्थूल है, वह त्रिकालवर्ती है, जो वर्तमान क्षणमें मनुष्य है, वह पहले क्षणमें भी मनुष्य था, अगले क्षणमें भी मनुष्य रहेगा, उसे व्यञ्जनपर्याय कहते हैं। जो पर्याय सूक्ष्म होती है अर्थात् जिसके बदल जाने पर भी द्रव्यका आकार नहीं बदलता, अतः वह सर्वसाधारण-बुद्धिगम्य नहीं होती है और जो केवल वर्तमानवर्ती होती है, उसे अर्थ-

एकत्वपृथक्त्वसंख्यासंस्थानसंयोगविभागास्तल्लक्षणम् ॥४५॥

एतैः पर्याया लक्ष्यन्ते। तत्र एकत्वम्—भिन्नेष्वपि परमाण्वादिषु, यदेकोऽयं घटादिरिति प्रतीतिः। पृथक्त्वं च[1]—अयमस्मात् पृथक् इति। संख्या—एको द्वौ इत्यादिरूपा। संस्थानम्—अयं परिमण्डल इति। संयोगः—अयमंगुल्योः संयोग इति। [2]विभागश्च अयमितो विभक्त इत्यादि।

इति विश्वस्थितिनिरूपणम्,
श्रीतुलसीगणिसंकलितायां श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकायां
द्रव्यगुणपर्यायस्वरूपनिर्णयो नाम प्रथमः प्रकाशः।

१ संयुक्तेषु भेदज्ञानस्य कारणभूतः पृथक्त्वम्।
२ वियुक्तस्य भेदज्ञानस्य कारणभूतो विभागः।

पर्याय कहते हैं। सारांश यह है—प्रदेशवत्त्व अर्थात् द्रव्यके आकारमें होनेवाले परिवर्तनकी अपेक्षासे व्यञ्जन पर्याय होती है और अन्य गुणोंकी अपेक्षासे अर्थ-पर्याय होती है। व्यंजनपर्याय को द्रव्यपर्याय और अर्थपर्यायको गुणपर्याय कहते हैं, अतएव पर्याय द्रव्य और गुण दोनोंके आश्रित होती है। दूसरेके निमित्तसे होनेवाली अवस्थाको विभावपर्याय और स्वभावतः होनेवाली अवस्थाको स्वभावपर्याय कहते हैं।

४५—एकत्व, पृथक्त्व, संख्या, संस्थान, संयोग और विभाग ये सब पर्यायोंके लक्षण हैं।

परमाणु तथा स्कन्धोंके भिन्न होनेपर भी 'यह एक है' इस प्रकारकी प्रतीतिके कारणभूत पर्यायोंको एकत्व कहते हैं। 'ये इससे भिन्न हैं' इस प्रकारकी प्रतीति जिस धर्मके कारण होती है, उसे पृथक्त्व कहते हैं। जिसके द्वारा दो, तीन, चार, संख्यात, असंख्यात आदि व्यवहार होता है, उसे संख्या कहते हैं। परिमण्डल, गोल, लम्बा, चौड़ा, त्रिकोण, चतुष्कोण आदि पदार्थोंके आकारको संस्थान कहते हैं। अन्तररहित होनेको संयोग कहते हैं, जैसे दो अंगुलियोंका मिलना। अन्तरसहित अवस्थामें परिणत होनेको विभाग कहते हैं।

इति विश्वस्थिति निरूपण,

श्री तुलसीगणि विरचित श्रीजैनसिद्धांतदीपिकाका द्रव्यगुणपर्यायस्वरूपनिर्णय नामक प्रथम प्रकाश समाप्त।

## द्वितीयः प्रकाशः

जीवाजीवपुण्यपापास्रवसम्वरनिर्जराबन्धमोक्षास्तत्त्वम् ॥१॥

तत्त्वं पारमार्थिकं वस्तु ।

उपयोगलक्षणो जीवः ॥२॥

चेतनाव्यापारः—उपयोगः ॥३॥

चेतना—ज्ञानदर्शनात्मिका तस्या व्यापारः प्रवृत्तिः उपयोगः ।

साकारोऽनाकारश्च ॥४॥

विशेषग्राहित्वाज्ज्ञानं साकारः ॥५॥

सामान्यविशेषात्मकस्य वस्तुनः सामान्यधर्मान् गौणीकृत्य विशेषाणां ग्राहकं ज्ञानम्, आकारेण विशेषणसहितत्वात् साकार उपयोग इत्युच्यते ।

मतिश्रुतावधिमनःपर्यायकेवलानि ॥६॥

## द्वितीय प्रकाश

१—जीव, अजीव, पुण्य, पाप, आस्रव, सम्वर, निर्जरा, बन्ध और मोक्ष ये नव तत्त्व हैं।

पारमार्थिक वस्तुको तत्त्व कहते हैं।

२—जिसमें उपयोग होता है, उसे जीव कहते हैं।

३—चेतनाके व्यापारको उपयोग कहते हैं।

चेतनाके दो भेद हैं—ज्ञान और दर्शन। उसकी प्रवृत्तिको उपयोग कहते हैं।

४—उपयोग दो प्रकारका होता है—साकार और अनाकार।

५—ज्ञान विशेष धर्मोंको जानता है अतः उसे साकार उपयोग कहते हैं।

सामान्यविशेषात्मक वस्तुके सामान्य-एकाकार धर्मोंको गौण कर विशेष-भिन्नाकार धर्मोंको ग्रहण करनेवाला ज्ञान (आकार अर्थात् विशेष सहित होनेके कारण) साकार उपयोग कहलाता है।

६—ज्ञान पांच हैं—१ मति, २ श्रुत, ३ अवधि, ४ मनःपर्याय और ५ केवल।

इन्द्रियमनोनिमित्तं संवेदनं मतिः ॥७॥

मतिः, स्मृतिः, संज्ञा, चिन्ता, अभिनिबोध इति एकार्थाः ।

अवग्रहेहावायधारणाः ॥८॥

व्यञ्जनार्थयोरवग्रहः ॥९॥

शब्दादिना उपकरणेन्द्रियस्य संश्लेषः व्यञ्जनम्, तेन अव्यक्तरूपस्य [1]शब्दादेर्ग्रहणम्—व्यञ्जनावग्रहः । तस्मिन् सति क्वचित् तद्-अभावेऽपि, ततो मनाक् व्यक्तम्, अनिर्देश्यसामान्यमात्रतया [2]अर्थस्य ग्रहणम्—अर्थावग्रहः ।

अवगृहीतार्थविशेषविमर्शनम्—ईहा ॥१०॥

ईहितविशेषनिर्णयोऽवायः ॥११॥

स एव दृढतमावस्थापन्नो धारणा ॥१२॥

प्रत्येकमिन्द्रियमनसाऽवग्रहादीनां संयोगात् नयनमनसोर्व्यञ्जनावग्रहाभावाच्च मतिज्ञानमष्टाविंशतिभेदं भवति ।

---

१ शब्दादिपरिणतद्रव्यनिकुरम्बमपि व्यञ्जनम् । व्यञ्जनेन—संश्लेषरूपेण व्यञ्जनस्य—शब्दादेः, ग्रहणम्—व्यञ्जनावग्रह, इति मध्यमपदलोपीसमासः ।

२ शब्दादिविषयस्य ।

**७—इन्द्रिय और मनकी सहायतासे होनेवाले ज्ञानको मति कहते हैं।**

मति, स्मृति, संज्ञा, चिन्ता और अभिनिबोध ये सब एकार्थक हैं।

**८—मतिज्ञान चार प्रकारका है—१ अवग्रह, २ ईहा, ३ अवाय, ४ धारणा।**

**९—अवग्रह दो प्रकारका है—१ व्यञ्जनका अवग्रह और २ अर्थ का अवग्रह।**

शब्दादिके साथ उपकरण+इन्द्रियका सम्बन्ध होता है, उसे व्यंजन कहते हैं। उसके द्वारा जो शब्दादिका अस्पष्ट ज्ञान होता है, उसे व्यञ्जनावग्रह कहते हैं। व्यञ्जनावग्रह होनेके बाद और कहीं कहीं (चक्षु और मनके बोधमें) उसके अभावमें भी व्यंजनावग्रहसे कुछ स्पष्ट अनिर्देश्य सामान्यमात्र अर्थका ग्रहण होता है, उसे अर्थावग्रह कहते हैं।

**१०—अवग्रहके द्वारा जाने हुए अर्थकी विशेष आलोचना करनेको ईहा कहते हैं।**

**११—ईहाके द्वारा जाने हुए अर्थका विशेष निर्णय करनेको अवाय कहते हैं।**

**१२—वह अवाय ही जब दृढ़तम अवस्थामें परिणत हो जाता है, तब उसे धारणा करते हैं।**

पांच इन्द्रिय और मनके साथ अवग्रह आदिका गुणन करनेसे (६×५=३०, चक्षु और मनका व्यञ्जनावग्रह नहीं होता अतः शेष २८) मतिज्ञान २८ प्रकारका हो जाता है।

**तदेव द्रव्यश्रुतानुसारेण परप्रत्यायनक्षमं श्रुतम् ॥ १३ ॥**

द्रव्यश्रुतम्—शब्दसंकेतादिरूपम्, तदनुसारेण परप्रत्यायनक्षमं मतिज्ञानमेव श्रुतमभिधीयते। तच्च अक्षरानक्षरादिभेदात् चतुर्दशविधम्[1]।

**आत्ममात्रापेक्षं रूपिद्रव्यगोचरमवधिः ॥ १४ ॥**

**भवप्रत्ययो देवनारकाणाम् ॥ १५ ॥**

**क्षयोपशमनिमित्तश्च शेषाणाम् ॥ १६ ॥**

**मनोद्रव्यपर्यायप्रकाशिमनःपर्यायः ॥ १७ ॥**

द्विविधोऽयम्—ऋजुमतिः,[2] विपुलमतिश्च।[3]

**विशुद्धिक्षेत्रस्वामिविषयभेदादवधेर्भिन्नः ॥ १८ ॥**

**निखिलद्रव्यपर्यायसाक्षात्कारि केवलम् ॥ १९ ॥**

१ अक्षरसंज्ञिसम्यक्सादिसपर्यवसितगमिकाङ्गप्रविष्टानि सेतराणि।

२ साधारणमनोद्रव्यग्राहिणी मतिः ऋजुमतिः, घटोऽनेन चिन्तित इत्यध्यवसायनिबन्धनं मनोद्रव्यपरिच्छित्तिरित्यर्थः।

३ विपुलविशेषग्राहिणी मतिः विपुलमतिः, घटोऽनेन चिन्तितः स च सौवर्णः, पाटलिपुत्रकोऽद्यतनो महान् इत्यध्यवसायहेतुभूता मनोद्रव्यविज्ञप्तिरिति।

१३—द्रव्यश्रुतके अनुसार दूसरोंको समझानेमें समर्थ हो जाय, ऐसे मतिज्ञानको ही श्रुतज्ञान कहते हैं।

द्रव्यश्रुतका अर्थ है—शब्दसंकेत आदि। श्रुतज्ञानके अक्षर, अनक्षर आदि चवदह भेद हैं।

१४—इन्द्रिय और मनकी सहायताके बिना केवल आत्माके सहारे जो रूपी द्रव्योंको जानता है, उसे अवधिज्ञान कहते हैं।

१५—देवता और नारकोंके भवसम्बन्धी अवधिज्ञान होता है।

१६—मनुष्य और तिर्यञ्चोंके अवधिज्ञान क्षयोपशमसम्बन्धी होता है।

१७—मनोवर्गणाके अनुसार जो मानसिक अवस्थाओंको जानता है, उसे मनःपर्याय ज्ञान कहते हैं।

इसके दो भेद हैं—ऋजुमति और विपुलमति।

१८—विशुद्धि, क्षेत्र, स्वामी और विषय इन चार भेदोंके द्वारा अवधि और मनःपर्यायका अन्तर जानना चाहिए।

१९—समस्त द्रव्य और पर्यायोंका साक्षात्कार करता है, उसे केवलज्ञान कहते हैं।

मतिश्रुतविभङ्गास्त्वज्ञानमपि ॥ २० ॥

[1]विभङ्गोऽवधि स्थानीयः ।

तन्मिथ्यात्विनाम् ॥ २१ ॥

मिथ्यात्विनां ज्ञानावरणक्षयोपशमजन्योऽपिबोधो मिथ्यात्वसहचारित्वात् अज्ञानं[2] भवति । तथा चागमः—

अविसेसिया मई, मइनाणं च मइ अन्नाणं च ।

विसेसिया समदिट्ठिस्स मई मइनाणं, मिच्छादिट्ठिस्स मई, मइअन्नाणं ।

यत्पुनर्ज्ञानाभावरूपमौदयिकमज्ञानं तस्य नात्रोल्लेखः । मनःपर्यायकेवलयोस्तु सम्यग्दृष्टिष्वेव भावात्, अज्ञानानि त्रीणि एव ।

सामान्यग्राहित्वाद् दर्शनमनाकारः ॥ २२ ॥

वस्तुनो विशेषधर्मान् गौणीकृत्य सामान्यानां ग्राहकं दर्शनम्— अनाकार उपयोग इत्युच्यते ।

चक्षुरचक्षुरवधि केवलानि ॥ २३ ॥

---

१ विविधा भङ्गाः सन्ति यस्मिन् इति विभङ्गः ।

२ कत्सार्थे नञ् समासः । कुत्सितत्वं चात्र मिथ्यादृष्टेः संसर्गात् ।

**२०—मति, श्रुत और विभङ्ग ये तीन अज्ञान भी हैं।**

अवधि अज्ञानके स्थानमें विभङ्ग अज्ञानका उल्लेख किया गया है।

**२१—वह अज्ञान मिथ्यात्वियोंके होता है।**

मिथ्यात्वियोंका बोध भी ज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे उत्पन्न होता है, किन्तु मिथ्यात्वसहवर्ती होनेके कारण वह अज्ञान कहलाता है। जैसा कि आगममें कहा है—साधारणतया मति ही मतिज्ञान एवं मति-अज्ञान है और उसके पीछे विशेषण जोड़ देनेसे उसके दो भेद होते हैं; जैसे—सम्यक्‌दृष्टिकी मतिको मतिज्ञान और मिथ्यादृष्टिकी मतिको मति-अज्ञान कहा जाता है। जो ज्ञानका अभावरूप औदयिक ( ज्ञानावरणीय कर्मके उदयसे ) अज्ञान होता है, उसका यहां उल्लेख नहीं है। मनःपर्याय और केवलज्ञान सिर्फ साधुओंके ही होता है अतः अज्ञान तीन ही हैं।

**२२—दर्शन सामान्य धर्मोंको जानता है अतः इसको अनाकार उपयोग कहते हैं।**

वस्तुके विशेष धर्मोंको गौण कर सामान्य धर्मोंको ग्रहण करनेवाले दर्शनको अनाकार उपयोग कहते हैं।

**२३—दर्शनके चार भेद हैं—१ चक्षु, २ अचक्षु, ३, अवधि और ४ केवल।**

चक्षुके सामान्य बोधको चक्षुदर्शन और शेष इन्द्रिय तथा

तत्र चक्षुषः सामान्यावबोधः चक्षुर्दर्शनम्, शेषेन्द्रियमनसोरचक्षुर्दर्शनम्, अवधिकेवलयोश्च अवधिकेवलदर्शने। मनःपर्यायस्य मनःपर्यायविषयत्वेन सामान्यबोधाभावान्न दर्शनम्।

प्रतिनियतार्थग्रहणमिन्द्रियम् ॥ २४ ॥

प्रतिनियताःशब्दादिविषया गृह्यन्ते येन तत् प्रतिनियतार्थग्रहणम्—इन्द्रियं भवति।

स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुश्रोत्राणि ॥ २५ ॥

द्रव्यभावभेदानि ॥ २६ ॥

द्रव्यभावभेदभिन्नानि स्पर्शनादीनि पञ्चेन्द्रियाणि।

निर्वृत्त्युपकरणे द्रव्येन्द्रियम् ॥ २७ ॥

कर्णशष्कुल्यादिरूपा बाह्या, कदम्बकुसुमादिरूपा चाभ्यन्तरीया पौद्गलिकाकाररचना—निर्वृत्तीन्द्रियम्, तत्र या श्रावणाद्युपकारिणी शक्तिः—तदुपकरणेन्द्रियम्।

लब्ध्युपयोगौ भावेन्द्रियम् ॥ २८ ॥

ज्ञानावरणादि कर्मक्षयोपशमजन्यः—सामर्थ्यविशेषः—लब्धीन्द्रियम्, अर्थ-

मनके सामान्य बोधको अचक्षु-दर्शन कहते हैं, अवधि और केवलके सामान्य बोधको क्रमशः अवधिदर्शन और केवलदर्शन कहते हैं। मनःपर्यायसे सिर्फ़ मनकी अवस्थाएँ जानी जाती हैं और अवस्थाएँ विशेष होती हैं अतः मनःपर्याय दर्शन नहीं होता।

२४—जिनके द्वारा अपने-अपने शब्द आदि नियत विषयका ज्ञान होता है, उन्हें इन्द्रिय कहते हैं।

२५—इन्द्रिय पांच हैं—१स्पर्शन, २ रसन, ३ घ्राण, ४ चक्षु और ५ श्रोत्र।

२६—प्रत्येक इन्द्रियके दो दो भेद होते हैं—द्रव्य-इन्द्रिय और भाव-इन्द्रिय।

२७—द्रव्येन्द्रिय दो प्रकारकी होती है—निर्वृत्ति-इन्द्रिय और उपकरण-इद्रिय।

इन्द्रियोंकी बाह्य एवं आभ्यन्तर आकृतियोंको निर्वृत्ति-इन्द्रिय कहते हैं, जैसे—कर्णेन्द्रियकी बाह्य आकृति कर्णशष्कुली है और उसकी आन्तरिक आकृति कदम्बके फूल जैसी होती है। निर्वृत्ति-इन्द्रियमें स्वच्छ पुद्‌गलोंसे बनी हुई और अपना विषय ग्रहण करने में उपकारक जो पौद्‌गलिक शक्ति होती है,—जिसके द्वारा शब्द आदि विषयोंका ग्रहण होता है, उसे उपकरण-इन्द्रिय कहते हैं।

२८—भावेन्द्रिय दो प्रकारकी होती है—लब्धि-इन्द्रिय और उपयोग इन्द्रिय।

ग्रहणरूप आत्मव्यापारः—उपयोगेन्द्रियम् । सत्यां लब्धौ निर्वृत्युपकरणोपयोगाः, सत्यां च निर्वृत्तौ उपकरणोपयोगौ, सत्युपकरणे उपयोगः ।

**स्पर्शरसरूपगन्धशब्दास्तदर्थाः ॥ २६ ॥**

तेषामिन्द्रियाणां क्रमेण एते अर्थाः—विषयाः ।

**सर्वार्थग्रहणम्—आलोचनात्मकं मनः ॥ ३० ॥**

सर्वे न तु इन्द्रियवत् प्रतिनियता अर्था गृह्यन्ते येन, तद् आलोचनात्मकं मनः—अनिन्द्रियम्—नोइन्द्रियमित्यपि उच्यते । तत्रापिमनस्त्वेन परिणतानि पुद्गलद्रव्याणि द्रव्यमनः, लब्ध्युपयोगरूपं भावमनः ।

**उपशमक्षयक्षयोपशमनिष्पन्ना भावाः सतत्त्वं जीवस्य ॥ ३१ ॥**

भावः—अवस्थाविशेषः । सतत्त्वम्-स्वरूपम् ।

**उदयपरिणामनिष्पन्नावपि ॥ ३२ ॥**

**मोहकर्मणो वेद्याभाव उपशमः ॥ ३३ ॥**

उदयप्राप्तस्य मोहकर्मणः क्षयः शेषस्य च सर्वथा अनुदयः—उपशमः । स चान्तर्मुहूर्त्तावधिकः । तेन निष्पन्नो भावः—औपशमिकः, औपशमिकसम्यक्त्वचारित्ररूपः ।

ज्ञानावरण आदि कर्मोंके क्षयोपशमजन्य शक्ति विशेषको लब्धि-इन्द्रिय कहते हैं। अर्थको ग्रहण करनेवाले आत्माके व्यापारको उपयोग-इन्द्रिय कहते हैं। लब्धि-इन्द्रिय होती है, तब ही निर्वृत्ति उपकरण एवं उपयोग-इन्द्रिय होती है। निर्वृत्ति होनेपर ही उपकर एवं उपयोग इन्द्रिय होती है और उपकरण होनेपर उपयोग होता है।

**२६—पांच इन्द्रियोंके क्रमशः पांच विषय ( ज्ञेय ) हैं—स्पर्श, रस, रूप, गन्ध और शब्द।**

**३०—जिसके द्वारा सब विषयोंका ग्रहण किया जा सके और जो आलोचना करनेमें समर्थ हो, उसे मन कहते हैं।**

मनको अनिन्द्रिय एवं नो-इन्द्रिय भी कहते हैं। इन्द्रियोंकी तरह मन भी दो प्रकारका होता है—द्रव्यमन और भावमन। मनरूप में परिणत होनेवाले पुद्गलोंको द्रव्य-मन कहते हैं, लब्धि एवं उपयोगरूप मनको भाव-मन कहते हैं।

**३१—कर्मोंके उपशम, क्षय एवं क्षयोपशमसे निष्पन्न होनेवाले भाव अवस्थाएं जीवके स्वरूप हैं।**

**३२—कर्मोंके उदय एवं परिणामसे निष्पन्न होनेवाले भाव भी जीव के स्वरूप हैं।**

**३३—मोह कर्मके वेद्याभावको उपशम कहते हैं।**

उदयावलिकामें प्रविष्ट मोहकर्मका क्षय हो जानेपर अवशिष्ट मोहकर्मका सर्वथा अनुदय होता है, उसे उपशम कहते हैं, उसकी स्थिति अन्तर्मुहूर्तकी होती है। उससे ( उपशमसे ) होनेवाली

निर्मूलनाशः क्षयः ॥ ३४ ॥

ज्ञानावरणाद्यष्टानामपि कर्मणां सर्वथा प्रणाशः—क्षयः। तेन निर्वृत्तो भावः क्षायिकः, केवलज्ञानकेवलदर्शनात्मसुखक्षायिकसम्यक्त्वचारित्राऽचलाऽवगाहनामूर्तत्वागुरुलघुत्वदानादिलब्धिपञ्चकरूपः।

घातिकर्मणो विपाकवेद्याभावः क्षयोपशमः ॥ ३५ ॥

उदयप्राप्तस्य घातिकर्मणः क्षयः अनुदीर्णस्य च उपशमः, विपाकतः उदयाभाव इति क्षयोपलक्षित उपशमः क्षयोपशमः। तज्जन्योभावः—क्षायोपशमिकः, ज्ञानचतुष्काज्ञानत्रिकदर्शनत्रिकचारित्रचतुष्कदृष्टित्रिकदेशविरतिलब्धिपञ्चकादिरूपः। उदयप्राप्तक्षयस्योभयत्रसमानत्वेऽपि उपशमे प्रदेशतोऽपि नास्ति उदयः, इत्यनयोर्भेदः।

वेद्यावस्था उदयः ॥ ३६ ॥

उदीरणाकरणेन स्वभावरूपेण वाष्टानामपि कर्मणामनुभवावस्था—उदयः। तज्जन्यो भावः—औदयिकः, अज्ञानसंज्ञित्वसुखदुःखकषायचतुष्कवेदत्रिक-

आत्माकी अवस्थाको औपशमिक भाव कहते हैं। वह दो प्रकारका होता है—औपशमिक सम्यक्त्व एवं औपशमिक चारित्र।

**३४—कर्मोंका समूल नाश होता है, उसे क्षय कहते हैं।**

क्षय ज्ञानावरणादि आठों कर्मोंका होता है। उस (क्षय) से होनेवाली आत्म-अवस्थाको क्षायिक भाव कहते हैं। उसके निम्न भेद हैं:—

१ केवलज्ञान, २ केवलदर्शन, ३ आत्मिक सुख, ४ क्षायिक सम्यक्त्व, ५ क्षायिक चारित्र, ६ अटल अवगाहना, ७ अमूर्तपन, ८ अगुरुलघुपन और ९ लब्धिदान, लाभ, भोग, उपभोग और वीर्य।

**३५—घातिकर्मके विपाक वेद्याभावको क्षयोपशम कहते हैं।**

उदयावलिकामें प्रविष्ट घातिकर्मका क्षय और उदयमें न आये हुए घातिकर्मका उपशम यानी विपाकरूपसे उदय नहीं होता है, उसे क्षयोपशम कहते हैं। यह उपशम क्षयके द्वारा उपलक्षित है अतएव क्षयोपशम कहलाता है। क्षयोपशमसे होनेवाली आत्म अवस्थाको क्षायोपशमिक भाव कहते हैं। उसके निम्न भेद हैं:

चार ज्ञान, तीन अज्ञान, तीन दर्शन, चार चारित्र, तीन दृष्टि, देशविरति और पांच लब्धियां। उदय प्राप्त कर्मोंका क्षय, उपशम एवं क्षयोपशम इन दोनोंमें होता है किन्तु उपशममें प्रदेशोदय नहीं होता और क्षयोपशममें वह होता है, अतएव यह दोनों भिन्न हैं।

**३६—वेद्य-अवस्थाको उदय कहते हैं।**

उदीरणाकरणके द्वारा अथवा स्वाभाविकरूपसे आठों कर्मोंका जो अनुभव होता है, उसे उदय कहते हैं। उदयके द्वारा होनेवाली

हास्यादिषट्कमिथ्यात्वाविरतिप्रमादगतिचतुष्कायुर्गतिजातिशरीरयोगलेश्योच्चावचगोत्रदानाद्यन्तरायछद्मस्थसिद्धत्वादिरूपः।

**स्वस्वभावे परिणमनं परिणामः ॥ ३७ ॥**

परिणामाज्जन्यः स एव वा भावः पारिणामिकः, सादिरनादिश्च। तत्र सादिः—बाल्ययौवनादिरूपो नरामरादिरूपो वा। अनादिः—जीवत्वभव्यत्वाभव्यत्वादिरूपः।

इतिश्रीतुलसीगणिसंकलितायां श्रीजैनसिद्धान्त-दीपिकायां
जीवस्वरूपनिर्णयो नाम द्वितीयः प्रकाशः।

आत्म-अवस्थाको औदयिक भाव कहते हैं। वह निम्न प्रकार है:—

अज्ञान, अमनस्कता, सुख (पौद्गलिक सुख), दुःख, चार कषाय, तीन वेद, हास्य आदि छः, मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, चारगतिका आयु, गति, जाति, शरीर, योग, लेश्या, ऊँच-नीच गोत्र, दान आदिकी अन्तराय, छद्मस्थपन और असिद्ध-अवस्था।

**३७—अपने-अपने स्वभावमें परिणत होनेको परिणाम कहते हैं।**

परिणामसे होनेवाली अवस्थाको अथवा परिणामको ही पारिणामिक भाव कहते हैं। उसके दो भेद हैं—सादि एवं अनादि। बाल्य, यौवन आदि एवं मनुष्यत्व, देवत्व आदि सादि पारिणामिक हैं। जीवत्व, भव्यत्व एवं अभव्यत्व आदि अनादि पारिणामिक हैं।

इति श्री तुलसीगणिविरचित श्री जैन-सिद्धान्तदीपिकाका—
जीवस्वरूपनिर्णय नामक दूसरा प्रकाश समाप्त।

## तृतीयः प्रकाशः

**जीवा द्विधा ॥ १ ॥**

**संसारिणो मुक्ताश्च ॥ २ ॥**

तत्र संसरन्ति भवान्तरमिति संसारिणः, तदपरे मुक्ताः ।

**संसारिणस्त्रसस्थावराः ॥ ३ ॥**

हिताहितप्रवृत्तिनिवृत्त्यर्थं गमनशीलास्त्रसाः । तदितरे स्थावराः ।

**पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतिकायिका एकेन्द्रियाः स्थावराः ॥ ४ ॥**

पृथिवी कायो येषां ते पृथवीकायिका इत्यादि । एते च एकस्य स्पर्शनेन्द्रियस्य सद्भावादेकेन्द्रियाः, स्थावरसंज्ञां लभन्ते । पञ्चसु अपि स्थावरेषु सूक्ष्माः सर्वलोके, बादराश्च लोकैकदेशे । सर्वेऽपि प्रत्येकशरीरिणः, वनस्पतिः तु साधारणशरीरोऽपि ।

## तीसरा प्रकाश

**१—जीव दो प्रकारके हैं।**

**२—संसारी और मुक्त।**

जन्म-मरण-परम्परामें घूमनेवाले जीव संसारी और उससे निवृत्त जीव मुक्त कहलाते हैं।

**३—संसारी जीव दो प्रकारके हैं—त्रस और स्थावर।**

हितकी प्रवृत्ति एवं अहितकी निवृत्तिके निमित्त गमन करने वाले जीव त्रस और शेष सब स्थावर कहलाते हैं।

**४—पृथ्वीकायिक, अप्कायिक, तेजस्कायिक, वायुकायिक और वनस्पतिकायिक; यह एकेन्द्रिय जीव स्थावर हैं।**

जिनका शरीर पृथ्वी है, वे पृथ्वीकायिक है, इसी प्रकार अप्कायिक आदिमें जानना चाहिए। इनमें एक स्पर्शन-इन्द्रिय होती है, अतः ये एकेन्द्रिय हैं और ये ही स्थावर कहलाते हैं। उन पांचों स्थावरोंमें सूक्ष्म स्थावर समूचे लोकमें हैं और बादर लोकके एक भागमें हैं। ये सब प्रत्येक (एक शरीरमें एक जीववाले) शरीरवाले हैं। वनस्पति जीव साधारण (एक शरीरमें अनन्त जीववाले) शरीरवाले भी होते हैं।

द्वीन्द्रियादयस्त्रसाः ॥ ५ ॥

कृमिपिपीलिकाभ्रमरमनुष्यादीनां क्रमेण एकेन्द्रियवृद्धया द्वीन्द्रियादयः त्रसा ज्ञेयाः। क्वचित् तेजोवायू अपि। तत्र पृथिव्यादिषु प्रत्येकमसंख्येया जीवाः। वनस्पतिषु संख्येयाऽसंख्येयाऽनन्ताः। द्वीन्द्रियादिषु पुनरसंख्येया। समानजातीयांकुरोत्पादात्, शस्त्रानुपहतद्रवत्वात्, आहारेण वृद्धिदर्शनात्, अपराप्रेरितत्वे तिर्यगनियमितगतिमत्वात्, छेदादिभिर्म्लान्यादिदर्शनाच्च क्रमेण पृथिव्यादीनां जीवत्वं संसाधनीयम्। आप्तवचनाद् वा, तथाचागमः—

[1]"पुढविकाइयाणं भन्ते ! किं ! सागारोवउत्ता अणागारोवउत्ता। गोयमा ! सागारोवउत्तावि अणागारोवउत्तावि" इत्यादि।

१ पन्नवणा २९ उपयोग पद

**५—द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय एवं पञ्चेन्द्रिय जीव त्रस हैं।**

कृमि, चींटी, भौंरा, मनुष्य आदिमें क्रमशः एक-एक इन्द्रियकी वृद्धि होती है और ये सब त्रस कहलाते हैं। त्रस दो प्रकारके होते हैं—लब्धि-त्रस और गति-त्रस। लब्धि-त्रसकी परिभाषा सूत्र ३ की वृत्तिमें बतलाई जा चुकी है। अग्नि और वायुमें गति है पर वह सुखकी प्राप्ति एवं दुःखकी निवृत्तिके लिए नहीं होती। इसलिए इनको गति-त्रस कहते हैं। पृथ्वी, पानी, अग्नि, और वायु इनमेंसे प्रत्येकमें असंख्य-असंख्य जीव हैं। वनस्पतिमें संख्यात, असंख्यात और अनन्त जीव हैं। द्वीन्द्रियसे पञ्चेन्द्रिय तक प्रत्येकमें असंख्य जीव होते हैं। पृथ्वी आदिकी चेतना निम्न युक्तियोंसे सिद्ध होती है:—

जैसे—मनुष्यों और तिर्यञ्चोंके शरीरके घावोंमें सजातीय मांसांकुर पैदा होते हैं, वैसे ही पृथ्वीमें—खोदी हुई खानोंमें सजातीय पृथ्वीके अंकुर पैदा होते हैं अतः यह प्रतीत होता है कि पृथ्वी सजीव है। जैसे—मनुष्य और तिर्यञ्च गर्भावस्थाके प्रारम्भमें तरल होते हैं, वैसे ही जल तरल है अतः वह जबतक किसी विरोधी वस्तुसे उपहत नहीं होता, तबतक सजीव है। आहार ईन्धन आदिके द्वारा अग्नि बढ़ती है, इससे यह जाना जाता है कि वह सजीव है। वायु, गाय आदिकी तरह किसीकी प्रेरणाके बिना ही अनियमितरूपसे इधर-उधर घूमती है अतः वह सजीव है। वनस्पतिका छेदन करनेसे वह खिन्न होती है अतः समझा जाता है कि वह सजीव है। सिद्धान्तानुसार इनकी सजीवता प्रमाणित है ही, जैसे—"भगवन्! क्या पृथ्वीकायके जीव साकार उपयोग सहित हैं या अनाकार उपयोग सहित? गौतम! साकार उपयोग सहित भी हैं और अनाकार उपयोग सहित भी" इत्यादि।

समनस्काऽमनस्काश्च ॥ ६ ॥

समनस्काः, दीर्घकालिकविचारणात्मिकया संज्ञया युक्ताः संज्ञिन इति यावत् । असंज्ञिनोऽमनस्काः ।

नारकदेवागर्भजतिर्यङ्मनुष्याश्च समनस्काः ॥ ७ ॥

अन्येऽमनस्काः ॥ ८ ॥

अन्ये संमूर्च्छजास्तिर्यञ्चो मनुष्याश्चामनस्का भवन्ति ।

रत्नशर्करावालुकापङ्कधूमतमोमहातमःप्रभा-

अधोऽधोविस्तृताः सप्तभूमयः ॥ ९ ॥

ताश्च घनोदधिघनतनुवाताकाशप्रतिष्ठिताः ॥ १० ॥

तासु नारकाः ॥ ११ ॥

प्रायोऽशुभतरलेश्यापरिणामशरीरवेदनाविक्रियावन्तः ॥ १२ ॥

परस्परोदीरितवेदनाः ॥ १३ ॥

परमाधार्मिकोदीरितवेदनाश्च प्राक् चतुर्थ्याः ॥ १४ ॥

६—जीवके दो भेद और भी हैं—समनस्क और अमनस्क।

जिनमें भूत, भविष्य एवं वर्तमान काल सम्बन्धी विचार-विमर्श करनेवाली संज्ञा होती है, उन्हें समनस्क-संज्ञी कहते हैं और जिन जीवोंमें उपर्युक्त दीर्घकालिक संज्ञा नहीं होती, उन्हें अमनस्क-असंज्ञी कहते हैं।

७—नारक, देवता, गर्भोत्पन्न तिर्यञ्च और गर्भोत्पन्न मनुष्य, ये सब समनस्क होते हैं।

८—इनके अतिरिक्त संमूर्च्छिम तिर्यञ्च और संमूर्च्छिम मनुष्य अमनस्क होते हैं।

९—रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा, बालुकाप्रभा, पङ्कप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा, महातमःप्रभा, यह क्रमशः नीचे-नीचे अधिक विस्तृत सात भूमियां हैं।

१०—वे सात भूमियाँ घनोदधि, घनवात, तनुवात एवं आकाश-प्रतिष्ठित हैं।

११—उन सात पृथ्वियोंमें नारक रहते हैं।

१२—वे नारक प्रायः अशुभतर लेश्या, परिणाम, शरीर, वेदना एवं विकुर्वणावाले होते हैं।

१३—नारक जीव परस्परमें दुःखोंकी उदीरणा करते हैं।

१४—प्रथम तीन पृथ्वियोंमें परमाधार्मिक देवताओंके द्वारा किये गये दुःखोंको भोगनेवाले भी होते हैं।

देवाश्चतुर्विधाः ॥ १५ ॥

असुरनागसुपर्णविद्युदग्निद्वीपोदधिदिग्-
वायुस्तनितकुमारा भवनपतयः ॥ १६ ॥

पिशाचभूतयक्षराक्षसकिन्नरकिंपुरुषमहोरगगन्धर्वा व्यन्तराः ॥ १७ ॥

चन्द्रार्कग्रहनक्षत्रतारका ज्योतिष्काः ॥ १८ ॥

वैमानिका द्विविधाः ॥ १९ ॥

सौधर्मैशानसनत्कुमारमाहेन्द्रब्रह्मलान्तकशुक्रसहस्रारानत-
प्राणतारणाच्युतकल्पजाः कल्पोपपन्नाः ॥ २० ॥

नवग्रैवेयकपञ्चानुत्तरविमानजाश्च कल्पातीताः ॥ २१ ॥

इन्द्रसामानिकत्रायस्त्रिंशपारिषद्यात्मरक्षकलोकपालानीक-
प्रकीर्णकाभियोग्यकिल्विषिकाः कल्पान्तेषु ॥ २२ ॥

त्रायस्त्रिंशलोकपालरहिता व्यन्तरज्योतिष्काः ॥ २३ ॥

१५—देवता चार प्रकारके होते हैं—भवनपति, व्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक।

१६—भवनपति देव दस प्रकारके हैं—असुरकुमार, नागकुमार, सुपर्णकुमार, विद्युतकुमार, अग्निकुमार, द्वीपकुमार, उदधिकुमार दिक्कुमार, वायुकुमार, स्तनितकुमार।

१७—व्यन्तर देव आठ प्रकारके हैं—पिशाच, भूत, यक्ष, राक्षस, किन्नर, किम्पुरुष, महोरग, गन्धर्व।

१८—ज्योतिष्कदेव पांच प्रकारके हैं:—चन्द्रमा, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र, तारा।

१९—वैमानिकदेव दो प्रकारके हैं:—कल्पोपपन्न और कल्पातीत।

२०—सौधर्म, ईशान, सनत्कुमार, माहेन्द्र, ब्रह्म, लान्तक, शुक्र, सहस्रार, आनत, प्राणत, आरण और अच्युत, यह बारह कल्प हैं, इनमें उत्पन्न होनेवाले देव कल्पोपपन्न कहलाते हैं।

२१—नवग्रैवेयक और पांच अनुत्तरविमान, (विजय, वैजयन्त जयन्त, अपराजित एवं सर्वार्थसिद्ध) इनमें उत्पन्न होनेवाले देव कल्पातीत कहलाते हैं।

२२—इन्द्र, सामानिक, त्रायस्त्रिंश (गुरु स्थानीय) पारिषद्य (सदस्य) आत्मरक्षक, लोकपाल, अनीक ( सैनिक ), प्रकीर्णक (नागरिक) आभियोग्य( सेवक ) किल्बिषक ( अन्त्यज ), ये सब उपरोक्त बारह कल्पों तक होते हैं।

२३—व्यन्तर और ज्योतिष्कोंके त्रायस्त्रिंश और लोकपाल नहीं होते हैं।

**एकद्वित्रिचतुः पञ्चेन्द्रियास्तिर्यञ्चः ॥ २४ ॥**

एकेन्द्रियादारभ्य जलस्थलखचरपञ्चेन्द्रियपर्यन्ताः सर्वे तिर्यञ्चो ज्ञेयाः ।

**प्राङ्मानुषोत्तरपर्वताद् मनुष्याः ॥ २५ ॥**

मानुषोत्तरश्च समयक्षेत्रं परितो वेष्टितः ।

**आर्या म्लेच्छाश्च ॥ २६ ॥**

तत्र [1]शिष्टाभिमताचारा आर्याः । शिष्टाऽसम्मतव्यवहाराश्च म्लेच्छाः ।

**तत्रार्या जातिकुलकर्मादिभेदभिन्नाः ॥ २७ ॥**

लोकेऽभ्यर्हितजातिकुलकर्माणः क्रमशो जात्यार्याः, कुलार्याः, कर्मार्याश्च । आदिना क्षेत्रार्यादयोऽपि बोद्धव्याः ।

**आचारवैविध्यात् पृथग् जातयः ॥ २८ ॥**

आर्याणां तत्तत्कालप्रचलिताः, अनियताः, अनेकजातयो वर्तन्ते । तासां मुख्येतरत्वञ्च तत्तत् समयवर्तिजनाभिप्रेतम् । तत्त्वतस्तु तपः संयमप्रधानैव जातिः प्रधाना ।

---

१—अहिंसासंयमतपःप्रभृतयः सुसंस्काराः, तद्वांश्च शिष्टः ।

**२४—तिर्यञ्च एकेन्द्रियसे पञ्चेन्द्रिय तक होते हैं।**

एकेन्द्रियसे लेकर जलचर, स्थलचर एवं खेचर पञ्चेन्द्रिय तक के जीवोंको तिर्यञ्च कहते हैं।

**२५—मनुष्य मानुषोत्तर पर्वतसे पहले-पहले होते हैं।**

पुष्करद्वीपको दो भागोंमें विभक्त करनेवाला मानुषोत्तर पर्वत है। मनुष्य मानुषोत्तरसे पूर्ववर्ती पुष्कर अर्धमें ही होते हैं, मानुषोत्तर पर्वतके उत्तरवर्ती अर्ध पुष्करमें नहीं होते हैं।

**२६—मनुष्य दो प्रकारके होते हैं—आर्य और म्लेच्छ।**

जिनका आचार शिष्ट[1] पुरुषों द्वारा सम्मत होता है, वे आर्य कहलाते हैं। जिनका आचार शिष्ट पुरुषों द्वारा सम्मत नहीं होता है, वे म्लेच्छ कहलाते हैं।

**२७—वे आर्य जाति, कुल एवं कर्म आदिकी अपेक्षासे कई प्रकारके होते हैं।**

जिनकी जाति, कुल एवं कर्म (कार्य) प्रतिष्ठित होता है, वे क्रमशः जाति-आर्य, कुल-आर्य और कर्म-आर्य कहलाते हैं। आदि शब्दसे क्षेत्र-आर्य आदि समझना चाहिए।

**२८—वे आर्य भी आचारकी विविधता होनेके कारण पृथक्-पृथक् जातियोंमें बंटे हुए होते हैं।**

---

१ अहिंसा, संयम एवं तपके द्वारा जिनका हृदय सुसंस्कारवान् होता है, वे शिष्ट कहलाते हैं।

आगमे प्याह—

"सक्खं खु दीसइ तवो विसेसो,
न दीसई जाइविसेस कोइ।
सोवागपुत्तं हरि एस साहुं,
जस्सेरिसा इड्ढि महाणुभावा ॥

एवं म्लेच्छभेदा अपि भावनीयाः।

## पर्याप्तापर्याप्तादयोऽपि ॥ २९ ॥

जीवाः पर्याप्ता अपर्याप्ताश्च। आदिशब्दात् सूक्ष्मबादरसम्यक्दृष्टि-मिथ्यादृष्टिसंयताऽसंयतप्रमत्ताऽप्रमत्तसरागवीतरागछद्मस्थकेवलिसयोग्ययोगिलिङ्गत्रयगतिचतुष्टयजातिपञ्चककायषट्कगुणस्थानचतुर्दशकजीवभेदचतुर्दशकदण्डकचतुर्विंशतिप्रभृतयो भूयांसो भेदा जीवतत्त्वस्य भावनीयाः।

## गर्भोपपातसंमूर्च्छनानि जन्म ॥ ३० ॥

जन्म—उत्पत्तिः। तच्च त्रिविधं भवति।

## [1]जरायुवण्डपोतजानां गर्भः ॥ ३१ ॥

१—यज्जालवत् प्राणिपरिवरणं विततमांसशोणितं तज्जरायुः, तत्र जाता जरायुजाः।

आर्योंकी वे जातियां समय-समयपर प्रचलित होती हैं और वे अनियत होती हैं। उनका प्राधान्य एवं अप्राधान्य तत्काल-वर्ती मनुष्योंके विचारानुसार होता है और वास्तवमें तो जिस जातिमें तप और संयमकी अधिकता होती है, वही प्रधान है। जैसा कि शास्त्रोंमें कहा है—"सचमुच दिव्य तपका ही प्रभाव है, जातिकी कुछ भी विशेषता (बड़प्पन) नहीं है; धन्य है चाण्डाल पुत्र हरिकेश साधुको कि जिनकी ऐसी प्रभावशाली समृद्धि है।" इसी प्रकार म्लेच्छ भी जाति-म्लेच्छ, कुल म्लेच्छ, एवं कर्म-म्लेच्छ आदि अनेक प्रकारके होते हैं।

## २९—जीवके पर्याप्त, अपर्याप्त आदि अनेक भेद होते हैं।

जीव दो प्रकारके होते हैं—पर्याप्त और अपर्याप्त। इसी प्रकार सूक्ष्म, बादर, सम्यक् दृष्टि, मिथ्या दृष्टि, संयत, असंयत, प्रमत्त, अप्रमत्त, सराग, वीतराग, छद्मस्थ, केवली, सयोगी, अयोगी, तीन वेद, चार गति, पांच जाति, छः काय, चौदह गुणस्थान, जीवके चवदह भेद, चौवीस दण्डक आदि जीव तत्त्वके अनेक भेद होते हैं।

## ३०—जन्म तीन प्रकारके होते हैं—गर्भ, उपपात और संमूर्च्छन।

## ३१—जरायुज, अण्डज और पोतज ये गर्भसे उत्पन्न होते हैं।

जन्मके समय जो एक प्रकारकी झिल्लीसे वेष्टित होते हैं, उनको जरायुज कहते हैं। वे हैं मनुष्य, गाय आदि। अण्डोंसे

जरायुजाः—मृगवाद्याः। अण्डजाः—पक्षिसर्पाद्याः। पोतजाः[1]-कुञ्जरादयः।

देवनारकाणामुपपातः ॥ ३२ ॥

शेषाणां संमूर्च्छनम् ॥ ३३ ॥

[2]सचित्ताऽचित्त[3]शीतोष्ण[4]संवृत[5]विवृतास्तन्मिश्राश्चयोनयः ॥ ३४ ॥

योनिः—उत्पत्तिस्थानम्। तन्मिश्राश्च इति सचित्ताचित्ताः, शीतोष्णसंवृतविवृताः, शेषं सुज्ञेयम्।

अनुपयोगलक्षणोऽजीवः ॥ ३५ ॥

यस्मिन् साकाराऽनाकारलक्षण उपयोगो नास्ति सोऽजीवः, अचेतन इति यावत्।

धर्माधर्माकाशकालपुद्गलास्तद्भेदाः ॥ ३६ ॥

एतेषां लक्षणानि प्राङ्निरूपितानि। इति मूलतत्त्वद्वयीनिरूपणम्

इति श्रीतुलसीगणिसंकलितायां श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकायां जीवभेदनिर्णयो नाम तृतीयः प्रकाशः।

---

१—पोता एव जाता इति पोतजाः शुद्धप्रसवाः, न जराय्वादिना वेष्टिता इति यावत्। २—जीवत् शरीरम् ३—शीतस्पर्शवत्। ४—दिव्यशय्यादिवत्। ५—जलाशयादिवत्।

उत्पन्न होनेवाले पक्षी एवं सांप आदि अण्डज कहलाते हैं। खुले अंग उत्पन्न होनेवाले हाथी, खरगोश, चूहा आदि पोतज कहलाते हैं।

३२—देव और नारकोंके जन्मको ( शय्या एवं कुम्भीमें उत्पन्न होने को ) उपपात कहते हैं।

३३—शेष जीवोंके जन्मको संमूर्च्छन* कहते हैं।

३४—जीवोंको नव योनियाँ—उत्पत्ति-स्थान हैं—सचित्त, अचित्त, सचित्त-अचित्त, शीत, उष्ण, शीतोष्ण, संवृत, विवृत और संवृत-विवृत।

३५—जिसका लक्षण अनुपयोग होता है, उसे अजीव कहते हैं।

अजीवका दूसरा नाम अचेतन है।

३६—अजीवके पाँच भेद हैं—धर्म, अधर्म, आकाश, काल और पुद्गल।

इनके लक्षण पहले प्रकाशमें बताये जा चुके हैं। इस प्रकार जीव और अजीव इन दो मूल तत्त्वोंका वर्णन समाप्त होता है।

इति श्री तुलसीगणिविरचित श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकाका जीव-भेद-निर्णय नामक तीसरा प्रकाश समाप्त।

---

* जो जन्म न तो देव और नारकोंकी तरह नियत स्थानमें ही होता है और न जिसमें गर्भधारणकी आवश्यकता होती है, उसे संमूर्च्छन जन्म कहते हैं।

## चतुर्थः प्रकाशः

आत्मनः सदसत्प्रवृत्त्याकृष्टास्तत्प्रायोग्यपुद्गलाः कर्म ॥ १ ॥

आत्मनः—जीवस्य सदसत्प्रवृत्त्या गृहीताः, कर्मप्रायोग्याश्चतुःस्पर्शिनोऽनन्तप्रदेशिपुद्गलस्कन्धाः कर्मसंज्ञामश्नुवते ।

क्वचिद् सदसत्क्रियापि ॥ २ ॥

तच्चात्मगुणावरोधसुखदुःखहेतुः ॥ ३ ॥

तच्च ज्ञानावरणादिभेदभिन्नं कर्म । ज्ञानाद्यात्मगुणानामवरोधस्य, विघातस्य सुखदुःखस्य च हेतुर्भवति ।

बन्धोद्वर्तनाऽपवर्तनासत्तोदयोदीरणासंक्रमणोपशमनिधत्तिनिकाचनास्तदवस्थाः ॥ ४ ॥

एता हि कर्मणामवस्थाः । तासु चाष्टौ करणशब्दवाच्याः । यदाह—

बंधण,[1] संकमणुवट्टणा, अववट्टणा, उदीरणया ।
उवसामणा, निहत्ति, निकायणा चत्ति करणाइं ॥

बन्धोऽनन्तरं वक्ष्यते । कर्मणः स्थित्यनुभागवृद्धिः—उद्वर्तना । स्थित्यनुभागहानिः—अपवर्तना । अबाधाकालो विद्यमानता च सत्ता । उदयो द्विविधः ।

1—कर्मप्रकृतिः ।

# चतुर्थ प्रकाश

१—आत्माकी सत् एवं असत् प्रवृत्तियोंके द्वारा आकृष्ट एवं कर्मरूपमें परिणत होने योग्य पुद्गलोंको कर्म कहते हैं।

वे कर्म-पुद्गल चतुःस्पर्शी एवं अनन्त-प्रदेशी होते हैं।

२—व्यवहारमें शुभ-अशुभ क्रियाको भी कर्म कहते हैं।

३—वह कर्म आत्मगुणोंका अवरोध करनेवाला—विघात करने वाला एवं सुख-दुःखका हेतु होता है।

४—कर्मोंकी दस अवस्थाएं होती हैं—बंध, उद्वर्तना, अपवर्तना, सत्ता, उदय, उदीरणा, संक्रमणा, उपशम, निधत्ति एवं निकाचना।

कर्मकी आठ अवस्थाओंको करण कहते हैं, जैसे कि कहा है—"बन्धन, संक्रमण, उद्वर्तन, अपवर्तन, उदीरणा, उपशम, निधत्ति और निकाचना ये आठ करण हैं।" कर्मोंकी स्थिति एवं अनुभागमें[1] वृद्धि होती है, उसे उद्वर्तना कहते हैं। स्थिति एवं अनुभाग

१ कर्म एवं पुद्गलोंमें जो मन्द एवं तीव्र रस—फलनिमित्तक शक्ति होती है, उसे अनुभाग कहते हैं।

यत्र फलानुभवः स विपाकोदयः, केवलं प्रदेशवेदनम्—प्रदेशोदयः। नियतकालात् प्राक् उदयः—उदीरणा, इयं चापवर्तनापेक्षिणी। [1]सजातीयप्रकृतीनां मिथः परिवर्तनम्—संक्रमणा। उदयोदीरणानिधत्तिनिकाचनाऽयोग्यत्वम्—उपशमनम्। उद्वर्तनापवर्तनं विहाय शेषकरणायोग्यत्वम्—निधत्तिः। समस्तकरणायोग्यत्वं—निकाचना।

कर्मपुद्गलादानं बन्धः॥ ५॥

जीवस्य कर्मपुद्गलानामादानम्, क्षीरनीरवत् परस्पराश्लेषः सम्बन्धो बन्धोऽभिधीयते। स च प्रवाहरूपेण अनादिः, इतरेतरकर्मसम्बन्धरूपेण तु सादिः। अमूर्तस्यापि आत्मनः अनादिकर्मपुद्गलसम्बन्धवत्त्वेन कथंचिद् मूर्तत्वस्वीकारात् कर्मपुद्गलानां सम्बन्धो नासंभवी।

---

१—यथाऽध्यवसायविशेषेण सातवेदनीयम्, असातवेदनीयरूपेण; असातवेदनीयं च सातवेदनीयरूपेण परिणमते। आयुषः प्रकृतीनां दर्शनमोह चारित्रमोहयोश्च मिथः संक्रमणा न भवति।

की हानि होती है, उसे अपवर्तना कहते हैं। अबाधाकाल[1] एवं विद्यमानताको सत्ता कहते हैं। उदय दो प्रकारका है—जिसमें फलका अनुभव होता है, वह विपाकोदय और जिसका सिर्फ आत्म-प्रदेशोंमें ही अनुभव होता है, वह प्रदेशोदय कहलाता है। निश्चित समयसे पहले कर्मोंका उदय होता है, उसे उदीरणा कहते हैं। उदीरणामें अपवर्तनाकी अपेक्षा रहती है। सजातीय,[2] प्रकृतियोंका आपसमें परिवर्तन होता है, उसे संक्रमण कहते हैं। मोहकर्मको उदय, उदीरणा, निधत्ति एवं निकाचनाके अयोग्य करनेको उपशम कहते हैं। उद्वर्तना एवं अपवर्तनाके सिवाय शेष छः करणोंके अयोग्य अवस्थाको निधत्ति कहते हैं, सब करणोंके अयोग्य अवस्था को निकाचना कहते हैं।

**५—आत्माके साथ कर्मपुद्गलोंका दूध-पानीकी तरह सम्बन्ध होता है, उसे बन्ध कहते हैं।**

वह बन्ध प्रवाहरूपसे अनादि है और जो भिन्न-भिन्न कर्म बंधते रहते हैं, उनकी अपेक्षा सादि है। यहां यह सन्देह नहीं करना चाहिये कि अमूर्त (निराकार) आत्माके साथ मूर्त कर्मपुद्गलोंका सम्बन्ध कैसे हो सकता है, क्योंकि अनादि कालसे ही कर्म-आवृत संसारी आत्माएं कथंचित् मूर्त मानी जाती हैं अतः उनके साथ कर्म पुद्गलोंका सम्बन्ध होना असम्भव नहीं है।

१ कर्म बन्धने के बाद जितने समय तक वह उदयमें नहीं आता, उस कालको अबाधाकाल कहते हैं।

२ आयुष्यकर्मकी प्रकृतियों का तथा दर्शनमोह और चारित्रमोह का आपसमें संक्रमण नहीं होता।

प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशाः ॥ ६ ॥

सामान्योपात्तकर्मणां स्वभावः प्रकृतिः ॥ ७ ॥

सामान्येन गृहीतेषु कर्मसु एतज्ज्ञानस्य अवरोधकम्, एतच्च दर्शनस्य इत्यादिरूपः स्वभावः प्रकृतिः ।

ज्ञानदर्शनावरणवेदनीयमोहनीयायुष्कनामगोत्रान्तरायाः ॥ ८ ॥

कर्मणामष्टौ मूलप्रकृतयः सन्ति । तत्र ज्ञानदर्शनयोरावरणम्—ज्ञानावरणं दर्शनावरणं च । सुखदुःखहेतुः—वेदनीयम् । दर्शनचारित्रघातात् मोहयति आत्मानमिति मोहनीयम् । एति भवस्थितिं जीवो येन इति आयुः । चतुर्गतिषु नानापर्यायप्राप्तिहेतुः—नाम । उच्चनीचभेदं गच्छति येनेति गोत्रम् । दानादिलब्धौ विघ्नकरः—अन्तरायः ।

पञ्चनवद्व्यष्टाविंशतिश्चतुर्द्विचत्वारिंशद्द्विपञ्च च यथाक्रमम् ॥९॥

अष्टानां मूलप्रकृतीनां यथाक्रममेते भेदाः । तत्र ज्ञानावरणस्य पञ्च । दर्शनावरणस्य नव । वेदनीयस्य द्वौ । मोहनीयस्य दर्शनचारित्रभेदादष्टाविंशतिः । आयुषश्चत्वारः । नाम्नो द्विचत्वारिंशत् । गोत्रस्य द्वौ । अन्तरायस्य च पंच । सर्वे मिलिताः सप्तनवतिः ।

**६—बन्ध चार प्रकारका होता है--प्रकृति, स्थिति, अनुभाग, एवं प्रदेश।**

**७—सामान्य रूपसे ग्रहण किये हुए कर्म-पुद्गलोंका जो स्वभाव होता है, उसे प्रकृतिबन्ध कहते हैं।**

जैसे—ज्ञानको रोकना ज्ञानावरण कर्मका स्वभाव है और दर्शनको रोकना दर्शनावरणकर्मका स्वभाव है।

**८—कर्मोंकी मूल प्रकृतियां आठ हैं—ज्ञानावरण, दर्शनावरण, वेदनीय, मोहनीय, आयुष्य, नाम, गोत्र और अन्तराय।**

ज्ञानको आवृत करनेवाले कर्मको ज्ञानावरण और दर्शनको आवृत करनेवाले कर्मको दर्शनावरण कहते हैं। जो सुख-दुःखका हेतु होता है, उसे वेदनीय कर्म कहते हैं। दर्शन और चारित्रका विनाश कर आत्माको व्यामूढ़ बनानेवाला कर्म मोहनीय है। जिसके द्वारा जीव भवस्थितिको प्राप्त होता है—जीवित रहता है, उसे आयुष्य कर्म कहते हैं। जो चारों गतियोंमें भांति-भांतिकी अवस्थाओंको प्राप्त करनेका हेतु बनता है, उसे नाम कर्म कहते हैं। जिसके द्वारा जीव ऊंच या नीच बनता है, उसे गोत्र कर्म कहते हैं। दान आदिमें बाधा डालनेवाले कर्मको अन्तराय कहते हैं।

**९—पांच, नव, दो, अट्ठाईस, चार, बयालीस, दो और पांच ये क्रमशः उन आठोंकी उत्तर प्रकृतियां हैं।**

कर्मोंकी उत्तर प्रकृतियोंके भेद निम्न प्रकार हैं:—ज्ञानावरणीय के पांच, दर्शनावरणीयके नव, वेदनीयके दो, मोहनीयमें दर्शनमोहनीयके तीन और चारित्र मोहनीयके पच्चीस—इस प्रकार अट्ठाईस

### कालावधारणं स्थितिः ॥१०॥

यथा ज्ञानदर्शनावरणवेदनीयान्तरायाणां त्रिंशत् सागरकोटिकोट्यः परा-स्थितिः। मोहनीयस्य[1] सप्ततिः। नामगोत्रयोर्विंशतिः। त्रयस्त्रिंशत् सागरोपमाणि आयुषः। अपरा तु द्वादशमुहूर्त्ता[2] वेदनीयस्य, नामगोत्रयोरष्टौ, शेषाणां चान्तर्मुहूर्त्तम्। एकसागरकोटिकोटिस्थितिमनु वर्षशतमाबाधाकालः।[3]

### विपाकोऽनुभागः ॥११॥

रसोऽनुभागोऽनुभावः फलम्, एते एकार्थाः। स च द्विधा—तीव्राध्यवसाय-निमित्तस्तीव्रः, मन्दाध्यवसायनिमित्तश्च मन्दः। कर्मणां जडत्वेऽपि पथ्या-पथ्याहारवत्, ततो जीवानां तथाविधफलप्राप्तिरविरुद्धा, नैतदर्थमीश्वरः कल्पनीयः।

---

१—दर्शनमोहनीयापेक्षया चारित्रमोहनीयस्य तु चत्वारिंशत् कोटि-कोट्यः स्थितिः। २—संपरायसातवेदनीयमाश्रित्य। ३—आयुषोऽपवादः।

आयुष्यके चार, नामके बयालीस, गोत्रके दो एवं अन्तरायके पांच इन सबको मिलानेसे सत्तानवें होते हैं।

**१०—कर्मोंकी आत्माके साथ लगे रहनेकी जो अवधि होती है, उसे स्थितिबन्ध कहते हैं।**

ज्ञानावरण, दर्शनावरण, वेदनीय और अन्तराय, इन चारोंकी उत्कृष्ट स्थिति तीस कोड़ाकोड़ सागरकी, मोहनीयकी सत्तर कोड़ाकोड़ सागरकी, नाम और गोत्रकी बीस कोड़ाकोड़ सागरकी तथा आयुष्यकी तेतीस सागरकी होती है। वेदनीयकी जघन्य स्थिति बारह मुहूर्त्त (सम्पराय सात वेदनीयकी अपेक्षासे), नाम एवं गोत्र की आठ मुहूर्त और शेष सब कर्मोंकी अन्तर्मुहूर्त्तकी होती है। एक कोड़ाकोड़ सागरकी स्थितिके पीछे सौ वर्षका अबाधाकाल होता है अर्थात् सौ वर्ष तक वह कर्म उदयमें* नहीं आता।

**११—कर्मोंके विपाकको अनुभाग बन्ध कहते हैं।**

रस, अनुभाग, अनुभाव और फल, ये सब एकार्थवाची शब्द हैं। विपाक दो प्रकारका होता है—तीव्र परिणामोंसे बंधे हुए कर्मका विपाक तीव्र और मन्द परिणामोंसे बंधे हुए कर्मका मन्द है। यद्यपि कर्म जड़ है तो भी पथ्य एवं अपथ्य आहारकी तरह उनसे जीवोंको अपनी क्रियाओंके अनुसार फलकी प्राप्ति हो जाती है। कर्म-फल भुगतानेके लिये ईश्वरकी कल्पना करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है।

---

*—यह नियम आयुष्य कर्मपर लागू नहीं होता।

## दलसंचयः कर्मात्मनोरैक्यं वा प्रदेशः ॥१२॥

दलसंचयः—कर्मपुद्गलानामियत्तावधारणम् ।

उक्तञ्च—

स्वभावः प्रकृतिः प्रोक्तः, स्थितिःकालावधारणम् ।
अनुभागो रसो ज्ञेयः, प्रदेशो दलसंचयः ॥

## शुभं कर्म पुण्यम् ॥१३॥

शुभं कर्म सातवेदनीयादि पुण्यमभिधीयते। उपचाराच्च यद्यन्निमितो भवति पुण्यबन्धः, सोऽपि तत्-तत्-शब्दवाच्यः, ततश्च तन्नवविधम्, यथा संयमिने अन्नदानेन जायमानं शुभं कर्म अन्नपुण्यम्, एवं पानलयन[1]शयन[2] वस्त्रमनोवाक्कायनमस्कारपुण्यानि अपि भावनीयानि ।

## तच्च धर्माविनाभावि ॥१४॥

सत्प्रवृत्त्या हि पुण्यबन्धः, सत्प्रवृत्तिश्च मोक्षोपायभूतत्वात् अवश्यं धर्मः, अतएव धान्याविनाभावि बुसवत् तद् धर्मं विना न भवतीति मिथ्यात्विनो धर्माराधकत्वमसम्भवं प्रकल्प्य पुण्यस्य धर्माविनाभावित्वं नारेकणीयम्, तेषामपि मोक्षमार्गस्य देशाराधकत्वात् । निर्जराधर्मं विना सम्यक्त्वलाभाऽसंभवाच्च ।

---

१—लयनम्—आलयः । २—शयनम्—पट्टादि ।

**१२—कर्मोंके दल-संचय ( कर्मपुद्गलोंके परिमाण ) अथवा कर्म एव आत्माके एकीभावको प्रदेशबन्ध कहते हैं।**

**१३—शुभ कर्मको पुण्य कहते हैं।**

वास्तविक परिभाषाके अनुसार सात वेदनीय आदि शुभकर्मों को पुण्य कहा जाता है किन्तु उपचारसे जिस निमित्तसे पुण्यका बन्ध होता है, वह भी पुण्य कहा जाता है। अतः इस औपचारिक परिभाषाके, अनुसार पुण्य नव प्रकारका होता है, जैसे संयमी साधुको अन्न देनेसे जो शुभ कर्म बंधता है, उसे अन्न पुण्य कहते हैं, इसी प्रकार जल, लयन ( गृह ), शयन ( पाटादिक ), वस्त्र, मन, वचन, शरीर और नमस्कार ये नव पुण्य होते हैं।

**१४—वह पुण्य धर्मका अविनाभावी है—धर्मके बिना अकेला नहीं होता है।**

पुण्य बन्ध एक मात्र सत्प्रवृत्तिके द्वारा ही होता है, सत्प्रवृत्ति मोक्षका उपाय होनेसे वह अवश्य धर्म है अतएव जिस प्रकार धान के बिना तूड़ी पैदा नहीं होती है, वैसे ही धर्मके बिना पुण्य नहीं होता। मिथ्यात्वी धर्मकी आराधना नहीं कर सकते, यह मानकर पुण्यकी स्वतन्त्र उत्पत्ति बतलाना भी उचित नहीं; क्योंकि मिथ्यात्वी मोक्षमार्गके देश (अंश) आराधक बतलाये गये हैं और उनके निर्जरा धर्म न हो तो वे सम्यक्त्वी भी नहीं बन सकते अतः उनके

संवरहिता निर्जरा न धर्म इत्यपि न तथ्यम्। किं च तपसः मोक्षमार्गत्वेन[1] धर्मविशेषणत्वेन[2] च व्याख्यातत्वात्। अनयैव दिशा लौकिकेऽपि कार्ये धर्मातिरिक्तं पुण्यं पराकरणीयम्।

## अशुभं कर्म पापम् ॥१५॥

अशुभं कर्म ज्ञानावरणादि पापमुच्यते। उपचारात् तद्हेतवोऽपि तत्-शब्दवाच्याः, ततश्च तद् अष्टादशविधम्, यथा—प्राणातिपातजनितमशुभं कर्म प्राणातिपातपापम्, एवं मृषावादाऽदत्तादान—मैथुन-परिग्रह-क्रोध-मान-माया-लोभ-राग-द्वेष-कलहाऽभ्याख्यान-पैशून्य-परपरिवाद-रत्यरति-मायामृषा-मिथ्या-दर्शनशल्यपापान्यपि भावनीयानि।

व्याख्यान्तरेण—

यदुदयेन भवेत् अशुभा प्रवृत्तिः, तन्मोहनीयं कर्मापि तत्तत् क्रियाशब्दे-नोच्यते। यथा—प्राणातिपातजनकं मोहनीयं कर्म प्राणातिपातपापमित्यादि।

## द्रव्यभावभेदादनयोर्बन्धाद्भेदः ॥१६॥

---

१—नाणं च दंसणं चेव, चरित्तं च तवो तहा।
एस मग्गु त्ति पण्णत्तो, जिणेहिं वर दंसिहिं॥ उ० २८-१

२—धम्मोमंगल मुक्किट्ठं, अहिंसा संजमो तवो। द० १-१

भी धर्मके बिना पुण्य बंध नहीं होता और सम्वर रहित निर्जरा धर्म नहीं है, इसमें भी कोई तथ्य नहीं; क्योंकि तपको मोक्षका मार्ग और धर्मका विशेषण बतलाया गया है। इसी प्रकार जो लौकिक कार्योंमें भी कई लोग केवल पुण्य मानते हैं, वह भी उपर्युक्त रीत्या संगत नहीं होता।

१५ - अशुभ कर्मको पाप कहते हैं।

ज्ञानावरणादि अशुभ कर्मोंको पाप कहा जाता है और उपचार से पापके हेतु भी पाप कहलाते हैं; इससे पापके अठारह भेद हो जाते हैं। जैसे—प्राण-वध; जिस पापका हेतु होता है, उसे प्राणातिपात पाप कहते हैं। इसी प्रकार मृषावाद, अदत्तादान (चोरी) मैथुन, परिग्रह, क्रोध, मान, माया, लोभ, राग, द्वेष, कलह, अभ्याख्यान (मिथ्या-आरोप), पैशुन्य (चुगली), परपरिवाद (परनिन्दा), रति—अरति (असंयममें रुचि और संयममें अरुचि), माया-मृषा और मिथ्यादर्शनशल्य, ये अठारह पाप होते हैं। दूसरी व्याख्या के अनुसार जिसके उदयसे अशुभ प्रवृत्ति होती है, उस मोहनीय कर्मको भी पाप कहा जाता है, जैसे—जब मोहनीय कर्मके द्वारा हिंसामें प्रवृत्ति होती है, तब वह प्राणातिपात पाप कहलाता है; असत्यमें होती है, तब मृषावाद पाप कहलाता है। इस प्रकार सब जगह समझ लेना चाहिये।

१६—बन्ध एवं पुण्य पाप पृथक् हैं क्योंकि इनमें द्रव्य और भावका अन्तर होता है।

जिस वस्तुकी जो क्रिया होनी चाहिये, वह उसमें न मिले, उसे यहां द्रव्य और जो अपनी क्रिया करता है, उसे भाव कहा

द्रव्यं तत्क्रियाविरहितम्, भावश्च तत्क्रियापरिणतः। अनुदयमानाः सदसत्कर्मपुद्गला बन्धः—द्रव्यपुण्यपापे, तत्फलामर्हत्वात्। उदयमानाश्च ते क्रमशो भावपुण्यपापे तत्फलार्हत्वाद् इत्यनयोर्बन्धाद् भेदः।

कर्माकर्षक आत्मपरिणाम आस्रवः ॥१७॥

परिणामोऽध्यवसायोऽध्यवसानं भाव इत्येकार्थाः। यो जीवपरिणामः शुभाशुभकर्मपुद्गलानाकर्षति, आत्मप्रदेशैः तान् सम्बंधयति, स आस्रवः, कर्मागमनद्वारमित्यर्थः।

मिथ्यात्वमविरतिः प्रमादः कषायो योगश्च ॥१८॥

एते पञ्च आस्रवाः सन्ति।

विपरीततत्त्वश्रद्धा मिथ्यात्वम् ॥१९॥

दर्शनमोहोदयात् आत्मनः अतत्त्वे तत्त्वप्रतीतिः मिथ्यात्वं गीयते।

आभिग्रहिकमनाभिग्रहिकं च ॥२०॥

कुमताग्रहरूपम्—आभिग्रहिकम्। [1]अनाभोगादिरूपम्—अनाभिग्रहिकम्।

अप्रत्याख्यानमविरतिः ॥२१॥

---

१—अज्ञानाद्यवस्थम्।

गया है। उदयमें न आये हुए सत् एवं असत् कर्मपुद्गलोंका नाम बन्ध है। इससे शुभाशुभ फल नहीं मिलता अतः इसको द्रव्य पुण्य-पाप कहते हैं। और उदीयमान शुभ एवं अशुभ कर्म पुद्-गलोंका नाम पुण्य एवं पाप है। इनके द्वारा शुभ एवं अशुभ फल मिलता है, अतः ये भाव पुण्य पाप कहलाते हैं। बंध एवं पुण्य पापमें यही अन्तर है।

**१७—कर्मका आकर्षण करनेवाले आत्मपरिणामको आस्रव कहते हैं।**

परिणाम, अध्यवसाय, अध्यवसान और भाव, ये एकार्थक शब्द हैं। जीवका जो परिणाम शुभ एवं अशुभ कर्म पुद्गलोंका आकर्षण करता है—उनको आत्म-प्रदेशोंसे घुलमिल करता है, उसे आस्रव—कर्मागमनका द्वार कहते हैं।

**१८—आस्रव पांच हैं—मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग।**

**१९—विपरीत तत्त्वश्रद्धानको मिथ्यात्व कहते हैं।**

दर्शनमोहके उदयसे आत्मामें विपरीत तत्त्वश्रद्धान—अतत्त्वमें तत्त्वप्रतीति होती है, वही मिथ्यात्व है।

**२०—मिथ्यात्वके दो भेद हैं—आभिग्रहिक और अनाभिग्रहिक।**

आग्रहपूर्वक मिथ्यात्वको आभिग्रहिक और अज्ञानादिपूर्वक मिथ्यात्वको अनाभिग्रहिक कहते हैं।

**२१—अत्याग वृत्तिको अविरति कहते हैं।**

अप्रत्याख्यानादिमोहोदयात् आत्मनः आरम्भादेरपरित्यागरूपोऽध्यवसायः—अविरतिरुच्यते ।

**अनुत्साहः प्रमादः ॥२२॥**

अरत्यादिमोहोदयात् आध्यात्मिकक्रियायामात्मनोऽनुत्साहः—[1]प्रमादोऽभिधीयते ।

**रागद्वेषात्मकोत्तापः कषायः ॥२३॥**

रागद्वेषौ वक्ष्यमाणस्वरूपौ, तद्रूपः आत्मनः उत्तापः कषाय उच्यते ।

**क्रोधमानमायालोभाः ॥२४॥**

**प्रत्येकमनन्तानुबन्ध्यप्रत्याख्यानप्रत्याख्यानसंज्वलनभेदाः ॥२५॥**

एते क्रमेण सम्यक्त्वदेशविरतिसर्वविरतियथाख्यातचारित्रपरिपन्थिनः । तत्र पर्वत-भूमि-रेणु-जलराजिस्वभावः क्रोधः । शैल-अस्थि-दारु-लतास्तम्भस्वरूपो मानः । वंशमूल-मेषविषाण-गोमूत्रिका-उल्लिख्यमानवंशच्छल्लिसदृशी माया । कृमिराग-कर्दम-खञ्जन-हरिद्रारागसन्निभो लोभः ।

१—न तु मदविषयकषायादिप्रमादप्रवृत्तिरूपः, तस्य अशुभयोगरूपत्वात् ।

अप्रत्याख्यान* आदि मोहके उदयसे आत्माका हिंसा आदिमें अत्यागरूप अध्यवसाय होता है, उसे अविरति कहते हैं।

**२२—अनुत्साहको प्रमाद कहते हैं।**

अरति आदि मोहके उदयसे आत्माका धार्मिक क्रिया करनेमें अनुत्साह रहता है और उसीका नाम प्रमाद है।

**२३—राग-द्वेषात्मक उत्तापको कषाय कहते हैं।**

**२४—कषाय चार प्रकारका होता है—क्रोध, मान, माया, लोभ।**

**२५—इनमेंसे प्रत्येकके अनन्तानुबन्धी, अप्रत्याख्यानीय, प्रत्याख्यानीय और संज्वलन, इस प्रकार चार-चार भेद होते हैं।**

ये अनन्तानुबन्धी आदि चार कषाय क्रमशः सम्यक्त्व, देशविरति—श्रावकपन, सर्वविरति—साधुपन एवं यथाख्यात चारित्र—वीतरागताके बाधक होते हैं। इनके उदाहरण इस प्रकार हैं—चार प्रकारका क्रोध क्रमशः पत्थर, भूमि, बालू, एवं जलकी रेखाके समान होता है। चार प्रकारका अभिमान क्रमशः पत्थर, अस्थि, काष्ठ, एवं लतास्तम्भके समान होता है। चार प्रकारकी माया क्रमशः बांसकी जड़, मेंढ़ेका सींग, चलते हुए बैलके मूत्रकी धारा एवं छिलते हुए बांसकी छालके समान होती है। चार प्रकारका लोभ क्रमशः कृमिरेशम, कीचड़, गाड़ीके खञ्जन, एवं हल्दीके रंगके समान होता है।

* त्याग (संयम) में रुकावट डालनेवाले मोहको अप्रत्याख्यान मोह कहते हैं।

## कायवाङ्मनोव्यापारो योगः ॥२६॥

वीर्यान्तरायक्षयक्षयोपशमशरीरनामकर्मोदयजन्यः कायभाषामनोवर्गणा[1]पेक्षः कायवाङ्मनःप्रवृत्तिरूपः—आत्मपरिणामः योगोऽभिधीयते ।

## शुभोऽशुभश्च ॥२७॥

मोहरहितः सद्ध्यानार्हत्स्तुतिगुरुवन्दनादिरूपः, शुभव्यापारः—शुभयोगः; असच्चिन्तनादिर्मोहसंकुलत्वात् अशुभयोगः ।

## शुभयोग एव शुभकर्मास्रवः ॥२८॥

शुभयोग एव शुभकर्मण-आस्रवः पुण्यबन्धहेतुरिति । अशुभयोगो मिथ्यात्वादयश्चचत्वारः अशुभकर्मास्रवाः पापबन्धहेतवः । तेषु मिथ्यात्वादिः आभ्यन्तरोऽशुभव्यापारः प्रतिक्षणं पापबन्धहेतुर्भवति, मनोवाक्कायानां च तेषु[2] हिंसादिषु वा प्रवर्तनं बाह्याशुभव्यापारः, स च [3]व्यापारकाले । मिथ्यात्वम्—प्रथमतृतीयगुणस्थाने, आपञ्चममविरतिः, आषष्ठं प्रमादः, दशमान्तः कषायः, आषष्ठमशुभयोगः, शुभयोगश्चात्रयोदशम् ।

---

१—सजातीयपुद्गलसमूहो वर्गणा ।

२—मिथ्यात्वादिषु । ३—पापबन्धहेतुः ।

२६—शरीर, वचन एवं मनके व्यापारको योग कहते हैं।

वीर्यान्तराय कर्मके क्षय—क्षयोपशमसे तथा शरीर नामकर्मके उदयसे निष्पन्न और शरीर, भाषा एवं मनकी वर्गणा ( सजातीय पुद्गल समूह ) के संयोगसे होनेवाले शरीर, वचन एवं मनकी प्रवृत्तिरूप आत्माके परिणमनको योग कहते हैं।

२७—योग दो प्रकारका होता है—शुभ और अशुभ।

मोह रहित सच्चिन्तन, अर्हत्-स्तुति, गुरुवन्दन आदि शुभ-कार्य शुभयोग होते हैं और असच्चिन्तन आदि कार्य मोहसंकुल होनेके कारण अशुभ योग।

२८—शुभयोग ही शुभ कर्मका आस्रव है।

शुभकर्मोंका आस्रव अर्थात् पुण्यबंधका हेतु शुभयोग ही है, यह स्वीकार कर लेने पर अशुभ योग और मिथ्यात्व आदि चार आस्रव, अशुभ कर्मके आस्रव—पापबन्धके हेतु हैं, यह अपने आप सिद्ध हो जाता है। इनमें मिथ्यात्व आदि आन्तरिक अशुभ व्यापारसे प्रतिक्षण पापकर्मका बंध होता है। मन, वचन, एवं शरीरका मिथ्यात्व आदि चारों आस्रवोंमें एवं हिंसा आदिमें प्रवर्तन होता है, वह बाह्य अशुभ व्यापार है। उससे पापकर्मका बंध प्रतिक्षण नहीं होता किन्तु जब अशुभ योग बरतता है, तभी पापकर्मका बंध होता है। मिथ्यात्व आस्रव पहले और तीसरे गुणस्थानमें होता है। अविरति आस्रव पांचवें गुणस्थान तक होता है। प्रमाद आस्रव छठे गुणस्थान तक होता है। कषाय आस्रव दसवें गुणस्थान तक होता है। योग आस्रव—अशुभ योग-

**यत्र शुभयोगस्तत्र नियमेन निर्जरा ।।२६।।**

शुभयोगः कर्मबन्धहेतुरिति न्यायादेव आस्रवभेदे किन्तु नियमतः अशुभकर्माणि त्रोटयतीति निर्जराकारणं तु समस्त्येव । उदयक्षयोपशमादिरूपतादृक्कारणद्वयपूर्वकत्वात् शुभयोगः नानाद्रव्यसंभूतैकौषधेन जायमानशोषणपोषणवत् क्षयबन्धात्मककार्यद्वयसम्पादनार्हः । तथा चागमः—

वंदणएणं१ भन्ते जीवे किं जणयइ गोयमा ! वंदणएणं नीया गोयं कम्मं खवेइ, उच्चागोयं कम्मं निबंधइ" इत्यादि ।

विस्तरेच्छुभिरत्र भिक्षुरचित 'नवपदार्थ चौपई' निरीक्षणीया । इति मोक्षबाधकतत्त्वनिरूपणम् ।

**इति श्रीतुलसीगणिसंकलितायां श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकायां बन्ध-पुण्यपापास्रवस्वरूपनिर्णयो नाम चतुर्थः प्रकाशः ।**

---

१—उत्तराध्ययन अ० २९ गा० १०

आस्रव छठे गुणस्थान तक तथा शुभयोग आस्रव तेरहवें गुणस्थान तक होता है।

**२६—जहाँ शुभयोग होता है, वहाँ निर्जरा अवश्य होती है।**

शुभयोग शुभकर्मबन्धका हेतु है अतएव वह आस्रवके अन्तर्गत है किन्तु वह निश्चित रूपसे अशुभ कर्मोंको तोड़नेवाला है अतः निर्जराका कारण तो है ही। विविध गुणवाली वस्तुओंसे बनी हुई औषधिसे जिस प्रकार रोगका शोषण एवं शरीरका पोषण दोनों कार्य होते हैं, वैसे ही शुभयोग उदय एवं क्षयोपशम आदि कारणद्वय पूर्वक होता है अतः उससे कर्मका क्षय एवं बन्ध दोनो कार्य हो जाते हैं। जैसा शास्त्रोंमें कहा है—

"हे भगवन्! वन्दना करनेसे क्या लाभ होता है? गोतम! वन्दना करनेसे नीच-गोत्रका क्षय एवं उच्च-गोत्रका बन्ध होता है।"

इसका विस्तृत वर्णन देखनेके इच्छुक हों, वे श्री भिक्षुस्वामी रचित नवपदार्थका चौपई देखें। इस प्रकार मोक्षके बाधक तत्त्वोंका वर्णन समाप्त होता है।

**इति श्री तुलसीगणि विरचित श्री जैनसिद्धान्त दीपिकाका बन्ध, पुण्य, पाप, आस्रवस्वरूपनिर्णय नामक चौथा प्रकाश समाप्त।**

## पञ्चमः प्रकाशः

**आस्रवनिरोधः संवरः ॥ १ ॥**

आस्रवस्य निरोधः कर्मागमद्वारसंवरणात् संवर उच्यते ।

**सम्यक्त्वं विरतिरप्रमादोऽकषायोऽयोगश्च ॥ २ ॥**

एते पञ्च संवराः सन्ति ।

**यथार्थतत्त्वश्रद्धा—सम्यक्त्वम् ॥ ३ ॥**

जीवादितत्त्वेषु यथार्था प्रतीतिः सम्यक्त्वम् ।

**औपशमिकक्षायिकक्षायोपशमिकसास्वादनवेदकानि ॥ ४ ॥**

अनन्तानुबन्धिचतुष्कस्य दर्शनमोहनीयत्रिकस्य[1] चोपशमे—औपशमिकम्, तत्क्षये—क्षायिकम्, तन्मिश्रे च क्षायोपशमिकम् । औपशमिकसम्यक्त्वात् पततः मिथ्यात्वं च गच्छतः—सास्वादनम्[2] । मिश्रात् क्षायिकं गच्छतः तदन्त्य-समये तत्प्रकृतिवेदनात्—वेदकम् ।

१—मिथ्यात्वमिश्रसम्यक्त्वमोहनीयानि ।

२—सह आ-ईषत् सम्यक्त्वरसास्वादनेनेति सास्वादनम् ।

## पांचवां प्रकाश

१—आस्रवके निरोधको सम्वर कहते हैं।

२—सम्वर पांच हैं—सम्यक्त्व, विरति, अप्रमाद, अकषाय और अयोग।

३—यथार्थ तत्त्व—श्रद्धाको सम्यक्त्व कहते हैं।

४—सम्यक्त्व पांच प्रकारकी होती है—औपशमिक, क्षायिक, क्षायोपशमिक, सास्वादन और वेदक।

अनन्तानुबन्धी चतुष्क और दर्शन मोहनीय त्रिक—सम्यक्त्व मोहनीय, मिश्रमोहनीय एवं मिथ्यात्वमोहनीय इन सात प्रकृतियों के उपशान्त होनेसे प्राप्त होनेवाली सम्यक्त्वको औपशमिक तथा इनका क्षय होनेसे प्राप्त होनेवाली सम्यक्त्वको क्षायिक एवं इनका क्षयोपशम होनेसे प्राप्त होनेवाली सम्यक्त्वको क्षायोपशमिक कहते हैं। औपशमिक सम्यक्त्वसे गिरनेवाला जीव जब मिथ्यात्वको प्राप्त होता है, तब उसके उस अन्तराल कालमें जो सम्यक्त्व होता है, उसे सास्वादन कहते हैं। क्षायोपशमिक सम्यक्त्वसे

**निसर्गजं निमित्तजञ्च ॥ ५ ॥**

प्रत्येकं सम्यक्त्वं निसर्गजं निमित्तजञ्च भवति । तत्र गुरूपदेशादिनिरपेक्षं निसर्गजम् । तदपेक्षञ्च निमित्तजम् ।

**द्वयञ्च करणापेक्षमपि ॥ ६ ॥**

**परिणामविशेषः करणम् ॥ ७ ॥**

**यथाप्रवृत्त्यपूर्वानिवृत्तिभेदात् त्रिधा ॥ ८ ॥**

तत्रऽनाद्यनन्तसंसारपरिवर्त्ती प्राणी गिरिसरिद्ग्रावघोलनान्यायेन आयुर्वर्ज-सप्तकर्मस्थितौ[1] किञ्चिन्न्यूनैककोटीकोटिसागरोपममितायां जातायां येनाध्यवसायेन दुर्भेद्यरागद्वेषात्मकग्रन्थिसमीपं गच्छति, स यथाप्रवृत्तिकरणम् । एतद्धि-भव्यानामभव्यानां चानेकशो भवति । येनाप्राप्तपूर्वाध्यवसायेन ग्रन्थिभेदनाय उद्युङ्क्ते, सोऽपूर्वकरणम् । अपूर्वकरणेन भिन्ने ग्रन्थौ येनाध्यवसायेन उदीयमानाया मिथ्यात्वस्थितेरन्तर्मुहूर्त्तमतिक्रम्य उपरितनीं चान्तर्मुहूर्त्तपरिमाणामवरुध्य तद्दलिकानां प्रदेशवेद्याभावः क्रियते सोऽनिवृत्तिकरणम् । तद्वेद्याभावश्चान्तरकरणम्[2] । तत् प्रथमे क्षणे आन्तर्मौहूर्त्तिकमौपशमिकसम्यक्त्वं भवति ।

---

१—पल्योपमासंख्येयभागन्यूनैककोटीकोटिसागरोपममितायाम् ।

२—उपशमसम्यक्त्वात् प्राग्वेद्योत्तरवेद्यमिथ्यात्वपुञ्जयोरन्तरकारित्वात् अन्तरकरणम् ।

क्षायिक सम्यक्त्वकी प्राप्ति होती है, उस समय क्षायोपशमिक सम्यक्त्वके अन्तिम समयको उसकी प्रकृतिका प्रदेशोदयके रूपमें अनुभव होता रहता है अत: उसे वेदक सम्यक्त्व कहते हैं।

**५—प्रत्येक सम्यक्त्व दो-दो प्रकारकी होती है—निसर्गज और निमित्तज।**

जो उपदेश आदिके निमित्त बिना होती है, उसे निसर्गज सम्यक्त्व कहते हैं और जो उपदेश आदिके द्वारा होती है, उसे निमित्तज कहते हैं।

**६—यह दोनों सम्यक्त्व करणसे भी प्राप्त होती हैं।**

**७—आत्माके परिणाम-विशेषको करण कहते हैं।**

**८—करण तीन प्रकारके हैं—यथाप्रवृत्ति, अपूर्व और अनिवृत्ति।**

अनादि अनन्त संसारमें परिभ्रमण करनेवाले प्राणीके "गिरि सरित् ग्राव घोलणा[1]" न्यायके अनुसार आयुष्यवर्जित सात कर्मोंकी स्थिति कुछ कम एक कोड़ाकोड़ सागर परिमित होती है, तब वह जिस परिणामसे दुर्भेद्य रागद्वेषात्मक ग्रन्थिके पास पहुंचता है, उसको यथाप्रवृत्तिकरण कहते हैं। यह करण भव्य एवं अभव्य दोनोंके अनेक बार होता है। आत्मा जिस पूर्व—अप्राप्त परिणामसे उस रागद्वेषात्मक ग्रन्थिको तोड़नेकी चेष्टा करती है, उसको अपूर्वकरण कहते हैं। अपूर्वकरणके द्वारा ग्रन्थिका भेद होने पर जिस परिणामसे उदयमें आये हुए अन्तर्मुहूर्त्त-स्थितिवाले

१—पर्वत सरिताओंकी चट्टानें जलके आवर्तनसे घिसघिस कर चिकनी हो जाती है, 'उसको गिरिसरित् ग्रावघोलणा न्याय' कहते हैं।

कश्चित् पुनः अपूर्वकरणेन मिथ्यात्वस्य पुञ्जत्रयं[१] कृत्वा शुद्धपुञ्जपुद्गलान् वेदयन् प्रथमत एव क्षायोपशमिक सम्यक्त्वं लभते। कश्चिच्च मिथ्यात्वं निर्मूलं क्षपयित्वा क्षायिकं प्राप्नोति।

सावद्यवृत्तिप्रत्याख्यानं विरतिः ॥ ९ ॥

सावद्ययोगरूपायाः, अन्तर्लालसारूपायाश्च सावद्यवृत्तेः प्रत्याख्यानं विरति-संवरः, अंशतः पञ्चमगुणस्थाने सर्वतश्च षष्ठगुणस्थानात् प्रभृति।

संयमोत्साहोऽप्रमादः ॥ १० ॥

अयं सप्तमगुणस्थानादारभ्य।

क्रोधाद्यभावोऽकषायः ॥ ११ ॥

---

१—शुद्धम, अर्धशुद्धम्, अशुद्धं च क्रमशः सम्यक्त्वमोहनीयम्, मिश्रमोह-नीयम्, मिथ्यात्वमोहनीयम् इति नामकं पुञ्जत्रयम्।

मिथ्यात्व दलिकों (पुद्गलों) को खपाकर एवं उसके बाद अन्तर्मुहूर्त तक उदयमें आनेवाले मिथ्यात्व दलिकोंको दबाकर उन दलिकोंके अनुभवका निरोध किया जाता है अर्थात् उनका प्रदेशोदय भी नहीं रहता है—पूर्ण उपशम किया जाता है, उसको अनिवृत्तिकरण कहते हैं। और जो मिथ्यात्व दलिकोंके प्रदेश-वेदनका अभाव होता है—पूर्ण उपशम होता है; उसको अन्तर्करण कहते हैं। उस अन्तर्करणके पहले क्षणमें अन्तर्मुहूर्त स्थितिवाली औपशमिक सम्यक्त्व प्राप्त होती है और कोई जीव औपशमिक सम्यक्त्वको प्राप्त किये बिना ही अपूर्वकरणसे मिथ्यात्व दलिकोंके तीन पुञ्ज—शुद्ध, अर्धशुद्ध और अशुद्ध बनाकर शुद्ध पुञ्जके पुद्गलोंका अनुभव करता हुआ क्षायोपशमिक सम्यक्त्वको प्राप्त कर लेता है। और कोई कोई मिथ्यात्वका समूल नाश कर क्षायिक सम्यक्त्वको भी प्राप्त कर लेता है।

**९—सावद्य वृत्तिके प्रत्याख्यानको विरति कहते हैं।**

पापकारी प्रवृत्ति और अन्तर्लालसा इन दोनोंको सावद्यवृत्ति कहते हैं। इनका त्याग करना विरति संवर है। वह पांचवें गुणस्थानमें अपूर्ण और छठेसे चौदहवें तक पूर्ण होता है।

**१०—संयममें होनेवाले उत्साहको अप्रमाद संवर कहते हैं।**

अप्रमाद संवर सातवें गुणस्थानसे चौदहवें तक होता है।

**११—क्रोध आदिके अभावको अकषाय कहते हैं।**

अकषाय संवर वीतराग-अवस्थामें ग्यारहवेंसे चौदहवें तक होता है।

असौ वीतरागावस्थायामेकादशगुणस्थानमारभ्य ।

**अप्रकम्पोऽयोग: ॥ १२ ॥**

असौ शैलेश्यवस्थायां चतुर्दशगुणस्थाने । यश्च संयमिनां ध्यानादिना शुभयोगावरोधः, सोऽपि अयोगसंवरांश एव । अप्रमादादयः त्रयोऽपि प्रत्याख्यानानपेक्षा, आन्तरवैशद्यसाध्यत्वात् ।

**तपसा कर्मविच्छेदादात्मनैर्मल्यं निर्जरा ॥ १३ ॥**

**सकामाऽकाम च ॥ १४ ॥**

सह कामेन मोक्षाभिलाषेण विधीयमाना निर्जरा—सकामा, तदपरा अकामा । द्विधापि इयं सम्यक्त्विनां मिथ्यात्विनां च ।

**उपचारात्तपोऽपि ॥ १५ ॥**

कारणे कार्योपचारात्तपोऽपि निर्जराशब्दवाच्यं भवति, तत् एव द्वादशविधाऽसौ ।

**अनशनोनोदरिकावृत्तिसंक्षेपरसपरित्यागकायक्लेशप्रतिसंलीनता बाह्यम् ॥ १६ ॥**

एतेषामशनादि बाह्यद्रव्यनिमित्तकत्वात्, परप्रत्यक्षविषयत्वाच्च बाह्यतपस्त्वम् ।

**१२—अप्रकम्प (पूर्ण अडोल) अवस्थाको अयोग कहते हैं।**

अयोग संवर शैलेशी-अवस्था (शैल+ईश:)=शैलेश—मेरु, उसकी तरह अडोल अवस्था) में—चौदहवें गुणस्थानमें होता है। संयमी साधुओंके ध्यान आदिके द्वारा जो शुभयोगका निरोध होता है, वह भी अयोग सम्वरका ही अंश है। अप्रमाद, अकषाय और अयोग सम्वर तीनों प्रत्याख्यान किये बिना ही आन्तरिक आत्म-उज्ज्वलता से ही होते हैं।

**१३—तपस्याके द्वारा कर्ममलका विच्छेद होनेसे जो आत्म-उज्ज्वलता होती है, उसे निर्जरा कहते हैं।**

**१४—निर्जरा दो प्रकारकी होती है—सकाम और अकाम।**

मोक्ष प्राप्तिके उद्देश्यसे की जानेवाली निर्जरा सकाम और इसके अतिरिक्त निर्जरा अकाम होती है। यह दोनों प्रकारकी निर्जरा सम्यक्त्वी एवं मिथ्यात्वी दोनोंके ही होती है।

**१५—उपचारसे तपस्याको भी निर्जरा कहते हैं।**

कारणको कार्य मानकर तपस्याको भी निर्जरा कहते हैं—अतएव वह (निर्जरा) बारह प्रकारकी होती है।

**१६—अनशन, ऊनोदरिका, वृत्तिसंक्षेप, रसपरित्याग, कायक्लेश और प्रतिसंलीनता यह छः बाह्य तपस्याके भेद हैं।**

यह अन्न आदि बाह्य वस्तुओंसे सम्बन्धित होते हैं और दूसरोंके द्वारा प्रत्यक्ष देखे जाते हैं अतः यह बाह्य तप कहलाते हैं।

आहारपरिहारोऽनशनम् ॥ १७ ॥

अन्नपानखाद्यस्वाद्यरूपचतुर्विधस्याहारस्य परित्यागोऽनशनम् । तच्च इत्वरिकम्—उपवासादारभ्य आषण्मासम्, यावत्कथिकम्—आमरणम् ।

अल्पत्वमूनोदरिका ॥ १८ ॥

अल्पत्वञ्च—अन्नपानवस्त्रपात्रकषायादीनाम् । उपवासात् प्राग् नमस्कार-महितादीनामत्रान्तर्भावः ।

नानाभिग्रहाद् वृत्त्यवरोधो वृत्तिसंक्षेपः ॥ १९ ॥

भिक्षाचरिकेति नामान्तरमस्य ।

विकृतेर्वर्जनं रसपरित्यागः ॥ २० ॥

विकृतिः—घृतदुग्धदध्यादिः ।

हिंसाद्यभावे कष्टसहनं कायक्लेशः ॥२१॥

इन्द्रिययोगकषायनिग्रहो विविक्तशय्यासनं च प्रतिसंलीनता[1] ॥२२॥

अकुशलव्यापारान्निवृत्तिः कुशलप्रवृत्तिश्च निग्रहः । विविक्तशय्यासनम्—एकान्तवासः ।

१—गुप्तता

**१७—आहारके त्याग करनेको अनशन कहते हैं।**

आहार चार प्रकारका होता है—अन्न, पानी, खाद्य (मेवा आदि) और स्वाद्य (लवंग आदि), इनको त्यागनेका नाम अनशन है। वह दो प्रकारका होता है—इत्वरिक और यावत्कथिक। उपवाससे लेकर छः मास तककी तपस्याको इत्वरिक और आमरण तपस्याको यावत्कथिक कहते हैं।

**१८—आहार, पानी, वस्त्र, पात्र एवं कषाय आदिकी अल्पता करनेको ऊनोदरिका कहते हैं।**

उपवाससे पहले नमस्कारसहिता (नवकारसी) आदि जितनी तपस्या होती है, वह सब ऊनोदरिकाके अन्तर्गत होती है।

**१९—विविध प्रकारके अभिग्रहों (प्रतिज्ञाओं) से जिस वृत्ति—चर्या का अवरोध किया जाता है, उसे वृत्ति-संक्षेप (भिक्षाचरिका) कहते हैं।**

**२०—घृत आदि विकृतियों (विगयों) का त्याग करनेको रसपरित्याग कहते हैं।**

**२१—हिंसा आदि रहित कष्ट सहन करनेको कायक्लेश कहते हैं।**

**२२—इन्द्रियनिग्रह, योगनिग्रह, कषायनिग्रह और विविक्त शय्यासन, इनको प्रतिसंलीनता कहते हैं।**

अकुशल चेष्टाओंसे निवृत्ति एवं कुशल चेष्टाओंमें प्रवृत्ति करनेको निग्रह कहते हैं। एकान्तवास—स्त्री-पशु-क्लीब आदि कामोद्दीपक सामग्री रहित स्थानमें रहनेको विविक्तशय्यासन कहते हैं।

प्रायश्चित्तविनयवैयावृत्त्यस्वाध्यायध्यानव्युत्सर्गा आभ्यन्तरम् ।।२३।।

एते षट् मोक्षसाधने अन्तरंगत्वादाभ्यन्तरं तपः ।

अतिचारविशुद्धयेऽनुष्ठानं प्रायश्चित्तम् ।।२४।।

आलोचनप्रतिक्रमणतदुभयविवेक[1]व्युत्सर्ग[2]तपश्छेदमूलाऽनवस्थाप्यपारा-ञ्चित[3]भेदाद् दशप्रकारम् ।

[4]अनाशातनाबहुमानकरणं विनयः ।।२५।।

१—आगतस्याऽशुद्धाहारादेः परिष्ठापनम् । २—कायोत्सर्गः ।
३—अवहेलनापूर्वकं प्रतारोपणम् । ४—असद्व्यवहारः आशातना, तद्वर्जनमनाशातना ।

**२३—प्रायश्चित्त, विनय, वैयावृत्य, स्वाध्याय, ध्यान और व्युत्सर्ग यह छः आभ्यन्तर तपस्याके भेद हैं।**

यह मोक्षसाधनाके अन्तरंग कारण हैं अतः इनको आभ्यन्तर तप कहते हैं।

**२४—अतिचार—दोषकी विशुद्धिके लिये जो क्रिया—अनुष्ठान किया जाता है, उसे प्रायश्चित्त कहते हैं।**

प्रायश्चित्त दस प्रकारका होता है—आलोचन—गुरुके समक्ष अपने दोषोंका निवेदन करना, प्रतिक्रमण—किये हुए पापोंसे निवृत्त होनेके लिए 'मिथ्या मे दुष्कृतम्' मेरे सब पाप निष्फल हों—ऐसा कहना तथा कायोत्सर्ग आदि करना और आगामी पापकार्योंसे दूर रहनेके लिए सावधान रहना, तदुभय—आलोचन एवं प्रतिक्रमण दोनों करना, विवेक—आये हुए अशुद्ध आहार आदिका उत्सर्ग करना, व्युत्सर्ग—चतुर्विंशति-स्तुतिके साथ कायोत्सर्ग करना, तप—उपवासादि करना, छेद—संयम कालको छेद कर कम कर देना, मूल—पुनः व्रतारोपण करवाना—नई दीक्षा देना, अनवस्थाप्य—तपस्यापूर्वक नई दीक्षा देना और पाराञ्चित—भर्त्सना एवं अवहेलनापूर्वक नई दीक्षा देना, यह पराकाष्ठाका प्रायश्चित्त है।

**२५—आशातना न करने एवं बहुमान करनेको विनय कहते हैं।**

विनय सात प्रकारका होता है—ज्ञानविनय, दर्शनविनय, चारित्रविनय, मनविनय, वचनविनय, कायविनय और उपचार-विनय—गुरु आदि बड़ोंके आने पर खड़ा होना, आसन देना।

ज्ञान-दर्शनचारित्रमनोवचनकायोपचारभेदात् सप्तधा ।

सेवाद्यनुष्ठानं वैयावृत्त्यम् ॥२६॥

तच्च आचार्योपाध्यायस्थविरतपस्विग्लानशैक्षकुलगणसंघसाधर्मिकभेदाद् दशविधम् ।

कालादिमर्यादयाऽध्ययनं स्वाध्यायः ॥२७॥

स च वाचनाप्रच्छनापरिवर्तनाऽनुप्रेक्षाधर्मोपदेशभेदात् पञ्चविधः ।

एकाग्रचिन्ता, योगनिरोधो वा ध्यानम् ॥२८॥

एकाग्रचिन्तनं छद्मस्थानाम्, केवलिनां तु योगनिरोध एव, एकाग्रचिन्तनस्य तत्राऽनावश्यकत्वात् । एतच्चान्तर्मुहूर्त्तावधिकम् ।

आर्त्तरौद्रधर्मशुक्लानि ॥२९॥

प्रियाप्रियवियोगसंयोगे चिन्तनमार्त्तम् ॥३०॥

प्रियाणां शब्दादिविषयाणां वियोगे सति तत्संयोगाय, अप्रियाणां च संयोगे, तद्वियोगाय यदेकाग्रचिन्तनम्, तद् आर्त्तध्यानमुच्यते ।

१—मनोवाक्कायनम्रता । २—अभ्युत्थानमासनप्रदानादिकम् ।

**२६—सेवा आदि करनेको वैयावृत्त्य कहते हैं।**

वैयावृत्त्यके दस स्थान होते हैं—आचार्य, उपाध्याय, स्थविर (वृद्ध साधु), तपस्वी, ग्लान—रोगी, शैक्ष (नव-दीक्षित), कुल, गण, संघ—साधुओंके समूहविशेष, सार्धमिक।

**२७—उचित समय एवं परिस्थितियोंमें अध्ययन करनेको स्वाध्याय कहते हैं।**

स्वाध्याय पांच प्रकारका होता है—वाचना, प्रच्छना—पूछना, परिवर्तना—कंठस्थकी हुई चीजोंकी पुनरावृत्ति करना, अनुप्रेक्षा—अर्थचिन्तन करना और धर्म-कथा करना।

**२८—एकाग्रचिन्तन एवं योग—मनोवाक्कायके निरोधको ध्यान कहते हैं।**

एकाग्रचिन्तन ध्यान छद्मस्थों—असर्वज्ञोंके होता है और योग-निरोधात्मक ध्यान केवलज्ञानियोंके होता है क्योंकि उन्हें एकाग्रचिन्तनकी आवश्यकता नहीं होती। ध्यानका कालमान अन्तर्मुहूर्तका होता है।

**२९—ध्यान चार प्रकारका होता है—आर्त्त, रौद्र, धर्म और शुक्ल।**

**३०—प्रियके वियोग एवं अप्रियके संयोगमें चिन्तित रहनेको आर्त्त ध्यान कहते हैं।**

प्रिय शब्द आदि विषयोंका वियोग होनेपर उनके संयोगके लिए और अप्रिय शब्द आदि विषयोंका संयोग होनेपर उनके वियोगके

**वेदनायां व्याकुलत्वं निदानं च ॥३१॥**

रोगादीनां प्रादुर्भावे व्याकुलत्वम्, वैषयिकसुखाय दृढसंकल्पकरणमपि आर्त्तध्यानम्।

**हिंसाऽनृतस्तेयविषयसंरक्षणार्थं रौद्रम् ॥३२॥**

यच्चिन्तनमिति गम्यम्। एते षष्ठगुणस्थानं यावद् भवतः।

**आज्ञाऽपायविपाकसंस्थानविचयाय धर्म्यम् ॥३३**

आज्ञा—अर्हन्निदेशः। अपायः—दोषः। विपाकः—कर्मफलम्। संस्थानम्—लोकाकृतिः। एषां विचयाय—निर्णयाय चिन्तनं धर्मध्यानम्। एतच्च आद्वादशगुणस्थानात्।

**पृथक्त्ववितर्कसविचारैकत्ववितर्काऽविचारसूक्ष्म-क्रियाऽप्रतिपातिसमुच्छिन्नक्रियाऽनिवृत्तीनि शुक्लम् ॥३४॥**

निर्मलं प्रणिधानं शुक्लम्। तच्चतुर्विधम्; तत्र प्रथमं भेदप्रधानं सविचारम्, द्वितीयमभेदप्रधानमविचारम्। तृतीयं सूक्ष्मकायिकक्रियमप्रतिपाति, चतुर्थञ्च प्रयोगावस्थमनिवृत्ति। आद्यद्वयं सप्तमगुणस्थानाद् द्वादशान्तं भवति। शेषद्वयं च केवलिनो योगनिरोधावसरे।

लिए जो आतुरता होती है—एकाग्रचिन्ता होती है, वह आर्त्त-ध्यान है।

**३१—वेदनामें—रोगादि कष्टोंमें व्याकुल होना एवं निदान-वैषयिक सुख प्राप्तिके लिए दृढ़ संकल्प करना भी आर्त्त ध्यान है।**

**३२—हिंसा, असत्य, चोरी एवं विषयभोगोंकी रक्षाके निमित्त की जानेवाली एकाग्रचिन्ता रौद्रध्यान है।**

आर्त और रौद्र यह दोनों ध्यान छठे गुणस्थान तक होते हैं।

**३३—आज्ञा, अपाय, विपाक, एवं संस्थानका निर्णय करनेके लिए जो चिन्तन किया जाता है, वह धर्म-ध्यान कहा जाता है।**

आज्ञा—अरिहन्त-उपदेश, अपाय—रागद्वेष आदि दोष, विपाक—कर्मफल और संस्थान—लोकका आकार, इनके स्वरूपका चिन्तन करना धर्म-ध्यान है और वह बारहवें गुणस्थान तक होता है।

**३४—शुक्ल ध्यानके चार भेद हैं—पृथक्त्व—वितर्क-सविचार, एकत्व—वितर्क-अविचार, सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति, समुच्छिन्न-क्रियाऽनिवृत्ति।**

निर्मलप्रणिधान—समाधि-अवस्थाको शुक्ल ध्यान कहते हैं। वह चार प्रकारका है—किसी एक वस्तुको अपने ध्यानका विषय बनाकर दूसरे सब पदार्थोंसे उसके भिन्नत्वका चिन्तन करना

वितर्कः श्रुतम् ॥३५॥

श्रुतज्ञानालम्बनं चिन्तनं श्रुतम्, तदेव वितर्कः ।

विचारोऽर्थव्यञ्जनयोगसंक्रान्तिः ॥३६॥

अर्थादर्थान्तरे, शब्दात् शब्दान्तरे, अर्थात् शब्दान्तरे, शब्दादर्थान्तरे च, योगाद् योगान्तरे वा सक्रमणम् विचारः ।

धर्मशुक्ले तपः ॥३७॥

एतेषु च धर्मशुक्लध्याने एव मोक्षहेतुत्वात् तपोभेदेषु भावनीये ।

शरीरकषायादेः परित्यागो व्युत्सर्गः ॥३८॥

तत्र शरीरगणोपधिभक्तपानभेदाच्चतुर्विधो द्रव्यव्युत्सर्गः, कषायसंसारकर्म-भेदात् त्रिविधोभावव्युत्सर्गः ।

पृथक्त्व-वितर्क है और उसमें परिवर्तन[1] होता है इसलिए वह सविचार है। इसके विपरीत एकत्वका चिन्तन करनेवाला ध्यान एकत्ववितर्क है और इसमें परिवर्तन नहीं होता इसलिए वह अविचार है। तेरहवें गुणस्थानके अन्तमें जब शरीरकी सूक्ष्मक्रिया बाकी रहती है, वह अवस्था सूक्ष्मक्रिय है और उसका पतन नहीं होता अतः वह अप्रतिपाति है। अयोगावस्था—चतुर्दशगुणस्थानकी अवस्थाको समुच्छिन्नक्रिय कहते हैं और उसकी निवृत्ति नहीं होती इसलिए वह अनिवृत्ति है। पहले दो सातवें गुणस्थानसे बारहवें गुणस्थान तक होते हैं और शेष दो केवलज्ञानीके योग-निरोधके समय होते हैं।

**३५—श्रुतज्ञानके सहारे किये जानेवाले चिन्तनको श्रुत कहते हैं और उसीका नाम वितर्क है।**

**३६—वस्तु, शब्द एवं योगके परिवर्तनको विचार (विचरण) कहते हैं।**

एक अर्थसे दूसरे अर्थ पर, एक शब्दसे दूसरे शब्द पर, अर्थसे शब्द पर, शब्दसे अर्थ पर एवं एक योगसे दूसरे योग पर परिवर्तन किया जाता है, वह विचार है।

**३७—धर्म और शुक्ल ये दो ध्यान तप हैं।**

**३८—शरीर एवं कषाय आदिका उत्सर्ग करनेको व्युत्सर्ग कहते हैं।**

१ विचार; इसका स्पष्टीकरण ३६ वें सूत्रमें है।

कृत्स्नकर्मक्षयादात्मनः स्वरूपावस्थानं मोक्षः ॥३९॥

कृत्स्नकर्मणामपुनर्बन्धतया क्षयात्, आत्मनो ज्ञानदर्शनमये स्वरूपेऽवस्थानं मोक्षः। अनादिसंश्लिष्टानामपि आत्मकर्मणां पार्थक्यं न संदेग्धव्यम्। दृश्यन्तेऽनादिसंबद्धा धातुमृदादयः पृथक् संभूयमानाः।

अपुनरावृत्तयोऽनन्ता मुक्ताः ॥४०॥

सिद्धो, बुद्धो, मुक्तः, परमात्मा, परमेश्वर, ईश्वर इत्यादय एकार्थाः। न पुनरावृत्तिर्भवभ्रमणं येषां तेऽनन्तसंख्याका मुक्ताः सन्ति। संसारिणां सर्वदा तेभ्योऽनन्तानन्तगुणत्वात् न जीवशून्यसंसारत्वापत्तिः।

तीर्थातीर्थतीर्थङ्करातीर्थङ्करस्वान्य[1]गृहस्त्रीपुंनपुंसकलिङ्ग-
प्रत्येकबुद्धस्वयंबुद्धबोधितैकानेकभेदात् पञ्चदशधा ॥४१॥

मुक्त्यनन्तरमेकसमयादूर्ध्वं गच्छन्त्यालोकान्तात् ॥४२॥

मुक्त्यनन्तरमेव मुक्तात्मानोऽविग्रहगत्या एकसमयेन उपरि गच्छन्ति

१—स्वादिभ्यः षड्भ्यः लिङ्गशब्दो योज्यः।

शरीर, गण, उपधि, (वस्त्र, पात्र), भक्त-पान, इनको छोड़ना द्रव्य-उत्सर्ग है और कषाय, संसार एवं कर्मसे छुटकारा पाना भाव उत्सर्ग है।

**३६—समस्त कर्मोंका फिर बन्ध न हो, ऐसा क्षय होनेसे आत्मा अपने ज्ञान-दर्शनमय स्वरूपमें अवस्थित होती है, उसका नाम मोक्ष है।**

अनादिकालसे सम्बन्धित आत्मा और कर्म पृथक् कैसे हो सकते हैं; ऐसा सन्देह नहीं करना चाहिए; जबकि अनादिसम्बद्ध धातु एवं मिट्टी, अग्नि आदि उचित साधनोंके द्वारा पृथक् होते हुए देखे जाते हैं।

**४०—कर्ममुक्त आत्मायें अनन्त हैं और उनका पुनर्जन्म नहीं होता है।**

सिद्ध, बुद्ध, मुक्त, परमात्मा, परमेश्वर, ईश्वर, यह सब एकार्थवाची शब्द हैं। सांसारिक जीव मुक्त आत्माओंसे अनन्त गुण अनन्त अधिक हैं अतः यह प्रश्न उपस्थित ही नहीं होता कि यह संसार कभी जीवोंसे खाली हो जायगा।

**४१—मुक्त जीव १५ प्रकारके होते हैं—तीर्थसिद्ध, अतीर्थसिद्ध, तीर्थङ्कर, अतीर्थङ्कर, स्वलिङ्ग, अन्यलिङ्ग, गृहलिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग, पुरुषलिङ्ग, नपुंसकलिङ्ग, ( कृत्रिमनपुंसक ), प्रत्येकबुद्ध, स्वयं-बुद्ध, बुद्धबोधित, एकसिद्ध और अनेकसिद्ध।**

**४२—आत्मायें कर्ममुक्त होते ही प्रथम एक क्षणमें (अविग्रह गतिसे) लोकान्त तक ऊंची चली जाती है।**

जैसे कहा भी है—औदारिक, तैजस और कार्मण यह तीन

लोकान्तपर्यन्तम्, धर्मास्तिकायाभावाद् नालोके ।

तथा च—

"औदारिकतैजसकार्मणानि संसारमूलकारणानि ।
हित्वेह ऋजुश्रेण्या समयेनैकेन यान्ति लोकान्तम् ।।
नोर्ध्वमुपग्रहविरहादधोऽपि वा गौरवाभावात् ।
योगप्रयोगविगमाद् न तिर्यगपि तस्य गतिरस्ति ।।
लाघवयोगाद् धूमवद् अलाबुफलवच्च सङ्गविरहेण ।
बन्धनविरहादेरण्डवच्च सिद्धस्यगतिरूर्ध्वम् ।।
सादिकमनन्तमनुपममव्याबाधं स्वभावजं सौख्यम् ।
प्राप्तः स केवलज्ञान-दर्शनो मोदते मुक्तः ।।

**ईषत् प्राग्भारा पृथ्वी तन्निवासः ।।४३।।**

सा च समयक्षेत्रसमायामा, मध्येऽष्टयोजनबाहुल्या, पर्यन्ते मक्षिकापत्रतोऽप्यतितन्वी, [1]लोकाग्रभागसंस्थिता, समच्छत्राकृतिरर्जुनस्वर्णमयी । मुक्तिसिद्धालयादयोऽस्याः पर्यायाः ।

**तत्त्वद्वय्यां नवतत्त्वावतारः ।।४४।।**

वस्तुतो जीवाजीवरूपा तत्त्वद्वयी विद्यते, पुण्यादीनां च तदवस्थाविशेषरूपत्वात् तत्रैवान्तर्भावः । क्वचिदात्मना सम्बध्यमानाः, अवरुद्ध्यमानाः, निर्जीर्यमाणाश्च पुद्गलाः क्रमेण द्रव्यास्रवसंवरनिर्जरा इति गीयन्ते ।

१—इयं च सर्वार्थसिद्धविमानाद् द्वादशयोजनपरतः, लोकाच्च एकयोजनावरतः । इदं च एकयोजनोत्सेधांगुलमेयम् ।

२—श्वेतस्वर्णमयी

शरीर संसारके मूल कारण हैं। मुक्त जीव उनको छोड़कर ऋजु-श्रेणीसे एक ही समयमें लोकान्त तक चले जाते हैं। धर्मास्तिकायकी सहायता प्राप्त न होनेके कारण उससे ऊपर नहीं जाते और वे हल्के होते हैं अतः फिर वापिस नीचे भी नहीं आते तथा योगरहित होनेके कारण तिरछी गति भी नहीं करते हैं। धूएंकी तरह हल्के और तूंबेकी तरह निर्लेप एवं मुच्यमान एरण्ड फलीकी तरह बन्धन-मुक्त होनेके कारण उनकी ऊर्ध्वगति होती है और वहां वे सादि, अनन्त, अनुपम एवं बाधारहित स्वाभाविक सुखको पाकर केवल-ज्ञान, केवल दर्शनसे सहज आनन्दका अनुभव करते हैं।

**४३—मुक्तात्माओंके निवास-स्थानको ईषत् प्राग्भारा पृथ्वी कहते हैं।**

वह पृथ्वी समयक्षेत्रके बराबर लम्बी-चौड़ी है। उसके मध्य-भागकी मोटाई आठ योजनकी है और उसका अन्तिम भाग मक्खीके परसे भी अधिक पतला है और वह लोकके अग्रभागमें स्थित है। उसका आकार सीधे छत्ते जैसा है तथा वह श्वेत स्वर्ण-मयी है। मुक्ति, सिद्धालय ये उसके नाम हैं।

**४४—दो तत्त्वोंमें नव तत्त्वोंका समावेश हो जाता है।**

वस्तुवृत्त्या जीव और अजीव ये दो ही तत्त्व हैं। पुण्य आदि तो इन्हींकी अवस्था विशेष हैं। जैसे—जीव, आस्रव, सम्वर, निर्जरा एवं मोक्ष, ये पांच जीव हैं और अजीव—पुण्य, पाप और बंध ये चार अजीव हैं। कहीं-कहीं आत्माके द्वारा बंधनेवाले, रोके जानेवाले, तथा अलग किये जानेवाले पुद्गलोंको क्रमशः द्रव्य आश्रव, द्रव्य संवर, और द्रव्य निर्जरा कहते हैं।

अरूपिणो जीवाः ॥४५॥

अजीवा रूपिणोऽपि ॥४६॥

अजीवा धर्माधर्माकाशकाला अरूपिणः। पुद्गलास्तु रूपिण एव, तत्पर्यायभूताः पुण्यपापबन्धा अपि रूपिणः। नवापि पदार्था ज्ञेयाः, संवरनिर्जरामोक्षास्त्रय उपादेयाः शेषाश्च षड् हेयाः। जीवस्यापि संसारावस्थापेक्षया हेयत्वमविरुद्धम्। अथ नवतत्त्वपरमार्थविदको भिक्षुदर्शितस्तटाक दृष्टान्तो निदर्श्यते। तथाहि—

जीवस्तटाकरूपः, अतटाकरूपोऽजीवः, बहिर्निर्गच्छज्जलरूपे पुण्यपापे, विशदाविशदजलागमनमार्गरूप आस्रवः, जलागमनमार्गविरोधरूपः संवरः, जलनिष्कासनोपायरूपा निर्जरा, तटाकस्थितजलरूपो बन्धः, नीरविनिर्मुक्ततटाक इव मोक्षः।

इति मोक्षसाधकतत्साध्यतत्त्वनिरूपणम्।

इतिश्री तुलसीगणिसंकलितायां श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकायां संवरनिर्जरामोक्षस्वरूपनिर्णयो नाम पञ्चमः प्रकाशः।

**४५—जीव अरूपी—अमूर्त्त होते हैं।**

**४६—अजीव रूपी भी होते हैं।**

अजीवके चार भेद हैं—धर्म, अधर्म, आकाश और काल ये अरूपी होते हैं और पुद्गल रूपी होते हैं तथा पुद्गलके अवस्था-विशेष पुण्य, पाप और बन्ध भी रूपी हैं। नव तत्त्वोंमें जानने योग्य सब हैं। सम्वर, निर्जरा एवं मोक्ष ये तीन ग्रहण करने योग्य हैं और शेष सब छोड़ने योग्य हैं। जीवको भी सांसारिक अवस्थाकी अपेक्षासे छोड़ने योग्य कहा गया है। इन सब तत्त्वोंका स्वरूप समझानेके लिए श्री भिक्षुस्वामीने जो तालाबका उदाहरण बतलाया है, वह इस प्रकार है। जैसे—जीव तालाबके समान है। अजीव अतालाबके समान है। बाहर निकलते हुए पानीकी तरह पुण्य पाप हैं। निर्मल और मलिन जलागमन मार्गके समान आस्रव हैं। जलागमन मार्गको रोकनेके समान सम्वर है। जल निकालनेकी मोरीके समान निर्जरा है। तालाब स्थित जलके समान बंध है।

इस प्रकार मोक्षके साधक तत्त्वोंका वर्णन समाप्त होता है।

**इति श्री तुलसीगणि विरचित श्री जैनसिद्धान्त दीपिकाका संवर-निर्जरामोक्षस्वरूपनिर्णय नामक पाँचवां प्रकाश समाप्त।**

## षष्ठः प्रकाशः

### सर्वभूतेषु संयमः—अहिंसा ॥ १ ॥

असत्प्रवृत्तिनिरोधः अनुद्वेजनं वा संयमः, मैत्रीति यावत् ।

### पापाचरणादात्मरक्षा दया ॥ २ ॥

पापहेतुकमाचरणम्—प्राणातिपातादि, आर्त्तध्यानादि वा पापाचरणम्, तस्मात् स्वस्य परस्य वा आत्मनो रक्षणम्—ततो निवर्तनं दयाऽभिधीयते । यत्र अहिंसा तत्रैव दया, यत्र नाहिंसा न च तत्र दया, इत्यन्वयव्यतिरेकाद् द्वयोर्नित्य-संबन्धित्वेऽपि लौकिकदयातः पार्थक्यप्रकाशनार्थमेव अस्याः पृथक् व्याख्यानम् ।

### सदुपदेशविपाकचिन्तनप्रत्याख्यानादयोऽस्या उपायाः ॥ ३ ॥

### लोके प्राणरक्षापि ॥ ४ ॥

शरीरेण सह प्राणानां यः संयोगस्तस्य देशतः सर्वतो वा रक्षणमपि लोके दया प्रोच्यते । संयमानुकूला प्राणरक्षा तु अहिंसापरिप्लुतत्वात् परमार्थतो-ऽपि दयैवेति नात्र तद्ग्रहणम् ।

## छटा प्रकाश

१—प्राणीमात्रके प्रति संयम—अपनी असत्प्रवृत्तियोंकी रुकावट रखना, उनको कष्ट न पहुंचाना तथा उनके प्रति मैत्री रखना अहिंसा है।

२—पापमय आचरणोंसे अपनी या दूसरेकी आत्माको बचाना दया है।

जहां अहिंसा होती है, वहीं दया होती है और जहां अहिंसा नहीं होती, वहां दया भी नहीं होती। इस अन्वय व्यतिरेकात्मक सम्बन्धसे दया और अहिंसा दोनों नित्यसम्बन्धी—एकसाथ रहनेवाले तत्त्व हैं तो भी इस दयाको लौकिक दयासे पृथक् करनेके लिए अहिंसा और दयाकी व्याख्या पृथक् २ की गई है।

३—सत् उपदेश, कर्मफलचिन्तन, प्रत्याख्यान—त्याग आदि आदि दयाके उपाय हैं।

४—लोकव्यवहारमें प्राणरक्षाको भी दया कहते हैं।

शरीरके साथ प्राणोंका जो सम्बन्ध होता है, वही जीवन है, उसकी आंशिकरूपसे या पूर्णरूपसे रक्षा करना भी लोकव्यवहारमें दया मानी जाती है। संयमी पुरुषोंको संयमानुकूल प्राणरक्षा

## मोहमिश्रितत्वान्नात्मसाधनी ॥ ५ ॥

अनन्तरोक्ता दया मोहमिश्रितत्वात् आत्मसाधनायै नालम् । आत्मशुद्ध्यर्थं दयामधिकृत्य; नेयं तत् कार्यक्षमेति वस्तुवृत्त्या न दया । न च दया वस्तुतो द्वयात्मिका भवितुमर्हति । तथापि तादृगनादिवासनावशात् लोकानामत्र दयेति प्रतीतिः । [1]जिनरक्षिताऽभयकुमार[2]मित्रदेवयोः, [3]अरिष्टनेमिमेघप्रभहस्तिनोश्चागमोदाहरणानि लोकदयाया दयायाश्च भेदं स्पष्टयन्ति ।

## असंयमपोषकत्वाद् बलप्रयोगादेः संभवाच्च ॥ ६ ॥

यत्रासंयमपोषणं, बलप्रयोगः, विवशताप्रलोभनादयोऽपि च सम्भवन्ति, तत्र नात्मसाधना भवितुमर्हति ।

## क्वचिदियं प्रसंगजापि ॥ ७ ॥

क्वचिदात्मरक्षायां प्रासंगिककार्यरूपेण देशतः सर्वतो वा प्राणरक्षापि भवत्येव । यद् यस्य प्रासंगिकं नहि तत्तद्वस्तुस्वरूपानुप्रवेशीति प्रसंगजप्राणरक्षया नहि आत्मरक्षाया आत्मसाधकत्वं विभावनीयम्, एवं सति क्वचित् प्रसंगजहिंसया तस्याः सदोषत्वमपि भवेत् । विवेचनीयात्र भिक्षुस्वामिप्रदर्शिता दृष्टान्तत्रयी ।

१—ज्ञातृधर्मकथा अध्ययन ९ २—ज्ञातृधर्मकथा अध्ययन १

३—उत्तराध्ययन अध्ययन २२ ४—ज्ञातृधर्मकथा अध्ययन १

अहिंसामय होनेके कारण परमार्थ दया है अतः उसका लोक दयामें ग्रहण नहीं हो सकता।

**५—लोक दया मोहमिश्रित होती है अतः उसके द्वारा आत्म-साधना नहीं हो सकती।**

दया आत्मशुद्धिके लिए उपयोगी है और लोक-दयासे आत्मशुद्धि होती नहीं, अतः वह वास्तवमें दया नहीं है। सच तो यह है कि दया दो प्रकारकी हो ही नहीं सकती फिर भी अनादिकालीन अविद्यामें फँसेहुए प्राणी उस मोहजनित रक्षाको दया मानते हैं किन्तु वास्तवमें तो पापमय आचरणोंसे बचाना ही दया है। जिनरक्षित एवं अभयकुमारका मित्रदेव तथा अरिष्टनेमि एवं मेरुप्रभ हस्ती—इन शास्त्रोक्त उदाहरणोंसे लोक-दया एवं दयाका अन्तर स्पष्टतया जाना जाता है।

**६--लोक-दया आत्मसाधक नहीं है, इसके दो कारण और भी हैं। जैसे—वह असंयमकी पोषक है और उसमें बल प्रयोग, विवशता, प्रलोभन आदिके लिए भी स्थान है।**

**७—कहीं कहीं प्राणरक्षा प्रासंगिक भी होती है।**

आत्मरक्षाके साथ प्रासंगिक कार्यके रूपमें आंशिक एवं पूर्ण प्राणरक्षा भी हो जाती है किन्तु जिस वस्तुका जो प्रासंगिक कार्य होता है, वह उसके मौलिक स्वरूप जैसा नहीं होता; इस तथ्यके अनुसार आत्म-रक्षाके प्रसंगमें होनेवाली प्राणरक्षा उसके जैसी नहीं होती यानी आत्मसाधक नहीं होती और उसका (आत्मरक्षाका) आत्मसाधकपन भी उस (प्रासङ्गिक प्राणरक्षा) के कारण नहीं

रागद्वेषपरिणतिर्मोहः ॥ ८ ॥

नायं स्वपरप्रतिबन्धी ॥ ६ ॥

रागात्मा मोहः आत्मार्थेष्वेव, द्वेषात्मा च परकार्येष्वेवेति प्रतिबन्धो न विचारक्षमः। स्वकलत्रस्य पोषणमेव मोहो नान्यस्य, इत्यपि न युक्तम्। उभयत्रापि असंयमाऽविशेषात्।

स्वसामग्रीसापेक्षाऽस्य वृत्तिः ॥ १० ॥

मनोज्ञस्थितिवस्तुवृत्तादिरूपां दीनावस्थादिरूपां वा रागोद्दीपिकाम्, अमनोज्ञस्थितिवस्तुवृत्तादिरूपां च द्वेषोद्दीपिकां सामग्रीमपेक्षमाण एव मोहो वर्तते। न रागोत्पत्तौ परिचितत्वमेव हेतु। यदि अपरिचितानां दृश्यमाने स्फुटमैश्वर्ये भवति द्वेषस्तदा तेषां कारुण्यावस्थायां भवन् रागः केन निवारयितुं शक्येत। दृश्यश्रव्यकाव्येषु प्रेक्षकश्रोतॄणां तत्तद्भावानुरूपरसोत्पत्तिदर्शनात्, तदनुगामिप्रवृत्तिदर्शनाच्च।

होता। यदि ऐसा माना जाय (प्रासंगिक प्राणरक्षाके कारण आत्मरक्षाका आत्मसाधकपन माना जाय) तो फिर कहीं प्रासंगिक हिंसामें आत्मरक्षाको भी सदोष भी मानना होगा। यहां पर भिक्षुस्वामी प्रदर्शित तीन दृष्टान्तों—चोर, हिंसक और व्यभिचारी का मनन करना चाहिए।

**८—रागद्वेषकी परिणतिको मोह कहते हैं।**

**९—मोहमें स्व या परका प्रतिबन्ध नहीं होता।**

रागात्मक मोह आत्मीय जनोंके साथ ही हो और द्वेषात्मक मोह केवल दूसरोंके साथ ही हो, इस प्रकारका कोई नियम नहीं है। अपने कुटुम्बका पोषण करना ही मोह होता है, दूसरोंका पोषण करना मोह नहीं होता, यह मानना भी अयुक्त है क्योंकि असंयम दोनों जगह एकरूपमें विद्यमान रहता है।

**१०—मोहकी प्रवृत्ति उसकी अपनी सामग्रीके अनुकूल होती है।**

मनोज्ञ स्थिति, वस्तु एवं वृत्तान्त तथा दयनीय दशा इस रागोद्दीपक सामग्रीसे रागात्मक मोह उत्पन्न होता है और अमनोज्ञ स्थिति-वस्तु-वृत्तान्तरूप द्वेषोद्दीपक सामग्रीसे द्वेषात्मक मोह उत्पन्न होता है किन्तु यह आवश्यक नहीं कि राग परिचित जनोंके ही साथ होवे। यदि अपरिचित व्यक्तियोंके ऐश्वर्यको देखकर द्वेष होने लगता है तब फिर उनकी करुणाजनक दशाको देखकर राग क्यों नहीं पैदा होसकता। जबकि दृश्य काव्यों (नाटकों) में दिखाये जानेवाले दृश्योंके अनुसार एवं श्रव्यकाव्योंमें वर्णित किये-जानेवाले भावोंके अनुसार दर्शक एवं श्रोतृगणमें शृङ्गार, करुण

व्यष्टिसमष्ट्याद्यिष्वपि ॥ ११ ॥

व्यष्ट्यै समष्ट्यै च क्रियमाणेष्वपि कार्येषु अहिंसाद्याचरणमन्तरा मोहस्य वृत्तिर्विभावनीया। परमार्थतस्तु अहिंसादीनामाचरणमेव।

असंयमसुखाभिप्रायो रागः ॥ १२ ॥

असंयममयस्य सुखस्याभिकांक्षणम्—रागोऽभिधीयते।

दुःखाभिप्रायो द्वेषः ॥ १३ ॥

रागद्वेषराहित्यं माध्यस्थ्यम् ॥ १४ ॥

माध्यस्थ्यम्, उपेक्षा, औदासीन्यम्, समतेति पर्यायाः।

हिंसादेरनिवृत्तिरसंयमः ॥ १५ ॥

हिंसाऽनृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहाणामनिवृत्तिरसंयम उच्यते, सपापप्रवृत्तेरप्रत्याख्यानमिति यावत्।

तद्विरतिः संयमः ॥ १६ ॥

हिंसादेर्विरतिः संयमः।

स्वपरोपकारार्थं वितरणं दानम् ॥ १७ ॥

स्वस्य परस्य चोपकारार्थं स्वकीयवस्तुनो वितरणम् दानम्।

संयमोपष्टम्भकं निरवद्यम् ॥ १८ ॥

आदि रसोंका उद्भव होता है और उनके अनुकूल प्रवृत्ति भी होती है।

**११—मोहके क्षेत्र व्यष्टि एवं समष्टि दोनों हैं।**

अहिंसा रहित कार्योंमें मोह रहता ही है फिर भलेही वे व्यक्ति के लिए किए जायं या किसी समूहके लिए किए जायं। पारमार्थिक कार्य तो अहिंसाका आचरण ही है।

**१२—संयमहीन सुखके अभिप्रायको राग कहते हैं।**

वही सुखाभिप्राय राग होता है जो असंयममय हो।

**१३—दुःखके अभिप्रायको द्वेष कहते हैं।**

**१४—रागद्वेषरहित अवस्थाको माध्यस्थ्य कहते हैं।**

माध्यस्थ्य, उपेक्षा, औदासीन्य और समता ये पर्यायवाची शब्द हैं।

**१५—हिंसा, असत्य, स्तेय, अब्रह्मचर्य और परिग्रहसे निवृत्त न होनेका नाम असंयम है।**

**१६—हिंसा आदिसे विरत होनेका नाम संयम है।**

**१७—अपने एवं पराये उपकारके लिए अपनी वस्तुका वितरण करना दान है।**

**१८—संयमको वृद्धि करनेवाला दान निरवद्य होता है।**

येन स्वस्य परस्य वा संयम उपचयं याति तन्निरवद्यदानम्—धर्मदानमिति। तच्च संयमिने यथोचितान्नपानादेर्वितरणम्—संयतिदानम्, धर्मोपदेशादेर्वितरणम्—ज्ञानदानम्, हिंसानिवृत्तिः—अभयदानमित्यादिरूपम्। असंयमिदानं सावद्यमिति पारिशेष्यात् सिद्धमेव। लोकव्यवहारोपयोगित्वेन लोकैराश्रितमित्येव नास्तु तस्य निरवद्यत्वम्, अन्यथा कृषिवाणिज्यविवाहादीनामपि निरवद्यत्वप्रसक्तेः।

सहयोगदानमुपकारः ॥ १६ ॥

लौकिको लोकोत्तरश्च ॥ २० ॥

आत्मविकासकृल्लोकोत्तरः ॥ २१ ॥

लोकोत्तरः—पारमार्थिक उपकारः, धर्मोपदेशादिरूपो निरवद्यदानादिरूपो वा।

तदितरस्तु लौकिकः ॥ २२ ॥

लौकिकः—अपारमार्थिक उपकार इत्यर्थः।

इष्टसंयोगाऽनिष्टनिवृत्तेराह्लादः सुखम् ॥ २३ ॥

इष्टम्—धनमित्रादि ज्ञानदर्शनादि वा, अनिष्टम्—शत्रुदौस्थ्यादि कर्माणि वा।

तद्विपर्ययो दुःखम् ॥ २४ ॥

जिस दानसे अपना या परका संयम पुष्ट होता है, उसे निरवद्य-दान—धर्मदान कहते हैं। वह तीन प्रकारका है—संयतिदान—संयमीको यथोचित अन्न-पानी आदि देना, ज्ञानदान—धर्मोपदेश करना, अभयदान—हिंसासे निवृत्त होना। संयतिदानका स्वरूप बतलानेके बाद असंयति-दान सावद्य है, यह अपने आप सिद्ध हो जाता है। इस दानको लोक अपने व्यवहारके लिए उपयोगी मानकर काममें लाते हैं इसलिए वह निरवद्य नहीं बनता। यदि ऐसा ही होता तब तो कृषि, वाणिज्य, विवाह आदि व्यावहारिक कार्य भी निरवद्य क्यों न माने जायं ?

**१६—सहयोग देना उपकार है।**

**२०—वह दो प्रकारका होता है—लौकिक और लोकोत्तर।**

**२१—आत्मविकास करनेवाले उपकारको लोकोत्तर कहते हैं।**

धर्मोपदेश करना, निरवद्य दान देना, आदि लोकोत्तर—पारमार्थिक उपकार है।

**२२—इसके अतिरिक्त उपकारको लौकिक—व्यावहारिक कहते हैं।**

**२३—इष्टका संयोग होने तथा अनिष्टकी निवृत्ति होनेसे जो आह्लाद होता है, उसे सुख कहते हैं।**

धन, मित्र आदि वस्तुएँ तथा ज्ञान आदि इष्ट होते हैं और शत्रु, दरिद्रता एवं ज्ञानावरणादि आठ कर्म ये अनिष्ट होते हैं।

**२४—जो इसके विपरीत होता है, ग्लानि होती है, वह दुःख है।**

तस्याह्लादस्य विपर्ययो ग्लानिर्दुःखमभिधीयते ।

**तच्चात्मविकासावरोधि हेयम् ॥ २५ ॥**

यत् सुखदुःखमात्मविकासावरोधं कुरुते तत् हेयम् ।

•

**इति श्रीतुलसीगणिसंकलितायां श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकाया-महिंसादयादानोपकारादिस्वरूपनिर्णयो नाम षष्ठः प्रकाशः ।**

२५—जो सुख-दुःख आत्मविकासका अवरोधक हो, वह य—छोड़ने योग्य होता है।

इति श्री तुलसीगणि विरचित श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकाका अहिंसा, दया, दान और उपकारस्वरूपनिर्णय नामक छठा प्रकाश समाप्त।

## सप्तमः प्रकाशः

**केवलज्ञानवानर्हन् देवः ॥ १ ॥**

अर्हति प्रातिहार्याद्यतिशयानिति अर्हन्, जिनस्तीर्थङ्कर इति यावत् ।

**महाव्रतधरः साधुर्गुरुः ॥ २ ॥**

स्वपरात्महितं साध्नोतीति साधुः ।

**सर्वथा हिंसाऽनृतस्तेयाऽब्रह्मपरिग्रहेभ्यो विरतिर्महाव्रतम् ॥ ३ ॥**

सर्वथेति—मनोवाक्कायकृतकारितानुमतिरूपैस्त्रिकरणयोगैर्हिंसादिभ्यः पंचभ्यो निवृत्तिर्महाव्रतं ज्ञेयम् ।

**असत्प्रवृत्त्या प्राणव्यपरोपणं हिंसा ॥ ४ ॥**

**असत्प्रवृत्तिर्वा ॥ ५ ॥**

असत्प्रवृत्त्या प्राणानां देशसर्वरूपेण व्यपरोणम्—अतिपातनम्, असत्प्रवृत्तिर्वा हिंसाऽभिधीयते। सत्प्रवृत्त्या तु प्रवर्तमानेन संयमिना संजातोऽपि कश्चित् प्राणवधः, स द्रव्यतो हिंसापि भावतोऽहिंसा एव स्वप्रवृत्तेरदूषितत्वात् । तथा चागमः—

## सातवाँ प्रकाश

**१—केवलज्ञानी सर्वज्ञ अर्हन्को देव कहते हैं।**

जो प्रातिहार्य[1] अतिशयोंके योग्य होते हैं, वे अर्हन् कहलाते हैं। जिन और तीर्थंकर भी उन्हींके नाम हैं।

**२—महाव्रतोंको पालनेवाले साधु गुरु होते हैं।**

अपने एवं पराये हितको साधता है, उसे साधु कहते हैं।

**३—हिंसा, असत्य, चोरी, अब्रह्मचर्य और परिग्रह इनको सर्वथा त्यागनेका नाम महाव्रत है।**

सर्वथा त्यागनेका अर्थ हिंसा आदिका आचरण तीन करण तीन योगसे स्वयं न करना, दूसरोंसे न कराना, करते हुएका अनुमोदन न करना, मनसे वाणीसे और शरीरसे—त्यागना।

**४+५—असत्प्रवृत्तिके द्वारा होनेवाले प्राणवधको हिंसा कहते हैं अथवा असत्प्रवृत्ति ही हिंसा है।**

सत्प्रवृत्तिमें प्रवृत्त संयमी पुरुषों द्वारा यदि कोई प्राणवध हो भी जाय तो वह द्रव्य हिंसा—व्यावहारिकरूपसे हिंसा है, भाव-हिंसा—वास्तविक हिंसा नहीं। क्योंकि उनकी वह प्रवृत्ति राग-

१ विशिष्ट महिमाशाली।

"तत्थणं[1] जेते पमत्त संजया ते सुहं जोगं पडुच्च नोणं आयारंभा नोपरारंभा जाव अणारंभा, असुभं जोगं पडुच्च आयारंभा वि, जाव नो अणारंभा।"

रागद्वेषप्रमादमयव्यापारो ऽसत्प्रवृत्तिः ॥ ६ ॥

प्रमादः—असावधानता।

असद्भावोद्भावनमनृतम् ॥ ७ ॥

असतः—अविद्यमानस्यार्थस्य उद्भावनम्—प्रकटनम्, अनृतं गीयते।

अदत्तादानं स्तेयम् ॥ ८ ॥

अदत्तस्य ग्रहणमित्यर्थः।

मैथुनमब्रह्म ॥ ९ ॥

मिथुनस्य—युग्मस्य कर्म मैथुनम्।

मूर्च्छा परिग्रहः ॥ १० ॥

मूर्च्छा—ममत्वम्, सैव परिग्रहः, न तु वस्तुपरिग्रहणमात्रमेव, यथा—संयमिनां धर्मोपकरणानि।

तथा चागमः—

---

१—भगवती श० १ उ० १

द्वेश-शून्य होती है, आगम इस बातका साक्षी है। जैसे—

"प्रमत्त संयति—छठे गुणस्थानवाले साधु शुभयोगकी अपेक्षा न तो आत्मारम्भी हैं, न परारम्भी हैं किन्तु अनारंभी—हिंसासे मुक्त हैं। और अशुभयोगकी अपेक्षा वे आत्मारंभी हैं, परारम्भी हैं किन्तु अनारंभी नहीं हैं।

**६—राग, द्वेश एवं प्रमादात्मक चेष्टाओंको असत्प्रवृत्ति कहते हैं।**

यहां प्रमादका अर्थ असावधानता है।

**७—असत् भावोंको—अविद्यमान या अयथार्थ भावोंको प्रकट करनेका नाम अनृत (असत्य) है।**

**८—बिना दी हुई वस्तुको लेना स्तेय (चोरी) है।**

**६—मैथुनको अब्रह्मचर्य कहते हैं।**

मिथुन—स्त्री पुरुषके जोड़ेकी काम-राग जनित चेष्टायें, मैथुन हैं और उसीका नाम अब्रह्मचर्य है।

**१०—मूर्च्छाको परिग्रह कहते हैं।**

यह वस्तु मेरी है—ऐसी भावनाको ममत्व कहते हैं। ममत्व का दूसरा नाम मूर्च्छा है और वही परिग्रह है। केवल वस्तुओंको ग्रहण करना ही परिग्रह नहीं होता, जिस प्रकार संयमीके धर्मोपकरण अपरिग्रह हैं। कहा भी है—"संयमी पुरुष जो भी वस्त्र, पात्र, कम्बल और पादप्रोंछन आदि धर्मोपकरण संयम एवं लज्जा की रक्षाके निमित्त रखते हैं—व्यवहारमें लाते हैं, भगवान् महा-

जंपि[1] वत्थं च पायं वा कंबलं पायपुंच्छणम्।
तंपि संजमलज्जठा धारंति परिहरंति य॥
न सो परिग्गहो वुत्तो नायपुत्तेण ताइणा।
मुच्छा परिग्गहो वुत्तो इइ वुत्तं महेसिणा॥

संयमानुकूला प्रवृत्तिः समितिः॥ ११॥

ईर्याभाषैषणादाननिक्षेपोत्सर्गाः॥ १२॥

आगमोक्तविधिना प्रस्थानमीर्या॥ १३॥

आगमोक्तविधिनेति—युगप्रमितभूमिप्रेक्षणस्वाध्यायविषयविवर्जनादिरूपेण।

अनवद्यभाषणं भाषा॥ १४॥

सम्यग् आलोच्य सिद्धान्तानुमत्या भाषणमित्यर्थः।

निर्दोषान्नपानादेरन्वेषणमेषणा॥ १५॥

तत्र आधाकर्मादयः षोडश उद्गमदोषाः[2], धात्र्यादयः षोडश उत्पादनदोषाः[3], शंकितादयश्च दश एषणा दोषाः।

१ दशवैकालिक अ० ६ गा० २०-२१।
२—उद्गमनम्—उद्गमः, आहारादेरुत्पत्तिस्तत्र ये दोषास्ते उद्गमदोषा।
३—उत्पादनम्—आहारादेः प्राप्तिस्तत्र।

वीरने उन्हें परिग्रह नहीं कहा है। महर्षि महावीर ने मूर्च्छाको परिग्रह कहा है।"

**११—संयमानुकूल प्रवृत्तिको समिति कहते हैं।**

**१२—वह पाँच प्रकारकी होती है—ईर्या, भाषा, एषणा, आदान-निक्षेप और उत्सर्ग।**

**१३—शास्त्रकथित विधिके अनुसार चलनेको ईर्यासमिति कहते हैं।**

संयमीको युगप्रमाण ( जुआ ) प्रमाण भूमिको देखते हुए तथा स्वाध्याय एवं इन्द्रिय विषयोंको बरजते हुए चलना चाहिए, यह शास्त्रीय विधि है।

**१४—पापरहित बोलना भाषासमिति है।**

संयमीको सिद्धान्तके आदेशानुसार सम्यक् आलोचनापूर्वक ही बोलना चाहिए।

**१५—निर्दोष आहार, पानी आदि वस्तुओंका अन्वेषण करना एषणासमिति है।**

भिक्षाके ४२ दोष होते हैं। उनमें आधाकर्म आदि सोलह उद्गम दोष, धात्री आदि सोलह उत्पादन दोष और शंकित आदि दश एषणा दोष होते हैं।

**उपध्यादेः सयत्नं व्यापरणमादाननिक्षेपः ॥ १६ ॥**

उपध्यादेर्वस्त्रपात्रादेः व्यापरणम्—व्यवहरणम् ।

**उच्चारादेः सविधिपरिष्ठापनमुत्सर्गः ॥ १७ ॥**

सविधीति—प्रत्युपेक्षितप्रमार्जितभूम्यादौ, परिष्ठापनम्—परित्यजनम् ।

**मनोवाक्कायनिग्रहो गुप्तयः ॥ १८ ॥**

मोक्षसाधने प्रवृत्तिप्रधाना समितिः, निवृत्तिप्रधाना च गुप्तिः, समितौ गुप्तिरवश्यं भाविनी, गुप्तौ समितिर्भजनया इत्यनयोर्भेदः ।

**भवारम्भेपौद्गलिकसामर्थ्यनिर्माणं पर्याप्तिः ॥ १९ ॥**

**आहारशरीरेन्द्रियोच्छ्वासनिःश्वासभाषामनांसि ॥ २० ॥**

तत्र आहारप्रायोग्यपुद्गलग्रहणपरिणमनोत्सर्गरूपं पौद्गलिकसामर्थ्योत्पादनम्—आहारपर्याप्तिः । एवं शरीरादिपर्याप्तयोऽपि भावनीयाः । षण्णामपि प्रारंभः उत्पत्तिसमये, पूर्त्तिस्तु आहारपर्याप्तेरेकसमयेन शेषाणां च क्रमेण एकैकेनाऽन्तर्मुहूर्त्तेन । यत्र भवे येन यावत्यः पर्याप्तयः करणीयाः, तावतीष्वसमाप्तासु सोऽपर्याप्तः, समाप्तासु च पर्याप्त इति ।

१६—वस्त्र, पात्र आदिको सावधानीसे लेना, रखना, आदाननिक्षेप-समिति है।

१७—मल-मूत्र आदिका विधिपूर्वक—पहले देखी हुई एवं प्रमार्जित भूमिमें विसर्जन करना उत्सर्ग-समिति है।

१८—मन, वचन और शरीरका निग्रह करना क्रमशः मनो-गुप्ति, वाक्-गुप्ति और काय-गुप्ति हैं।

मोक्ष-साधनामें समिति प्रवृत्तिप्रधान होती है और गुप्ति निवृत्ति प्रधान। जहां समिति होती है, वहां गुप्ति अवश्य होती है और गुप्तिमें समितिका होना अवश्यंभावी नहीं है, यही इन दोनोंका अन्तर है।

१९—जन्मके प्रारम्भमें जो पौद्गलिक शक्तिका निर्माण होता है, उसे पर्याप्ति कहते हैं।

२०—पर्याप्तियां छः हैं—आहार पर्याप्ति, शरीर पर्याप्ति, इन्द्रिय पर्याप्ति, श्वासोच्छ्वास पर्याप्ति, भाषा पर्याप्ति, और मनः पर्याप्ति।

आहारके योग्य पुद्गलोंका ग्रहण, परिणमन एवं उत्सर्ग करने वाले पौद्गलिक शक्तिके निर्माणको आहारपर्याप्ति कहते हैं। इसी प्रकार शरीर, इन्द्रिय, श्वासोच्छ्वास, भाषा और मनके योग्य पुद्गलोंका ग्रहण, परिणमन एवं उत्सर्ग करनेवाली पौद्गलिक शक्तियोंके निर्माणको क्रमशः शरीरपर्याप्ति, भाषापर्याप्ति और मनःपर्याप्ति कहते हैं। इन छओंका निर्माण जन्मके समय एक साथ ही शुरू होता है और पूर्ण होनेमें आहारपर्याप्तिको एक

तदपेक्षिणी जीवनशक्तिः प्राणाः ॥ २१ ॥

इन्द्रियबलोच्छ्वासनिःश्वासाऽऽयूंषि ॥ २२ ॥

तत्र पंच इन्द्रियाणि, मनोवाक्कायरूपं बलत्रयम्, श्वास-निःश्वास-आयुश्चेति दशविधाः प्राणाः ।

आत्मशुद्धिसाधनं धर्मः ॥ २३ ॥

तथा चोक्तम्—दुर्गतौ प्रपतज्जन्तुधारणाद्धर्म उच्यते ।

संवरो निर्जरा च ॥ २४ ॥

द्विविधः स धर्मः, तत्र संवरः—संयमः, निर्जरा—तपः ।

ज्ञानदर्शनचारित्रतपांसि ॥ २५ ॥

चतुर्विधो वा धर्मः, ज्ञानम्—तत्त्वनिर्णयः, दर्शनम्—तत्त्वश्रद्धा, चारित्रम्-संयमः, तपः—अनशनादि ।

क्षान्तिमुक्त्यार्जवमार्दवलाघवसत्यसंयमतपस्त्यागब्रह्मचर्याणि वा ॥ २६ ॥

समय तथा शेष सबको क्रमशः एक-एक अन्तर्मुहूर्त लगता है। जिस जन्ममें जिसे जितनी पर्याप्तियां करनी होती हैं, वह जीव उनको समाप्त न करने तक अपर्याप्त और समाप्त करने पर पर्याप्त कहलाता है।

**२१—पर्याप्तिकी अपेक्षा रखनेवाली जीवनशक्तिको प्राण कहते हैं।**

**२२—प्राण दस हैं।**

पांच इन्द्रिय-प्राण—स्पर्शन-इन्द्रिय-प्राण, रसन-इन्द्रिय-प्राण, घ्राण-इन्द्रिय-प्राण, चक्षु-इन्द्रिय-प्राण, श्रोत्र-इन्द्रिय-प्राण, मनो-बल, वचन-बल, काय-बल, श्वासनिःश्वास प्राण, आयुष्य-प्राण।

**२३—आत्म-शुद्धिके साधनको धर्म कहते हैं।**

कहा भी है—"दुर्गतिमें गिरते हुए जीवोंको धारण करे, उसका नाम धर्म है।"

**२४—धर्मके दो भेद हैं—सम्वर—संयम और निर्जरा—तप।**

**२५—धर्मके चार भेद भी होते हैं—ज्ञान, दर्शन, चारित्र और तप।**

ज्ञान—तत्त्व-निर्णय करना, दर्शन—तत्त्व श्रद्धा, चारित्र—संयम, तप—अनशन आदि।

**२६—धर्मके दस भेद भी किये जाते हैं—क्षान्ति—क्षमा, मुक्ति—निर्लोभता, आर्जव—सरलता, मार्दव—कोमलता, लाघव—अकिञ्चनता, सत्य, संयम—तप, त्याग, धर्मदान और ब्रह्मचर्य।**

क्षान्त्यादिभेदेन दशविधो वा धर्म । तेषु मुक्तिः—निर्लोभता, लाघवम्—अकिञ्चनता, त्यागः—धर्मदानम् । शेषं स्पष्टम् ।

आत्मनैर्मल्यकारणत्वेनासौ लोकधर्माद् भिन्नः ।। २७ ।।

अपरिवर्तनीयस्वरूपत्वेन सर्वसाधारणत्वेन च ।। २८ ।।

लोकधर्मः देशकालादिभिः परीवर्तनीयस्वरूपो वर्गविशेषैर्विभेदमापन्नश्च, धर्मस्तु आत्मनैर्मल्यकारणम्, अपरिवर्तनीयस्वरूपः सर्वसाधारणश्च इत्यनयोर्भेदः । गृहस्थसन्यस्तयोर्धर्मः केवलं पालनशक्त्यपेक्षया महाव्रताऽणुव्रतभेदेन द्विधा निर्दिष्ट इति धर्मस्य सर्वसाधारणत्वे नास्ति कश्चिद् विरोधः ।

ग्रामनगरराष्ट्रकुलजातियुगादीनामाचारो व्यवस्था वा लोकधर्मः ।। २९ ।।

ग्रामादिषु जनानामौचित्येन वित्तार्जनव्ययविवाहभोज्यादिप्रथानां पारस्परिकसहयोगादेर्वा आचरणम्—आचारः । तेषां च हितसंरक्षणार्थं प्रयुज्यमाना उपायाः—व्यवस्था—कौटुम्बिकी, सामाजिकी, राष्ट्रिया, अन्ताराष्ट्रिया चेति

**२७—धर्म आत्मशुद्धिका साधन है अतएव वह लोकधर्मसे भिन्न है।**

**२८—इसका स्वरूप कभी परिवर्तित नहीं होता एवं वह सर्वदा सब जगह, सब व्यक्तियोंके लिए एक समान होता है, इन कारणोंसे भी वह धर्म लोकधर्मसे भिन्न है।**

लोकधर्म और धर्ममें निम्न तीन हेतुओंके द्वारा अन्तर दिखलाया गया है—लोकधर्मसे दुनियाका व्यवहार चलता है और धर्मसे आत्माकी शुद्धि होती है। देश, काल, आदिके परिवर्तनसे लोकधर्मके स्वरूपमें परिवर्तन होता रहता है किन्तु धर्मका स्वरूप सर्वत्र, सदा अपरिवर्तित रहता है। लोकधर्म भिन्न-भिन्न वर्गोंमें भिन्न भिन्न रूपसे प्रचलित होता है किन्तु धर्मका आचरण सबके लिए एक रूप ही होता है। गृहस्थ और संन्यासीके धर्म दो नहीं हैं, केवल आचरणकी क्षमताके आधार पर उसके महाव्रत और अणुव्रत ये दो मार्ग बतलाये गये हैं। अतः धर्म सर्वसाधारण है, इसमें कोई दोष नहीं आता।

**२९—गांव, नगर, राष्ट्र, कुल, जाति और युग, इनमें विद्यमान आचार और व्यवस्थाको लोकधर्म कहते हैं।**

गांव आदिमें औचित्यके द्वारा धनोपार्जन, व्यय, विवाह, भोज आदि प्रथाओंका एवं पारस्परिक सहयोग आदिका जो आचरण किया जाता है, उसका नाम आचार है तथा गांव नगर आदिके

बहुविधा। ते च लोकधर्मः—लौकिको व्यवहार इत्युच्यते। आगमेऽपि तथा-दर्शनात्, यथा—

'गामधम्मे,'[1] नगरधम्मे, रट्ठधम्मे, कुलधम्मे, गणधम्मे इत्यादि'।

लोकधर्मेऽपि क्वचिदहिंसादीनामाचरणं भवति, तदपेक्षयाऽनेन धर्मस्य भिन्नता न विभावनीया, किन्तु भोगोपवर्धकवस्तु-व्यवहारापेक्षयैव।

**लौकिकोऽभ्युदयो धर्मानुषङ्गिकः ॥३०॥**

लौकिकोऽभ्युदयः—कुलबलवपुर्विभवैश्वर्ययन्त्रतन्त्रादिविषया सांसारिकी समृद्धिः।

**अर्हदुपदेश आज्ञा ॥३१॥**

अर्हतां तीर्थंकराणामात्मशुद्धि-उपायभूतः—उपदेश आज्ञा इत्यभिधीयते। यत्राज्ञा तत्रैव धर्मः। अर्हतां सकलदोषाऽकलंकितोपदेशकत्वान्न खलु धर्म-स्तदाज्ञां व्यभिचरति।

**इति श्रीतुलसीगणिसंकलितायां श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकायां देवगुरुधर्मस्वरूपनिर्णयो नाम सप्तमः प्रकाशः।**

१—स्था० स्था० १०।

हितोंकी रक्षाके लिए जो उपाय काममें लाये जाते हैं, उनका नाम व्यवस्था है। वह अनेक प्रकार की होती है। जैसे—कुटुम्ब व्यवस्था, समाज व्यवस्था, राष्ट्र व्यवस्था, अन्तर्राष्ट्र व्यवस्था। इन दोनों—आचार और व्यवस्थाको लोकधर्म—लौकिकव्यवहार कहते हैं। आगममें भी ऐसी परिभाषा उपलब्ध होती है। जैसे—"ग्रामधर्म, नगरधर्म, राष्ट्रधर्म, कुलधर्म, गणधर्म" इत्यादि लोकधर्ममें भी क्वचित् अहिंसा आदिका आचरण होता है। इसकी अपेक्षा उस (लोकधर्म) से धर्म भिन्न नहीं किन्तु लोकधर्मम जो भोगोपवर्धक वस्तुओंका व्यवहार होता है, इस अपेक्षा वह भिन्न है।

**३०—लौकिक अभ्युदय धर्मका प्रासंगिक फल है।**

कुल, बल, शरीर, वैभव, ऐश्वर्य एवं यन्त्रतन्त्र आदिसे सम्बन्धित सांसारिक उन्नतिको लौकिक अभ्युदय कहते हैं।

**३१—अरिहन्तके उपदेशको आज्ञा कहते हैं।**

तीर्थङ्कर आध्यात्मिक विकासके लिए उपदेश देते हैं, वह उपदेश ही उनकी आज्ञा है और जहां आज्ञा है, वहीं धर्म है क्योंकि अरिहन्त सर्व दोषमुक्त उपदेशक होते हैं अतः उनकी आज्ञाके अतिक्रमणमें धर्म नहीं हो सकता।

**इति श्री तुलसीगणि विरचित श्री जैनसिद्धान्तदीपिकाका देव-गुरु-धर्म-स्वरूप-निर्णय नामक सातवां प्रकाश समाप्त।**

## अष्टमः प्रकाशः

**आत्मनः क्रमिकविशुद्धिर्गुणस्थानम् ॥ १ ॥**

कर्मक्षयोपशमादिजन्या क्रमेण[1] गुणाविर्भावरूपा विशुद्धिः गुणस्थानम्। तच्च सिद्धिसौधसोपानपंक्तिकल्पम्।

**मिथ्यासास्वदनसम्यग्मिश्राविरतसम्यग्दृष्टिदेशविरत-प्रमत्ताऽप्रमत्तसंयतनिवृत्त्यनिवृत्तिबादरसूक्ष्मसंपरायो-पशान्तक्षीणमोहसयोग्ययोगिकेवलिनः ॥ २ ॥**

मिथ्यादिभ्यश्चतुर्भ्यः दृष्टिशब्दो योज्यः। तत्र मिथ्यादृष्टेर्दर्शनमोह-क्षयोपशमादिजन्या विशुद्धिः—मिथ्यादृष्टिगुणस्थानम्। प्रमादास्रवयुक्तो मुनिः—प्रमत्तसंयतः। निवृत्तिप्रधानो[2] बादरः स्थूलकषायो यस्य स निवृत्ति-बादरः। एवमनिवृत्तिबादरः[3]। सूक्ष्मः कषायः सूक्ष्मसंपरायः। शेषं स्पष्टम्। एतेषु प्रथमम्—अनाद्यनन्तम्, अनादिसान्तम्, सादि सान्तञ्च।

---

१—क्रमेण विशुद्धिः क्रमिकविशुद्धिः।

२—अत्र हि बादरसंपरायस्य मोहप्रकृतिरूपस्य स्वल्पापि निवृत्तिः विवक्षा-वशात् प्राधान्येन परिगणितेति निवृत्तिबादरगुणस्थानम्।

३—अत्र स्वल्पापि बादरकषायस्यानिवृत्तिः विवक्षावशात् प्राधान्येन परिग-णितेति अनिवृत्तिबादरगुणस्थानम्।

## आठवां प्रकाश

**१—आत्माकी क्रमिक विशुद्धिको गुणस्थान कहते हैं।**

आत्माकी क्रमिक विशुद्धि—गुणोंका प्रादुर्भाव, कर्ममल दूर होने से ही होती है, उस विशुद्धिको गुणस्थान कहते हैं। वह (गुण स्थान) मोक्षरूपी प्रासादकी सोपानश्रेणीके समान होता है।

**२—गुण स्थान १४ होते हैं—मिथ्यादृष्टि, सास्वादन, सम्यक्दृष्टि, मिश्रदृष्टि, अविरतसम्यक्दृष्टि, देशविरत, प्रमत्त संयत, अप्रमत्त-संयत निवृत्तिबादर, अनिवृत्तिबादर, सूक्ष्मसंपराय, उपशान्त-मोह, क्षीणमोह, सयोगि केवली और अयोगि केवली।**

मिथ्यादृष्टिकी दर्शनमोह आदिके क्षयोपशमसे होनेवाली विशुद्धिको मिथ्यादृष्टि गुणस्थान कहते हैं। प्रमादआस्रवयुक्त मुनि को प्रमत्त संयत कहते है। जिसमें कषाय निवृत्त होना तो शुरू हो जाता है किन्तु निवृत्त कम हो पाता है, उसको निवृत्ति बादर कहते हैं और जिसमें कषाय अधिक निवृत्त हो जाता है, उसका कुछ अंश अनिवृत्त ( बाकी ) रहता है, उसे अनिवृत्ति बादर कहते हैं। जिसमें सूक्ष्म कषाय ( लोभांश ) विद्यमान रहता है, उसे सूक्ष्म संपराय कहते हैं। इनमें पहला गुणस्थान अनादि अनन्त, अनादि-सान्त और सादि सान्त है। दूसरेकी छः अवलिकाकी, चौथेकी

द्वितीयं षडावलिका स्थितिकम्। चतुर्थं साधिकत्रयस्त्रिंशत्सागरमितम्। पञ्चमषष्ठत्रयोदशानि देशोनपूर्वकोटिस्थितिकानि। चतुर्दशं पञ्च ह्रस्वाक्षरोच्चारणमात्रम्। शेषाणां जघन्या[1] च सर्वेषामन्तर्मुहूर्त्ता स्थितिः।

**तत्त्वं तत्त्वांशं वा मिथ्या श्रद्दधानो मिथ्यादृष्टिः ॥ ३ ॥**

मिथ्यात्वीति यावत्। विपरीत दृष्टयपेक्षयैव जीवो मिथ्यादृष्टिः स्यात्, न तु अवशिष्टाऽविपरीत दृष्टयपेक्षया। मिथ्यादृष्टौ मनुष्यपश्वादिप्रतिपत्तिरविपरीता समस्त्येवेति तद् गुणस्थानमुक्तम्, किञ्च नास्त्येतादृक् कोऽप्यात्मा, यस्मिन् क्षयोपशमादिजन्या नाल्पीयस्यपि विशुद्धिः स्यात्, अभव्यानां निगोदजीवानामपि च तत्सद्भावात्, अन्यथा जीवत्वापत्तेः।

**संदिहानः सम्यग् मिथ्यादृष्टिः ॥ ४ ॥**

यः एकं तत्त्वं तत्त्वांशं वा संदिग्धे शेषं सम्यक् श्रद्धत्ते स सम्यक्मिथ्यादृष्टिः सम्यक्मिथ्यात्वीति यावत्।

---

१—आयुः पूत्यपेक्षया सप्तमाद् एकादशपर्यन्तानां गुणस्थानानां जघन्या स्थितिरेकसामयिक्यपि।

कुछ अधिक तेतीस सागरकी, पांचवें, छठे और तेरहवेंकी कुछ कम कोड़ पूर्वकी स्थिति होती हैं। चौदहवेंकी स्थिति पांच ह्रस्वाक्षर अ, इ, उ, ऋ, ऌ के उच्चारणकाल जितनी होती है। शेष* सब गुणस्थानोंकी स्थिति और पूर्वोक्त गुणस्थानोंकी जघन्य स्थिति अन्तर्मुहूर्त्तकी होती है।

**३ – तत्त्व पर या तत्त्वांश पर मिथ्या विश्वास रखनेवालेको मिथ्या-दृष्टि कहते हैं।**

मिथ्यादृष्टिका दूसरा नाम मिथ्यात्वी है। जीव विपरीत दृष्टिकी अपेक्षासे मिथ्यादृष्टि होता है किन्तु उसमें जो अविपरीत दृष्टि होती है, उसकी अपेक्षासे नहीं। मिथ्यादृष्टिमें मनुष्य, पशु आदिको जाननेकी अविपरीत दृष्टि होती ही है अतः मिथ्यादृष्टि का गुणस्थान बतलाया गया है। क्योंकि ऐसी कोई भी आत्मा नहीं है, जिसके क्षयोपशमजन्य थोड़ी भी विशुद्धि न हो और दूसरों की तो बात ही क्या, अभव्य एवं निगोदके जीवोंके भी वह विशुद्धि होती है और वह स्वीकार किये बिना उनमें ( मिथ्यात्वियोंमें ) और अजीवमें कोई अन्तर ही नहीं रहता।

**४ — तत्त्व एवं तत्त्वांश पर सन्देह रखनेवालेको सम्यग्मिथ्यादृष्टि —सम्यग्मिथ्यात्वी कहते हैं।**

मिथ्यादृष्टि, सम्यग्मिथ्यादृष्टि और सम्यग्दृष्टिकी तत्त्वरुचि भी मिथ्यादृष्टि, सम्यग्मिथ्यादृष्टि एवं सम्यग्दृष्टि कहलाती है।

---

* आयुपूर्तिकी अपेक्षासे सातवेंसे ग्यारहवें गुणस्थान तककी जघन्य स्थिति एक समयकी भी होती है।

सम्यक् तत्त्वं श्रद्धालुः सम्यग्दृष्टिः ॥ ५ ॥

सकलमपि जीवाजीवादिकं तत्त्वं सम्यक् श्रद्धत्ते स सम्यग्दृष्टिः, सम्यक्त्वीति यावत्। मिथ्यादृष्टयादीनां तत्त्वरुचिरपि क्रमेण मिथ्यादृष्टिः, सम्यग्मिथ्यादृष्टिः, सम्यग्दृष्टिश्चेति प्रोच्यते।

शमसंवेगनिर्वेदानुकम्पाऽऽस्तिक्यानि तल्लक्षणम् ॥ ६ ॥

शमः—क्रोधादीनामुपशमः। संवेगः—मोक्षाभिलाषः। निर्वेदः—भयविरागः। अनुकम्पा—दया। आस्तिक्यम्—आत्मकर्मादिषु विश्वासः।

शंकाकांक्षापरपाषण्डप्रशंसासंस्तवश्च दूषणम् ॥ ७ ॥

तत्त्वसन्देहः—शंका। कुमताभिलाष—कांक्षा। धर्मफलसंशय—विचिकित्सा। व्रतभ्रष्टानां प्रशंसा परिचयश्च परपाषण्ड प्रशंसा, परपाषण्ड संस्तवश्च।

असंयतोऽविरतः ॥ ८ ॥

सर्वथा विरतिरहित इत्यर्थः।

संयतासंयतो देशविरतः ॥ ९ ॥

देशेन—अंशरूपेण व्रताराधकः इत्यर्थः। पूर्णव्रताभावेऽविरतोऽप्यसौ कथ्यते।

५—तत्त्वों पर सत्य श्रद्धा रखनेवालेको सम्यग्दृष्टि—सम्यक्त्वी कहते हैं।

६—सम्यग्दृष्टिके पांच लक्षण होते हैं – शम, संवेग, निर्वेद, अनुकम्पा और आस्तिक्य।

क्रोधादिके उपशमको शम कहते हैं। मोक्षकी अभिलाषाका नाम संवेग है। निर्वेदका अर्थ है—संसारसे विरत होना। अनुकम्पा, दया, आस्तिक्यका अर्थ है—आत्मा, कर्म आदि—पर विश्वास करना।

७—शंका, कांक्षा, विचिकित्सा, परपाषण्डप्रशंसा, और परपाषण्ड-परिचय इन पांच दोषोंसे सम्यक्त्व दूषित होती है।

शंका—तत्त्वोंमें सन्देह करना। कांक्षा—कुमतकी वाञ्छा करना। विचिकित्सा—धर्मके फलमें सन्देह करना। परपाषण्ड-प्रशंसा—मिथ्यादृष्टि और व्रतभ्रष्ट पुरुषोंकी प्रशंसा करना। परपाषण्डपरिचय—मिथ्यादृष्टि और व्रतभ्रष्ट पुरुषोंका परिचय करना।

८—असंयत—जिसके कोई भी विरति नहीं होती है, उसको अविरत कहते हैं।

९—संयतासंयत—अंशरूपसे व्रतका पालन करनेवालेको देशविरत कहते हैं।

**अणुव्रतशिक्षाव्रते देशव्रतम् ॥ १० ॥**

**स्थूलहिंसाऽनृतस्तेयाऽब्रह्मपरिग्रहविरतिरणुव्रतम् ॥ ११ ॥**

**दिगुपभोगपरिभोगाऽनर्थदण्डविरतिसामायिकदेशावकाशिक-पौषधोपवासाऽतिथिसंविभागाः शिक्षाव्रतम् ॥ १२ ॥**

एषु शेषचतुष्कमेव भूयोऽभ्यासात्मकत्वात् शिक्षाव्रतम्। आद्यत्रयञ्च अणुव्रतानां गुणवर्धकत्वाद् गुणव्रतम्, क्वचिदित्यपि व्यवस्था।

**सर्वव्रतः संयतः ॥ १३ ॥**

सर्वव्रताराधको महाव्रतीत्यर्थः।

**सामायिकच्छेदोपस्थाप्यपरिहारविशुद्धिसूक्ष्मसंपराययथाख्यातानि चारित्रम् ॥ १४ ॥**

तत्र सर्वसावद्ययोगविरतिरूपम्—सामायिकम। पूर्वपर्यायच्छेदेन उपस्थाप्यते—महाव्रतेष्वारोप्यते इति च्छेदोपस्थाप्यम्। द्वे अपि षष्ठात् नवमगुणस्थानान्तर्वर्तिनी। परिहारेण तपोविशेषेण विशुद्धिरूपम—परिहारविशुद्धिः, सप्तमषष्ठयोः। दशमस्थम्—सूक्ष्मसंपरायः। वीतरागावस्थम्—यथाख्यातम्

*संयतासंयत पूर्णव्रती नहीं होता इसलिए उसे कहीं कहीं अविरत भी कहा जाता है।*

**१०—अणुव्रत और शिक्षाव्रतको देशविरति कहते हैं।**

**११—स्थूल हिंसा, असत्य, अचौर्य्य, अब्रह्मचर्य्य, अपरिग्रह इनकी विरतिको अणुव्रत कहते हैं।**

**१२—दिग्, उपभोग-परिभोग, अनर्थदण्डविरति, सामायिक, देशावकाशिक, पौषधोपवास, अतिथिसंविभाग, इनको शिक्षाव्रत कहते हैं।**

*इनकी कहीं कहीं ऐसी व्यवस्था भी मिलती है कि इन सात व्रतोंमें शेष चार व्रत ही अभ्यासात्मक होनेके कारण शिक्षाव्रत हैं। और पहले तीन, अणुव्रतोंके गुणवर्धक होनेके कारण गुणव्रत है।*

**१३—पूर्णव्रतीको संयत कहते हैं।**

**१४—सामायिक, छेदोपस्थाप्य, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्मसम्पराय और यथाख्यात ये पांच चारित्र हैं।**

मोक्षके लिए कियेजानेवाले प्रकृष्ट आचरण—त्यागको चारित्र कहते हैं। सर्वथा सावद्य योगोंकी विरतिको सामायिक कहते है। पूर्व अवस्थाका छेदकर महाव्रतोंमें अवस्थित करनेको छेदोपस्थाप कहते हैं। ये दोनों छठेसे नौवें गुणस्थानतक होते हैं। परिहार का अर्थ है—एक प्रकारकी तपस्या, उससे जो विशुद्धिरूप चारित्र होता है, उसे परिहारविशुद्धि कहते है। वह सातवें, छठे

पुलाकबकुशकुशीलनिर्ग्रन्थस्नातका निर्ग्रन्थाः ।। १५ ।।

बाह्याभ्यन्तर[1]परिग्रहग्रन्थिरहितः—निर्ग्रन्थः। तत्र पुलाको निस्सारो धान्यकणः, तद्वत् संयमं मनागसारं कुर्वन् निर्ग्रन्थः—पुलाक उच्यते; स च द्विविधः—लब्ध्या आसेवनया च। बकुशं कर्बुरं चारित्रं यस्य स बकुशः। कुत्सितं शीलं यस्य स कुशीलः; द्विविधोऽयम्—प्रतिसेवनाकुशीलः, कषायकुशीलश्च। मोहनीयग्रन्थिरहितः निर्ग्रन्थः—वीतरागः। स्नात इव स्नातकः केवलीति

संयमश्रुतप्रतिसेवनातीर्थलिङ्गलेश्योपपातस्थानादिविकल्पतो भावनीयाः ।।१६।।

पञ्चापि निर्ग्रन्था एतैर्भेदैर्विचारणीयाः। यथा सामायिकादौ कस्मिन् संयमे भवन्ति, कियत् श्रुतमधीयते, मूलोत्तरगुणेषु प्रतिसेवना क्रियते न वा,

१—बाह्यपरिग्रहः क्षेत्रवस्त्वादिभेदेन नवविधः, मिथ्यात्वं, नव नोकषायाः कषाय चतुष्टय चेति चतुर्दशविध आभ्यन्तरः।

गुणस्थानमें होता है। जिसमें कषाय सूक्ष्म होता है, उसे सूक्ष्मसंपराय-चारित्र कहते हैं। वीतरागचारित्रको यथाख्यातचारित्र कहते हैं।

**१५—निर्ग्रन्थ ( साधु ) पांच प्रकारके होते हैं—पुलाक, बकुश, कुशील, निर्ग्रन्थ और स्नातक।**

जो बाह्य एवं आभ्यन्तरकी ग्रन्थिसे मुक्त होता है, उसे निर्ग्रन्थ कहते हैं। सार रहित धान्यकणोंका नाम पुलाक है, पुलाककी तरह संयमको कुछ निस्तार करनेवाला निर्ग्रन्थ पुलाक कहलाता है। वह दो प्रकारका होता है—लब्धिपुलाक और आसेवना (दोषाचरण) पुलाक। जिसका चारित्र काबरचितरा—अतिचार के धब्बोंवाला होता है, उसे बकुश कहते हैं। कुत्सित आचारवाले को कुशील कहते है और वह दो प्रकारका होता है—प्रतिसेवना-कुशील—जो दोषाचरणसे मलिन होता है। दूसरा कषायकुशील—जो कषायसे मलिन होता है। मोहकी ग्रन्थिसे रहित होता है, उसे निर्ग्रन्थ—वीतराग कहते है। पूर्ण शुद्धको स्नातक (केवली) कहते हैं।

**१६—संयम, श्रुत, प्रतिसेवना, तीर्थ, लिंग, लेश्या, उपपात, स्थान आदिके भेदसे निर्ग्रन्थोंके अनेक भेद होते हैं।**

जैसे इन पांचों प्रकारके निर्ग्रन्थोंमें सामायिक आदि कौनसा चारित्र होता है, श्रुतका अध्ययन कितना करते हैं, मूल एवं उत्तर-गुणोंमें विराधना करते हैं या नहीं, तीर्थ (शासन) में होते हैं या अतीर्थमें, वेश (साधु, गृहस्थ वेश आदि) कैसा होता है, लेश्यायें

तीर्थे भवन्ति अतीर्थे वा, कस्मिन् लिङ्गे वेषे भवन्ति, कस्मिन् स्थाने उपपात:—उत्पत्ति:, कतिसंयमस्थानानि इत्यादि।

**योगवर्गणान्तर्गतद्रव्यसाचिव्यादात्मपरिणामो लेश्या ॥१७॥**

मनोवाक्कायवर्गणापुद्गलद्रव्यसंयोगात् संभूत: आत्मन: परिणाम: लेश्याऽभिधीयते।

उक्तञ्च—

कृष्णादिद्रव्यसाचिव्यात् परिणामोऽयमात्मन:।
स्फटिकस्येव तत्रायं लेश्या शब्द: प्रवर्तते॥

तत्प्रायोग्यपुद्गलद्रव्यम्—द्रव्यलेश्या, क्वचिद् वर्णादिरपि।

**कृष्णनीलकापोततेज:पद्मशुक्ला: ॥१८॥**

आद्यास्तिस्रोऽशुभा: पराश्च शुभा:।

**स्त्रीपुंनपुंसकानामन्योन्यं विकारो वेद: ॥१९॥**

वेदमोहोदयात् स्त्रीपुंनपुंसकानामन्योन्याभिलाषरूपो विकार:—स्त्रीवेद:, पुंवेद:, नपुंसकवेद: क्रमेण करीषतृणेष्टिकाग्निसमान:। असौ नवमगुणस्थानं[1] यावत्, षष्ठगुणस्थानात् परत: प्रदेशवेद्य एव।

**अकेवली छद्मस्थ: ॥२०॥**

१—इदमादौ सवेदम्, अन्ते चावेदम्।

कितनी होती हैं, किन स्थानोंमें उत्पन्न होते हैं और संयमके स्थान, —प्रकार कितने होते हैं।

**१७—योगवर्गणाके अन्तर्गत पुद्गलोंकी सहायतासे होनेवाले आत्म-परिणामको लेश्या कहते हैं।**

जैसे "कृष्ण आदि छः प्रकारके पुद्गलद्रव्योंके सहयोगसे स्फटिक के परिणमनकी तरह होनेवाला आत्म परिणाम लेश्या है।" भाव लेश्याओंके योग्य पुद्गलोंको और कहीं कहीं वर्ण आदिको भी द्रव्य लेश्या कहते हैं।

**१८—लेश्यायें छः हैं— कृष्ण, नील, कापोत, तेजः, पद्म और शुक्ल।**

पहली तीन अशुभ हैं और शेष तीन शुभ।

**१९—स्त्री, पुरुष और नपुंसकोंकी जो पारस्परिक अभिलाषा—विकार होता है, उसे वेद कहते हैं।**

पुरुषके प्रति स्त्रीका विकार होता है, उसे स्त्रीवेद, स्त्रीके प्रति पुरुषका विकार होता है, उसे पुरुषवेद और इन दोनोंके प्रति नपुंसकका विकार होता है, उसे नपुंसकवेद कहते हैं। इनका विकार क्रमशः करीष (कंडे), तृण एवं ईंटकी आगके समान होता है, यह नवम गुणस्थान तक होता है। छठे गुणस्थानके आगे सिर्फ प्रदेशवेद्य होता है।

**२० अकेवलीको छद्मस्थ कहते हैं।**

घातिकर्मके उदयका नाम छद्म है। इस अवस्थामें रहनेवालेको

घातिकर्मोदयः—छद्म, तत्र तिष्ठतीति छद्मस्थः, द्वादशगुणस्थान-पर्यन्तवर्ती ।

## अकषायो वीतरागः ॥२१॥

स च उपशान्तकषायः क्षीणकषायो वा भवति । अयमत्र भावः—अष्टम-गुणस्थानादग्रे जिगमिषूणां द्वयी गतिः—उपशमश्रेणी क्षपकश्रेणी च । तत्र उपशमश्रेण्यारूढो मुनिर्मोहकर्मप्रकृतीरुपशमयन् एकादशे सर्वथा उपशान्त-मोहो भवति । क्षपकश्रेण्यारूढश्च ताः[1] क्षपयन् द्वादशे सर्वथा क्षीणमोहो भवति । उपशमश्रेणिमान् स्वाभावात् प्रतिपात्येव द्वितीयस्तु अप्रतिपाती ।

## ईर्यापथिकस्तस्य बन्धः ॥२२॥

ईरणम्—ईर्या—गतिः, उपलक्षणत्वात् योगः, पन्था—मार्गो यस्य बन्धस्य स ईर्यापथिकः । अयञ्च सातवेदनीयरूपो, योगमात्रनिमित्तो, द्विसमयस्थितिको भवति ।

## सांपरायिकः शेषस्य ॥२३॥

सकषायस्य शुभाशुभकर्मबन्धः सांपरायिक उच्यते, स च सप्तकर्मणामान-

१—मोहकर्मप्रकृतीः

छद्मस्थ कहते हैं। यह अवस्था बारहवें गुणस्थान तक रहती है।

**२१—कषाय रहित आत्माको वीतराग कहते हैं।**

वीतराग दो प्रकारके होते हैं—उपशान्तकषाय और क्षीण-कषाय। आठवें गुणस्थानसे आगे जानेवालोंके लिए दो मार्ग होते हैं—उपशम श्रेणी और क्षपक श्रेणी। उपशम श्रेणीमें आरूढ होनेवाला मुनि मोहकर्मको उपशान्त करता हुआ ग्यारहवें गुणस्थानमें मोहको सर्वथा उपशान्त कर देता है—उपशान्तमोह हो जाता है और क्षपक श्रेणीमें आरूढ होनेवाला मोह कर्मको खपाता हुआ बारहवें गुणस्थानमें मोहकर्मको निर्मूल कर देता है—क्षीणमोह हो जाता है। उपशम श्रेणीवाला मुनि उससे आगे नहीं जा सकता। वहीसे नीचेके गुणस्थानोंमें आ जाता है, क्षपक श्रेणीवाला क्रमशः आगे बढ़ता हुआ उसी भवमें मोक्ष प्राप्त कर लेता है।

**२२ – वीतरागके जो कर्मबन्ध होता है, उसे ईर्यापथिक कहते हैं।**

जिस बन्धनका मार्ग गति (योग) होता है, उसका नाम ईर्या-पथिक है—यह ईर्यापथिकका शाब्दिक अर्थ है। ईर्यापथिक बन्ध सात वेदनीयका ही होता है। इसका हेतु एकमात्र योग ही है और उसका कालमान दो समयका होता है।

**२३ – कषाययुक्त आत्माओंके जो शुभाशुभ कर्मबन्ध होता है, उसे साम्परायिक बन्ध कहते हैं।**

नवमें गुणस्थान तक सात कर्मोंका बन्ध होता है और आयुष्य

वमगुणस्थानम्, आयुर्बन्धकाले तृतीयवर्जमासप्तममष्टकर्मणामपि, आयुर्मोहौ विना षट्कर्मणां च दशमे ।

### अबन्धोऽयोगी ॥२४॥

शैलेश्यवस्थायां चतुर्दशगुणस्थाने निरुद्धमनोवाक्काययोगः अयोगी, स च सर्वथा बन्धरहितत्वात् अबन्धो भवति ।

### सशरीरः संसारी ॥२५॥

चतुर्दशगुणस्थानं यावत् ।

### सुखदुःखानुभवसाधनं शरीरम् ॥२६॥

औदारिकादितत्तद्वर्गणाजन्यत्वेन प्रतिक्षणं शीर्यत इति शरीरम् ।

### औदारिकवैक्रियाहारकतैजसकार्मणानि ॥२७॥

तत्र स्थूलपुद्गलनिष्पन्नम्, रसादिधातुमयम्—औदारिकम्, मनुष्यतिरश्चाम् । विविधरूपकरणसमर्थम्—वैक्रियम्, नारकदेवानाम्, वैक्रियलब्धिमतां नरतिरश्चां वायुकायिकानाञ्च । आहारकलब्धिनिष्पन्नम्—आहारकम्, चतुर्दशपूर्वधराणाम् । तेजोलब्धिनिमित्तं दीप्तिपाचननिमित्तञ्च तैजसम् । कर्मणां समूहस्तद्विकारो वा कार्मणम्, एते च सर्वसंसारिणाम् ।

बन्धके समय तीसरे गुणस्थानको छोड़कर सातवें गुणस्थान तक आठ कर्मोंका बन्ध होता है तथा दसवें गुणस्थानमें आयुष्य और मोहकर्मको छोड़कर शेष छः कर्मोंका बंध होता है।

**२४—अयोगीके कर्मबन्ध नहीं होता है।**

शैलेशी अवस्था—चौदहवें गुणस्थानमें जब मन, वचन और काय योगका निरोध हो जाता है, तब उसे अयोगी कहते हैं।

**२५—शरीरवाले जीवोंको संसारी कहते हैं।**

संसारी चौदहवें गुणस्थान तक होता है।

**२६—जिसके द्वारा पौद्गलिक सुख-दुःखका अनुभव किया जाता है, उसे शरीर कहते हैं।**

औदारिक आदि वर्गणाओंसे उत्पन्न होनेके कारण जो प्रतिक्षण शीर्ण होता है ( सड़ता है ), उसका नाम शरीर है—यह शरीरका शाब्दिक अर्थ है।

**२७—शरीर पांच प्रकारके होते हैं—औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस और कार्मण।**

स्थूल पुद्गलोंसे निष्पन्न एवं रस आदि धातुमय शरीरको औदारिक कहते हैं—यह मनुष्य और तिर्यञ्चोंके होता है। जो भांति-भांतिके रूप करनेमें समर्थ हो, उसे वैक्रिय कहते हैं, यह नारक, देव, वैक्रियलब्धिवाले[1] मनुष्य और तिर्यञ्च तथा वायु-

---

१—जिसके द्वारा मन-इच्छित विक्रिया की जा सके यानी इच्छानुकूल शरीर, उसकी आकृतियां या अन्य वस्तुएं बनाई जा सकें, उस आत्मशक्तिका नाम वैक्रियलब्धि है।

उत्तरोत्तरं सूक्ष्माणि पुद्गलपरिमाणतश्चासंख्येयगुणानि ॥२८॥

तैजसकार्मणे त्वनन्तगुणे ॥२९॥

एते चान्तरालगतावपि ॥३०॥

द्विविधा च सा—ऋजुर्विग्रहा च। तत्रैकसामयिकी ऋजुः, चतुःसमयपर्यन्ता च विग्रहा। तत्रापि द्विसामयिकमनाहारकत्वम्। अनाहारकावस्थाया च कार्मणयोग एव।

कायके होता है। आहारक[1]लब्धिसे निष्पन्न शरीरको आहारक कहते हैं। यह चतुर्दश-पूर्वधर[2] मुनिके होता है। जिससे तेजो[3]-लब्धि मिले और दीप्ति एवं पाचन हो उसे तैजस शरीर कहते हैं। कर्मसमूहसे निष्पन्न अथवा कर्मविकारको कार्मण शरीर कहते हैं। ये दोनों सब संसारी जीवोंके होते हैं।

**२८—पांचों शरीर उत्तरोत्तर सूक्ष्म और प्रदेश (स्कन्ध) परिमाणसे असंख्य गुण होते हैं।**

**२९—तैजस और कार्मण प्रदेश परिमाणसे अनन्त गुण होते हैं।**

**३०—तैजस और कार्मण दोनों अन्तराल (दूसरे जन्ममें जानेके समय बीचकी गति) में भी होते हैं।**

अन्तराल गति दो प्रकारकी होती है – ऋजु और विग्रह। जिस गतिमें एक समय लगे, उसे ऋजु और जिसमें दो, तीन एवं चार समय लगे, उसे विग्रहगति कहते हैं। विग्रहगतिमें दो समय तक अनाहारक अवस्था रहती है और अनाहारक अवस्थामें सिर्फ एक कार्मणयोग ही रहता है।

---

१—जिसके द्वारा चतुर्दशपूर्वधर मुनि एक हाथके पुतलेका निर्माण करते हैं, उसे केवलीके पास भेजकर अपने प्रश्नोंका उत्तर मंगवाते हैं, उस आत्मशक्तिका नाम आहारकलब्धि है।

२—जैन साहित्यमें मुख्य बारह अंग हैं। उनमें दृष्टिवाद बारहवां अंग है। वह सबसे अधिक विशाल है। चवदह पूर्वकी विशाल ज्ञानराशि उसीके अन्तर्गत है।

३—जिसके द्वारा उपघात या अनुग्रह किया जा सके उस शक्तिका नाम तेजोलब्धि है।

**औपपातिकचरमशरीरोत्तमपुरुषाऽसंख्येयवर्षायुषो निरुपक्रमायुषः ॥३१॥**

उपक्रमोपवर्तनमल्पीकरणमित्यर्थः। निविडबन्धनिमित्तत्वात् तद्रहितायुषो निरुपक्रमायुषः। तत्रौपपातिकाः—नारकदेवाः। चरमशरीरास्तद्भवमुक्तिगामिनः। उत्तमपुरुषाश्चक्रवर्त्यादयः। असंख्यवर्षायुषो—यौगलिका नरास्तिर्यञ्चश्च।

**शेषाः सोपक्रमायुषोऽपि ॥३२॥**

**अध्यवसाननिमित्ताहारवेदनापराघातस्पर्शोच्छ्वासनिःश्वासाउपक्रमकारणानि ॥३३॥**

अध्यवसानम्—रागस्नेहभयात्मकोऽध्यवसायः। निमित्तम्—दण्डशस्त्रादि। आहारः—न्यूनोऽधिको वा। वेदना नयनादिपीडा। पराघातः—गर्त्तपातादिः। स्पर्शः भुजङ्गादीनाम्। उच्छ्वासनिःश्वासौ—व्याधिरूपेण निरुद्धौ।

**वेदनादिभिरेकीभावेनात्मप्रदेशानां सत इतः प्रक्षेपणं समुद्घातः[1] ॥३४॥**

---

१—सम् इति एकीभावेन, उद् प्राबल्येन, घात इति हन्तेर्गत्यर्थकत्वात् आत्मप्रदेशानां बहिर्निस्सरणम्, हिंसार्थकत्वाच्च कर्मपुद्गलानां निर्जरणं समुद्घातः।

**३१—औपपातिक, चरमशरीरी, उत्तम पुरुष और असंख्य वर्षकी आयुवाले निरुपक्रमायु होते हैं।**

उपक्रमका अर्थ है—अपवर्तन या अल्पीकरण। जिनकी आयु गाढ बंधनसे बंधी हुई होनेके कारण उपक्रम रहित होती है, उन्हें निरुपक्रमायु कहते हैं। नारक और देव औपपतिक होते हैं। उसी भवमें मोक्ष जानेवालेको चरमशरीरी कहते हैं। चक्रवर्ती आदि उत्तम पुरुष कहलाते हैं। यौगलिक मनुष्य एवं यौगलिक तिर्यञ्च असंख्य वर्षजीवी होते हैं।

**३२—शेष सब जीवोंका आयुष्य सोपक्रम और निरुपक्रम दोनों प्रकारका होता है।**

**३३—उपक्रमके सात कारण होते हैं—अध्यवसान, निमित्त, आहार, वेदना, पराघात, स्पर्श और उच्छ्वास-निःश्वास।**

राग-स्नेह-भयात्मक विचारोंको अध्यवसान कहते हैं। दण्ड, शस्त्र आदिके प्रहारको निमित्त कहते हैं। आहारसे अर्थ है—अति कम भोजन करना या अधिक मात्रामें करना। वेदनाका अर्थ है—नयन आदिकी पीड़ा। पराघातका अर्थ है—गड्ढे आदिमें गिरना। स्पर्श—सांप आदिसे डसा जाना। उच्छ्वास-निःश्वासका रुक जाना।

**३४—वेदना आदिमें घुल-मिल (तन्मय) होकर आत्मप्रदेशोंके इधर-उधर प्रक्षेप करनेको समुद्घात[1] कहते हैं।**

१—समुद्घात शब्द सम्, उद् और घात, इन तीन शब्दोंके योगसे बना है। सम्का अर्थ है एकीभाव, उद्का अर्थ है प्रबलता और घातके

**वेदनाकषायमारणान्तिकवैक्रियाहारकतैजसकेवलानि ।।३५।।**

असद्वेद्यकर्माश्रयः—वेदना। कषायमोहकर्माश्रयः—कषायः। अन्तर्मुहूर्त्तशेषायुःकर्माश्रयः—मारणान्तिकः। वैक्रियाहारकतैजसनामकर्माश्रयाः—वैक्रियाहारकतैजसाः। आयुर्वर्जाऽघातिकर्माश्रयम्—केवलम्। सर्वेष्वपि समुद्घातेषु आत्मप्रदेशाः शरीराद् बहिर्निस्सरन्ति, तत्तत्कर्मपुद्गलानां विशेषपरिशाटश्च भवति। केवलसमुद्घाते चात्मा सर्वलोकव्यापी भवति, स चाष्टसामयिकः। तत्र च केवली प्राक्तने समयचतुष्टये आत्मप्रदेशान् बहिर्निस्सार्य क्रमेण दण्डकपाटमन्थानान्तरावगाहं कृत्वा समग्रमपि लोकाकाशं पूरयति। अग्रेतने च समयचतुष्टये क्रमेण तान् संहरन् देहस्थितो भवति। अष्टसमयेषु प्रथमेऽष्टमे च औदारिकयोगः, द्वितीय षष्ठे सप्तमे च औदारिकमिश्रः, तृतीये चतुर्थे पञ्चमे च कार्मणम्।

**३५—समुद्घात सात प्रकारके होते हैं—वेदना, कषाय, मारणान्तिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस और केवली।**

वेदना समुद्घात असातवेदनीय कर्मके आश्रित होता है। कषाय समुद्घात कषाय मोहकर्मके आश्रित होता है। मारणान्तिक समुद्घात अवशिष्ट अन्तर्मुहूर्त्त आयुष्य कर्मके आश्रित होता है। वैक्रिय, आहारक और तैजस समुद्घात क्रमशः वैक्रिय, आहारक और तैजस नामकर्मके आश्रित होते हैं। केवलिसमुद्घात आयुष्यके सिवाय शेष तीन अघाति कर्मोंके आश्रित होता है। सब समुद्घातोंमें आत्मप्रदेश शरीरसे बाहर निकलते हैं और उनसे सम्बन्धित कर्मपुद्गलोंका विशेष रूपसे परिशाटन होता है। केवलि-समुद्घातके समय आत्मा समूचे लोकमें व्याप्त होती है। उसका कालमान आठ समयका है। केवलि-समुद्घात[1] के समय

---

दो अर्थ होते हैं—हिंसा करना एवं जाना। सामूहिकरूपसे बलपूर्वक आत्मप्रदेशोंको शरीरसे बाहर निकालना या उनका इतस्ततः विक्षेपण करना अथवा कर्म-पुद्गलोंका निर्जरण करना, समुद्घात का शाब्दिक अर्थ है।

१—समुद्घातके पहिले क्षणमें केवलीके आत्म-प्रदेश लोकके अन्त तक ऊर्ध्व और अधो दिशाकी तरफ फैल जाते हैं; उनका विष्कंभ (चौड़ाई) शरीरप्रमाण होता है, इसलिए उनका आकार दण्ड जैसा बन जाता है। दूसरे समयमें वे ही प्रदेश चौड़े होकर लोकके अन्त तक जाकर कपाटाकार बन जाते हैं। तीसरे समयमें वे प्रदेश वात वलयके सिवाय समूचे लोकमें फैल जाते हैं, इसे मन्थान कहते हैं। चौथे समयमें वे प्रदेश पूर्ण लोकमें फैल जाते हैं। इस अवस्थामें आत्मा लोकव्यापी बन जाती है। केवलि-समुद्घात वेदनीय और आयु कर्मकी स्थितिको समान करनेके लिए होता है।

इतिश्री तुलसीगणिसंकलितायां श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकायां गुणस्थानस्वरूपनिर्णयो नामाऽष्टमः प्रकाशः।

केवली समस्त आत्मप्रदेशोंको फैलाता हुआ चार समयमें क्रमशः दण्ड, कपाट, मन्थान और अन्तरावगाह (कोणोंको स्पर्श कर) कर समग्र लोकाकाशको उनसे पूर्ण कर देता है और अगले चार समयों में क्रमशः उन आत्मप्रदेशोंको समेटता हुआ पूर्ववत् देहस्थित हो जाता है। इन आठ समयोंमें पहले और आठवें समयमें औदारिक योग; दूसरे, छठे और सातवें समयमें औदारिकमिश्रयोग तथा तीसरे, चौथे और पांचवें समयमें कार्मण योग होता है।

इतिश्री तुलसीगणिविरचित श्रीजैनसिद्धान्तदीपिकाका गुणस्थानस्वरूप-निरूपण नामक आठवां प्रकाश समाप्त।

## नवमः प्रकाशः

यथार्थनिर्णायिज्ञानं प्रमाणम् ।।१।।

संशयादिराहित्येन यथार्थं निर्णयते इत्येवंशीलं ज्ञानं प्रमाणम् ।

प्रत्यक्षं परोक्षं च ।।२।।

स्पष्टं प्रत्यक्षम् ।।३।।

पारमार्थिकं सांव्यवहारिकञ्च ।।४।।

आत्ममात्रापेक्षत्वेन केवलज्ञानं पारमार्थिकम् ।।५।।

विकलञ्चावधिमनःपर्यायावपि ।।६।।

इन्द्रियमनोऽपेक्षमवग्रहादिरूपं सांव्यवहारिकम्[1] ।।७।।

---

१—व्यवहारप्रत्यक्षम्

## नवम प्रकाश

१—यथार्थनिर्णायि ज्ञानको प्रमाण कहते हैं (संशय, विपर्यय और अनध्यवसाय रहित)

२—प्रमाण दो प्रकारके होते हैं—प्रत्यक्ष और परोक्ष।

३—स्पष्टतया निर्णय करनेवाले ज्ञानको प्रत्यक्ष[1] कहते हैं।

४—प्रत्यक्षके दो भेद हैं—पारमार्थिक और सांव्यवहारिक।

५—केवल-ज्ञान पारमार्थिक प्रत्यक्ष है क्योंकि वह इन्द्रिय आदि साधनोंकी सहायताके बिना सिर्फ आत्मासे होता है।

६—अवधि और मनःपर्याय विकल[2] पारमार्थिक प्रत्यक्ष होते हैं।

७—इन्द्रिय और मनकी सहायतासे निर्णय करनेवाले अवग्रह[3] आदि ज्ञानको सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष कहते हैं।

---

१—इससे पदार्थका स्पष्ट प्रतिभास होता है।

२—अवधि और मनः पर्यायमें पारमार्थिक प्रत्यक्षका लक्षण पूर्ण घटित होता है फिर भी सब पर्यायोंको नहीं जान सकते इसलिए उन्हें विकल यानी अपूर्ण पारमार्थिक प्रत्यक्ष कहा जाता है।

३—अवग्रह आदिका ज्ञान वास्तवमें प्रत्यक्ष नहीं है किन्तु अन्य ज्ञानोंकी अपेक्षा कुछ स्पष्ट होनेसे लोक व्यवहारमें उन्हें प्रत्यक्ष माना जाता है।

अस्पष्टं परोक्षम् ॥८॥

मतिश्रुते ॥९॥

स्मृतिप्रत्यभिज्ञातर्कानुमानागमाश्च ॥१०॥

संस्कारोद्बोधजास्तदित्याकारा स्मृतिः ॥११॥

यथा स जलाशयः ।

स एवायमित्यादिसंकलनात्मकं ज्ञानं प्रत्यभिज्ञा ॥१२॥

व्याप्तिज्ञानं तर्कः ॥१३॥

साध्यसाधनयोर्नित्यसम्बन्धः व्याप्तिः । यथा—यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्र वह्निः ।

साधनात् साध्यज्ञानमनुमानम् ॥१४॥

साधयितुं योग्यं साध्यम् । निश्चितसाध्याऽविनाभाविसाधनम् । यथा—पर्वतोऽयं वह्निमान् धूमात् ।

आप्तवचनादर्थज्ञानमागमः ॥१५॥

यथावस्थितवस्तुविद् तथोपदेशकश्च आप्तः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २—२५ | स्पर्शरसनघ्राणचक्षुश्रोत्राणि | २—१९ | स्पर्शनरसन० |
| २—२७ | निर्वृत्युपकरणे द्रव्येन्द्रियम् | २—१७ | सदृश |
| २—२८ | लब्ध्युपयोगौ भावेन्द्रियम् | २—१८ | सदृश |
| २—२९ | स्पर्शरसगन्धरूपशब्दास्तदर्थाः | २—२० | स्पर्शरसगन्धवर्णशब्दास्तदर्थाः |
| ३—२ | संसारिणो मुक्ताश्च | २—१० | सदृश |
| ३—३ | संसारिणस्त्रसस्थावराः | २—१२ | सदृश |
| ३—४ | पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतिकायिका एकेन्द्रियाः स्थावराः | २—१३ | पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतयः स्थावराः |
| ३—५ | द्वीन्द्रियादयस्त्रसाः | २—१४ | सदृश |
| ३—६ | समनस्का अमनस्काश्च | २—११ | समनस्कामनस्काः |
| ३—९ | रत्नशर्करा·········अधोऽधोविस्तृताः सप्तभूमयः | ३—१ | रत्नशर्करा······महातमःप्रभाभूमयो घनाम्बुवाताकाशप्रतिष्ठाः सप्ताधोऽधः |
| ३—२२ | इन्द्रसामानिकत्रायस्त्रिंशपारिषद्यात्मरक्षक······कल्पान्तेषु | ४—४ | इन्द्रसामानिकत्रायस्त्रिंशपारिषदात्मरक्षक:······किल्विषिकाश्चैकशः |
| ३—२५ | प्राङ् मानुषोत्तरपर्वताद् मनुष्याः | ३—३५ | प्राङ् मानुषोत्तरान्मनुष्याः |
| ३—२६ | आर्या म्लेच्छाश्च | ३—३६ | सदृश |
| ३—३१ | जरायुजाण्डपोतजानां गर्भः | २—३३ | जरायुजाण्डजपोतजानां गर्भः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३—३२ | देवनारकाणामुपपातः | २—३४ | सदृश |
| ३—३३ | शेषाणां सम्मूर्च्छनम् | २—३५ | सदृश |
| ४—६ | पञ्चनव······पञ्च च यथाक्रमम् | ८—५ | पञ्चनव······पञ्च भेदा यथाक्रमम् |
| ४—११ | विपाकोऽनुभागः | ८—२१ | विपाकोऽनुभवः |
| ५—१ | आस्रवनिरोधः संवरः | ९—१ | सदृश |
| ५—२६ | आर्त्तरौद्रधर्मशुक्लानि | ९—२८ | सदृश |
| ५—३३ | आज्ञापाय·········धर्मम् | ९—३६ | आज्ञा······धर्म्यम् |
| ५—३५ | वितर्कःश्रुतम् | ९—४३ | सदृश |
| ५—३६ | विचारोऽर्थव्यञ्जनयोगसंक्रान्तिः | ९—४४ | सदृश |
| ७—३ | सर्वथाऽनृतस्तेयाऽब्रह्मपरिग्रहेभ्यो-विरतिर्महाव्रतम् | ७—१ | हिंसा·········विरतिर्व्रतम् |
| ७—४ | असत्प्रवृत्त्या प्राणव्यपरोपणं हिंसा | ७—१३ | प्रमत्तयोगात्-प्राणव्यपरोपणं हिंसा |
| ७—८ | अदत्तादानं स्तेयम् | ७—१५ | सदृश |
| ७—९ | मैथुनमब्रह्म | ७—१६ | सदृश |
| ७—१० | मूर्छा परिग्रहः | ७—१७ | सदृश |
| ७—१२ | ईर्याभाषैषणादाननिक्षेपोत्सर्गः | ९—५ | ईर्या·········निक्षेपोत्सर्गसमितयः |
| ८—१४ | सामायिकच्छेदोपस्थाप्य······चारित्रम् | ९—१८ | सामायिकच्छेदोपस्थापना······यथाख्यातमिति-चारित्रम् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८—१५ | पुलाकबकुशकुशीलनिर्ग्रन्थ-स्नातका निर्ग्रन्थाः | ९—४६ | सदृश |
| ८—२७ | औदारिकवैक्रियाहारकतैजस-कार्मणानि | २—३६ | औदारिक………शरीराणि |
| ६—१८ | नैगमसंग्रहव्यवहारऋजुसूत्र-शब्दसमभिरूढैवंभूताः | १—३३ | सदृश |

नोट:—२२ सूत्र सदृश, ३४ बहुशः सदृश=५६

# उदाहरण और कथाएँ

१—१६ कमलपत्रभेद ...........।

(क) एक दूसरेसे सटे हुए कमलके सौ पत्तोंको कोई बलवान् व्यक्ति सुईसे छेद देता है, तब ऐसा ही लगता है कि सब पत्ते साथ ही छिद गये, किन्तु यह होता नहीं। जिस समय पहला पत्ता छिदा, उस समय दूसरा नहीं। इसी प्रकार सबका छेदन क्रमशः होता है।

(ख) एक कलाकुशल युवा और बलिष्ठ जुलाहा जीर्ण-शीर्ण वस्त्र या साड़ीको इतनी शीघ्रतासे फाड़ डालता है कि दर्शकको ऐसा लगता है—मानो सारा वस्त्र एक साथ फाड़ डाला, किन्तु ऐसा होता नहीं। वस्त्र अनेक तन्तुओंसे बनता है। जबतक ऊपरके तन्तु नहीं फटते तबतक नीचेके तन्तु नहीं फट सकते। अतः यह निश्चित है कि वस्त्र फटनेमें काल-भेद होता है।

तात्पर्य—वस्त्र अनेक तन्तुओंसे बनता है। प्रत्येक तन्तुमें अनेक रूएं होते हैं। उनमें भी ऊपरका रूआं पहले छिदता है, तब कहीं उसके नीचेका रूआं छिदता है। अनन्त परमाणुओंके मिलनका नाम संघात है। अनन्त संघातोंका एक समुदय और अनन्त समुदयोंकी एक समिति होती है। ऐसी अनन्त समितियोंके संगठनसे तन्तुके ऊपरका एक रूआं बनता है। इन सबका छेदन

क्रमशः होता है। तन्तुके पहले रूएंके छेदनमें जितना समय लगता है, उसका अत्यन्त सूक्ष्म अंश यानी असंख्यातवां भाग (हिस्सा) समय कहलाता है।

३—२८ सक्खं खु दीसइ............।

(हरिकेशी)'

हरिकेशी जन्मना चाण्डाल-जाति-उत्पन्न थे। विरक्त हो उन्होंने जैन-दीक्षा स्वीकार की। मुनिकी कठोर साधना एवं महान् तपस्याके कारण एक यक्ष—देव उनकी सेवामें रहने लगा। वाराणसी नगरीमें यज्ञ हो रहा था। मुनि एक महीनेकी तपस्या के बाद भिक्षाके लिए आये और वहीं पहुंचे, जहां ब्राह्मणोंके लिए भोजन बनाया गया था। शरीरसे दुबले-पतले, मलिन-वेषधारी, कुरूप व्यक्तिको आते देख ब्राह्मण-कुमार बड़े क्रुद्ध हुए और तर्जना के स्वरमें बोले—ओ! तुम कौन हो? किस लिए आये हो? चलो-चलो यहां न ठहरो। मुनि शान्त रहे, कुछ भी नहीं बोले। परन्तु यक्ष क्रुद्ध हो उठा। मुनिके शरीरके प्रविष्ट हो बोला—ब्राह्मण-कुमारों! मैं एक भिक्षोपजीवी साधु हूं, मैं भिक्षाके लिए यहां आया हूं। अच्छे खेतमें बीज बोनेसे अच्छा फल होता है। ब्राह्मण-कुमार बोले—हमें अच्छे खेतकी पहिचान है। तुमसे हमें कुछ जानना नहीं है। अच्छे पात्र तो ब्राह्मण ही हो सकते हैं, तुम्हारे-जैसे नहीं। चल, जा-जा, यहां तुम्हें कुछ मिलनेका नहीं। यक्ष बोला—ब्राह्मण-कुमारो! तुम जिन्हें पात्र कह रहे हो, वे सही अर्थमें पात्र नहीं हैं। क्रोध, हिंसा आदि प्रवृत्तियोंमें आसक्त रहनेवाले कभी पात्र नहीं होते। ब्राह्मण कुमार—ओ भिक्षुक! ब्राह्मणोंको बुरा भला कहता है और भिक्षा भी लेना चाहता है,

वह कैसी धृष्टता ! यह सब अन्न नष्ट हो जाए, फिर भी तुझे कुछ नहीं मिल सकता। यक्ष फिर बोला—जितेन्द्रिय साधुको भिक्षा नहीं दोगे तो तुम्हें यज्ञका क्या लाभ होगा ?

इस प्रकार यक्षकी विपक्ष-बातें सुन ब्राह्मण-कुमार क्रोधसे कांप उठे, मुनिको मारनेके लिए दौड़े। यक्षने बीचमें ही उन सबको मूच्छित कर दिया। कुमारोंकी यह दशा देख उपाध्याय दौड़े और मुनिके चरणोंमें गिर पड़े। मुनिको शान्त करनेके लिए बोले—अज्ञानी कुमारोंने आपका अविनय किया है, उन्हें क्षमा करें। आप महर्षि हैं—दयाके सागर हैं। यक्ष मुनिके शरीरसे दूर हो गया। मुनि अपनी शान्त-मुद्रामें बोले—मेरे न तो पहले क्रोध था और न अब भी है। यह काम मेरी सेवामें रहनेवाले यक्षका है। ब्राह्मण बोले—आप क्रोध नहीं करते, हमें मालूम है। हमारे यहां भोजन बना है, उनमेंसे कुछ भिक्षा ले हमें पवित्र करें। मुनिने आहार ले मास-तपस्याका पारणा किया।

ब्राह्मणोंको अहिंसात्मक यज्ञका उपदेश दे, मुनि अपने स्थानको चले गये। यक्ष भी कुमारोंको स्वस्थ कर मुनिकी सेवामें चला गया। लोगोंने देखा—प्रत्यक्ष देखा कि तपस्याकी विशेषता है, जातिकी नहीं। चाण्डाल कुलोत्पन्न हरिकेशी मुनि कैसे ऋद्धि-सम्पन्न हैं, जिनके पैरोंमें ब्राह्मण भी अपना शिर लुटाते हैं।

६—५ जिनरक्षित............।

### ( जिनपाल और जिनरक्षित )

चम्पा नगरीमें माकन्दी नामक एक सार्थवाह रहता था। जिनपाल और जिनरक्षित ये दो उसके पुत्र थे। ये दोनों भाई बड़े साहसी और व्यापार-कुशल थे। वे ११ बार लवणसमुद्र

की यात्रा कर चुके थे। बारहवीं बार फिर उन्होंने समुद्र-यात्राका विचार कर माता-पितासे उसके लिए आज्ञा मांगी। माता-पिताने कहा—पुत्रो! हमारे पास प्रचुर धन है, फिर यह कष्टपूर्ण समुद्र-यात्रा किस लिए? फिर भी उनका बहुत आग्रह रहा, तब माता-पिताने उन्हें अनुमति दे दी। दोनों वाणिज्य-सामग्रीसे जहाज भर यात्राको चल पड़े। समुद्रमें सैकडों योजन चलनेके बाद प्रचण्ड प्रतिकूल पवन चलने लगा। जहाज डगमगाने लगा। देखते-देखते जलके अन्दर छिपे एक बड़े पर्वतकी चोटीसे वह टकरा गया। जहाज वहीं समुद्रमें डूब गया। संयोग-वश जहाजकी पतवारका एक टुकड़ा दोनों भाइयोंके हाथ लग गया। दोनों भाई उसके सहारे तैरते-तैरते एक पार्श्ववर्ती 'रत्नद्वीप' नामक एक द्वीपमें जा पहुंचे। वहां उस द्वीपकी अधिनायिका रत्न-द्वीप-देवी नामकी एक देवी रहती थी। वह बड़ी हीन-चरित्र और तुच्छ प्रकृतिवाली थी। उसे अवधि-ज्ञानसे इन दोनोंके आगमनका पता चला। वह तुरन्त रौद्र-रूप धारण कर, हाथमें तलवार ले दोनों भाइयोंके पास आई और बोली—हे माकन्दी पुत्रो! तुम्हें अपना जीवन प्रिय है तो मेरे साथ चलके काम-क्रीड़ा करते हुए सुखसे रहो, अन्यथा तुम बच नहीं सकते। दोनों भाई बोले—मारना मत, जो तुम कहोगी, वही करेंगे। उन्हें साथ ले, अपने प्रासादमें आ गई। उनके साथ विपुल भोग भोगती हुई सुखसे रहने लगी। यों बहुत दिन बीत गये। एक दिन लवण-समुद्रके अधिपति 'सुस्थित' की आज्ञासे देवी समुद्रकी सफाईके लिए जाने लगी, तब उनसे बोली—मैं कार्यवश जा रही हूं, जबतक न लौटूं तबतक तुम इसी प्रासादमें रहना। अगर यहां तुम्हारा

मन न लगे तो पूर्व दिशावाले उद्यानमें जाना, वहां भी मन न लगे तो पश्चिम दिशावाले उद्यानमें जाना। किन्तु दक्षिण दिशावाले उद्यानमें कभी मत जाना। वहां एक दृष्टि-विष सर्प रहता है। सम्भव है, तुम्हें मार डाले। देवी चली गई। वे भी विरहमें दुःखी बन गए। तीनों उद्यानोंमें गये पर कहीं भी शान्ति नहीं मिली। उन्होंने सोचा, देवीने दक्षिण उद्यानमें जाने की मनाई की है, इसमें कोई रहस्य है। चलो, आज उसीमें चलें। दोनों साहस कर उसकी ओर चले। थोड़ी दूर गये कि बड़े जोरसे दुर्गन्ध आई। दोनोंने उत्तरीयसे नाक ढक लिया और आगे बढ़े।

उद्यानमें पहुंचकर उन्होंने एक बड़ा वध-स्थान देखा। उस भयानक स्थान पर उन्होंने शूली पर चढ़े हुए एक पुरुषको देखा। उसे देख दोनों डरे पर आखिर हिम्मत कर उसके पास गये। वे बोले—भाई! यह वध-स्थान किसका है? तुम कौन हो? यह अवस्था कैसे भुगत रहे हो? यह स्थान रत्नदेवीका है—शूलीपर लटके हुए पुरुषने कहा—मैं काकन्दीका नागरिक हूं। घोड़ोंका व्यापार करनेके लिए समुद्र-यात्रामें निकला था। पोत टूटगया। मैं पतवारके सहारे इस द्वीपके किनारे आ लगा। देवी मुझे ले आई। मैं उसके साथ सुख भोगता हुआ रहने लगा। एक दिन थोड़ेसे अपराधसे क्रुद्ध हो उसने मुझे शूलीपर लटका दिया। आखिर तुम्हारी भी यही दशा है। दोनों भाई डरे और बोले—क्या कोई रक्षाका उपाय है?

पूर्वके वन-खण्डमें एक सेलक नामका यक्ष है। वह तुम्हें बचा सकता है—उस पुरुषने कहा। दोनों भाई वहां गए।

समय आने पर सेलक प्रकट हो बोला—"मैं किसका त्राण करूं, किसका पालन करूं ?" दोनों भाई तुरन्त बोल उठे—"हमें बचाओ, हमारा पालन करो।" यक्ष बोला—भद्रो ! तुम मेरे साथ चलोगे तब वह देवी तुम्हें अनुकूल-प्रतिकूल कष्ट देगी। उस समय तुम उसके प्रति दया दिखाओगे तो मैं तुम्हें अपनी पीठ परसे नीचे गिरा दूंगा। तुम विचलित न बनोगे तो मैं तुम्हें अभीष्ट स्थान पहुंचा दूंगा। दोनोंने यक्षकी शर्त सहर्ष स्वीकार करली। यक्षने अश्वका रूप धारण किया, दोनों भाई पीठ पर चढ़ गये। वह आकाशमार्गसे चम्पाकी ओर चला। उधर रत्नदेवी काम कर वापिस आई। माकन्दीपुत्र वहां न मिले। तब ज्ञानसे सारी बात जानली। तुरन्त वहांसे चली और उनके पास जाकर उन्हें डराने लगी। वे डरे नहीं तब करुणाके गीत गाने लगी। जिनरक्षित उसका दयनीय आलाप सुनकर विचलित हो गया। उसके हृदयमें देवीके प्रति करुणा[1] के भाव पैदा हो गये। [यक्षको जब यह मालूम हुआ तब वहीं उसे भ्रष्ट-प्रतिज्ञ जान नीचे गिरा दिया। वह समुद्रमें गिरा नहीं उससे पूर्वही देवीने उसे दोनों हाथोंमें पकड़कर ऊंचा फेंक, खड्गमें पिरो, टुकड़े-टुकड़े कर बुरी तरहसे मार डाला। जिनपालको चम्पामें पहुंचाकर यक्ष वापिस चला गया और जिनपाल अपने माता-पिता से जा मिला।]

---

१—तएणं जिणरक्खिअं समुप्पन्नकलुणभावं·········जक्खे सेलए ओहिणा जाणिऊण सणियं सणियं उव्विहइ उव्विहइत्ता नियगपिट्ठाहिं, विगयसड्ढे। ज्ञाता ९

६—५ अभयकुमार………….।

## (अभयकुमार और मित्र-देव)

राजगृहनगर, श्रेणिक महाराज, महाराज्ञी धारणी और महामन्त्री अभयकुमार, ये इस कथानकके मुख्य अंग हैं। धारणी गर्भवती हुई। दो मास बीत गये। तीसरा महीना चल रहा था। महारानीके मनमें एक अभिलाषा (दोहद—डोहला) उत्पन्न हुई—अकाल वर्षा हो, हाथीपर बैठ नगरके मध्यसे जाऊं, महाराज श्रेणिक मेरे पिछले भागमें बैठे हुए छत्र धारण करें। कई दिन बीत गये। इच्छा पूरी नहीं हुई। महारानीका शरीर सूखने लगा। शरीर-रक्षक महाराजके पास आए और महारानी की उदासीका समाचार सुनाया। राजा बड़ी व्याकुलताके साथ उठा और तुरन्त रानीके पास आया। रानीने महाराजका अभिवादन किया। महाराजने पूछा—यह क्या ? इतनी उदास क्यों ? रानीने बात टाल दिया, कुछ कहा नहीं। राजाने फिर दूसरी बार पूछा, तीसरी बार पूछा।

रानी फिर भी मौन रही। तब राजाने कहा—क्या मैं यह सुननेके अयोग्य हूं ? इसलिए तुम अपना मानसिक दुःख मुझसे छिपाती हो। महाराजकी मार्मिक वाणीने रानीको विवश कर दिया और उसने सारा वृत्तान्त कह दिया। राजाने सान्त्वना देते हुए कहा—महारानी ! चिन्ता मत करो। मैं तुम्हारे दोहदकी पूर्ति का प्रयत्न करूंगा। राजा अपने स्थान गया। थोड़ीदेर बाद अभयकुमार आया। राजाको नमस्कार किया, किन्तु राजाने उसकी ओर न देखा, न उसे आदर दिया। कुमारने सोचा यह क्या बात ? पिताजी इतने चिन्तित कैसे ? कुमारने नम्रताके स्वरमें

पूछा—महाराज! आज आप किस चिन्तामें लीन हैं? सदा आप मुझे प्यार करते हैं, आज सामने ही नहीं देखते। मैं जानना चाहता हूं आपकी चिन्ताका कारण। राजाने अभयको सारी घटना सुनादो और उसकी पूर्तिका भार भी सौंपदिया।

अभयकुमार राजाको नमस्कार कर तुरन्त वहांसे चला और अपनी पौषधशालामें पहुंचा। कुमारने सोचा 'अकाल वर्षा करना' यह कार्य मनुष्य-साध्य नहीं हैं। इसके लिए सौधर्म-वासी मेरे मित्र देवकी सहायता लूं—यही मेरे लिए श्रेय है। उसने तेला (निरन्तर तीन दिन उपवास) कर ब्रह्मचारी रह अपने मित्र देवको याद किया। देवताका आसन डोला, उसने अवधि-ज्ञानसे देखा और तुरन्त दिव्य-गतिसे चल अपने मित्रकी पौषधशालामें आ गया। देव बोला—मित्र! मुझे क्यों याद किया, कहो क्या करना है? कुमारने देवका सत्कार करते और आभार मानते हुए कहा—मित्रवर! महारानी धारणीको अकाल वर्षाका मनोरथ पैदा हुआ है। उसे पूरा करो, इसीलिए मैंने तुम्हें याद किया है।

देवने अभयकुमारकी प्रिय-अर्थकी सिद्धिके लिए अनुकम्पा[1] पूर्वक अकाल-वर्षा की। रानीने हाथीकी सवारी कर अपना दोहद पूरा किया। अभय कुमारने देवताको धन्यवाद दे उसे बिदा दी।

---

१—अभयकुमारं अणुकम्पमाणो देवो·· ······ ···जेणेव अभयकुमारे तेणेव आगच्छइ, आगच्छइत्ता अभयंकुमारं एवं वयासी-एवं खलु देवाणुप्पिया मए तव पियट्ठयाए··············दिव्वा पाउससिरी विउव्विया।

ज्ञाता १

६—६ अरिष्टनेमि············।

भगवान् अरिष्टनेमि वासुदेव श्रीकृष्णके चचेरे भाई थे। एक दिन अरिष्टनेमि घूमते-घूमते श्रीकृष्णकी आयुध-शालाकी ओर हो निकले। वहां जाकर उन्होंने श्रीकृष्णका पाञ्चजन्य शंख फूंका तो द्वारिका कांप उठी। श्री कृष्ण बलभद्र आदि भी दोड़े-दौड़े वहां पहुंचे। आगे अरिष्टनेमिको पा सब शान्त हो गए। श्री कृष्णकी दृष्टिमें वे अतुल बली और अजेय हो गए। अतएव श्री कृष्णने उनका विवाह कराना चाहा, किन्तु उन्होंने स्वीकार नहीं किया। आखिर बहुत लम्बी चर्चा होनेके बाद अनिच्छा होते हुए भी उन्हें विवाह सम्बन्धी अनुरोध मानना पड़ा। बड़ी सजधजके साथ उनकी बरयात्रा महाराज उग्रसेनकी नगरी मथुराकी ओर चल पड़ी। राजकुमारी राजीमतीके साथ उनका विवाह होना था, जो इन्हीं महाराजकी पुत्री थी। नगरीके आस-पास बाड़ोंमें बंधे हुए मूक पशुओंकी करुण कराह और और पिंजरेमें बन्दी बने व्याकुल पक्षियोंकी चहचहाटने राजकुमार का सुकुमार हृदय बींध डाला। तुरन्त राजकुमारने पूछा—सारथि! यह इतना आर्त्तनाद क्यों हो रहा है? ये इतने पशु-पक्षी बाड़ों और पिंजरोंमें क्यों भरे गए हैं? क्या कारण है, भद्र! सारथि बोला—प्रभो! यह सब आपके लिए हैं। यह बरयात्रियोंकी भोजन-सामग्री है। यह सुनते ही राजकुमार सहम उठे और बोले—मेरे लिए इतना अनर्थ! मैं ऐसा विवाह कभी नहीं कर सकता। मेरे लिए इतने जीवोंका वध हो, यह मुझे श्रेय नहीं। बिना किसीको कुछ कहे सुने विवाहसे मुंह मोड़ लिया।

तात्पर्य—भगवान् अरिष्टनेमिने जो अनुकम्पा की, वह "जइ मज्झ कारणा एए, हम्मंति सुबहूजिया। न मे एयं तु निस्सेसं, परलोगे भविस्सइ"—इन शब्दोंमें व्यक्त होती है। यह अनुकम्पा आत्म-शुद्धिपरक होनेके कारण परमार्थ अनुकम्पा है।

६—५ मेरुप्रभ............।

वैताढ्य गिरिके मूलमें यूथका अधिनायक मेरुप्रभ नामक हस्ती रहता था। ग्रीष्म ऋतु थी, ज्येष्ट मास था। अकस्मात् वनमें अग्नि-प्रकोप हो गया। थोड़े ही समयमें अग्निने इतना उग्ररूप ले लिया कि हजारों वनचर प्राणी उसकी लपटोंमें स्वाहा हो गए। बचे-खुचे अपनी रक्षाके लिए इधर-उधर दौड़ने लगे। वह हाथी भी अपने यूथके साथ एक दिशामें दौड़ा। सब हाथी और हथिनियां भयसे व्याकुल हो रही थीं। सबकी दिशा बदल गई। कोई किधर चला गया, कोई किधर। मेरुप्रभ अकेला रह गया। थक गया, भूख-प्याससे बेभान हो गया। एक तालाब देखा और वहां गया। तालाबमें पानी थोड़ा था, कीचड़ अधिक। वह अन्दर घुसा, कीचड़में फंस गया। उस समय वहां एक दूसरा युवा हाथी जो मेरुप्रभके द्वारा अपने यूथसे प्रहारपूर्वक पृथक् किया गया था, आया। उसे देखते ही पूर्व वैरकी याद आई और तीखे दन्त-प्रहारोंसे उसने मेरुप्रभको जर्जर बना दिया। मेरुप्रभके शरीरमें असह्य वेदना हुई। सात दिन-रात तक वह उससे कराहता रहा। आठवें दिन काल-धर्म पा, विन्ध्यगिरिके पास गंगाके किनारे वह फिर हाथी बना। बाल-भावसे मुक्त हो, युवा हुआ। पिताकी मृत्युके बाद यूथका अधिपति बन गया। वही ग्रीष्म ऋतु और वही दवाग्निका प्रकोप हुआ। हाथीने देखा, सोचा

यह दृश्य अनुभूतपूर्वसा कैसे लग रहा है ? ईहा-अपोह किया। उसे जाति-स्मृति हो गई। पूर्व-जन्म देखा। सारी घटनावली ज्योंकी त्यों सामने आ गई। ज्यों-त्यों अपना बचाव किया। हाथी फिर अपने स्थान आया और उसने सोचा कि यहां मैं ऐसा मण्डल बनाऊं ताकि अग्निका बल न चले।

अपने यूथके साथ इस कार्यमें जुट गया। एक योजन (चार कोश) तकके मण्डलमें जितनी घास, तिने, वृक्ष, लताएं थीं, उनको समूल उखाड़ फेंका और वह सुखसे विचरने लगा। समय बीतता रहा। पुनः गर्मी आई। वृक्षोंके संघर्षसे वन जल उठा। वनके जीव-जन्तु दौड़े और प्राण बचानेकी आशासे उस मण्डलमें भर्ती हो गए। छोटे-बड़े सभी प्रकारके वनचरोंसे मण्डल ठसा-ठस भर गया। हाथी भी अपने परिवार सहित उसी भीड़में था। हाथीने खाज खननेको पैर उठाया, इतनेमें एक खरगोश उसके पैरके नीचे आ बैठा। वापिस पैर रखने लगा तो देखता है कि पैरके नीचे खरगोश बैठा है। पैर वहीं रोक लिया।

प्राण[1]—भूत-जीव-सत्त्वकी अनुकम्पाके लिए ढाई दिन-रात तक पैरको बीचमें रोके खड़ा रहा। दव शान्त हुआ। भूख-प्यासले

---

१—गायं कण्डूइत्ता पुनरवि पायं पडिनिक्खमिस्सामित्ति कट्टु तं ससयं अणुपविट्ठं पाससि, पासित्ता, पाणाणुकंपयाए, भूयाणुकंपयाए जीवाणुकंपयाए, सत्ताणुकंपयाए सोपाए अन्तरा चेव संधारिए, णो चेवणं णिक्खित्ते

ज्ञा० १—१

'प्राणानुकम्पय' इत्यादिपदचतुष्टयमेकार्थं दयाप्रकर्षप्रतिपादनार्थम्।

ज्ञा० वृ० १—

व्याकुल हुए जानवर एक-एक कर खिसक गए। मण्डल प्रायः खाली हो गया। इतने लम्बे समय तक पैरको खड़ा रखनेके कारण हाथी अकड़ा गया। पैर अब नीचे नहीं आया, हाथी गिर पड़ा। उस अनुकम्पासे हाथीने संसारको अल्प किया और मनुष्यका आयुष्य बांधा। [ तीन दिन-रात तक समभावसे विपुल वेदना सह, अन्तमें काल कर महाराज श्रेणिकका मेघ-कुमार नामक पुत्र हुआ। ]

६—७ दृष्टान्तत्रयी..........।

(तीन दृष्टान्त)

(क) एक सेठकी दुकानमें साधु ठहरे हुए थे। करीब रातके १२ बज रहे थे। गहरा सन्नाटा था। निःस्तब्ध वातावरणमें चारों ओर मूक शान्ति थी। चोर आए, सेठकी दुकानमें घुसे। ताला तोड़ा। धनकी थैलियां ले मुड़ने लगे। इतनेमें उनकी निःस्तब्धता भंग करनेवाली आवाज आई—"भाई! तुम कौन हो?" उनको कुछ कहने या करनेका मौका ही नहीं मिला कि तीन साधु सामने आ खड़े हो गए। चोरोंने देखा कि साधु हैं, उनका भय मिट गया और उत्तरमें बोले—महाराज! हम हैं। उन्हें यह विश्वास था कि साधुओंके द्वारा हमारा अनिष्ट होनेका नहीं। इसलिए उन्होंने और स्पष्ट शब्दोंमें कहा—महाराज! हम चोर हैं। साधुओंने कहा—भाई इतना बुरा काम करते हो, यह ठीक नहीं।

साधु बैठ गए और चोर भी। अब दोनोंका संवाद चला। साधुओंने चोरीकी बुराई बताई और चोरोंने अपनी परिस्थिति। समय बहुत बीत गया। दिन होने चला। आखिर चोरों पर

उपदेश असर कर गया। उनके हृदयमें परिवर्तन आया। उन्होंने चोरीको आत्म-पतनका कारण मान उसे छोड़नेका निश्चय कर लिया। चोरी न करनेका नियम भी कर लिया। चोर अब नहीं रहे। इसलिए उन्हें भय भी न रहा। कुछ उजाला हुआ, लोग इधर-उधर घूमने लगे। वह सेठ भी घूमता-घूमता अपनी दुकानके पास हो निकला। टूटे ताले और खुले किवाड़ देख, वह अवाक् सा हो गया। तुरन्त ऊपर आया और देखा कि दुकानकी एक बाजूमें चोर बैठे साधुओंसे बातचीत कर रहे हैं और उनके पास धनकी थैलियां पड़ी हैं। सेठको कुछ आशा बंधी। कुछ कहने जैसा हुआ, इतनेमें चोर बोले—सेटजी ! यह आपका धन सुरक्षित है, चिन्ता न करें। यदि आज ये साधु यहां न होते तो आप भी करीब-करीब साधु जैसे बन जाते। यह मुनिके उपदेश का प्रभाव है कि हमलोग सदाके लिए इस बुराईसे बच गए और इसके साथ-साथ आपका यह धन भी बच गया। सेठ बड़ा प्रसन्न हुआ। अपना धन सम्भाल मुनिको धन्यवाद देता हुआ अपने घर चला गया।

यह पहला चोरका दृष्टान्त है। इसमें दो बातें हुईं—एक तो साधुओंका उपदेश सुन चोरोंने चोरी छोड़ी, इसमें चोरोंकी आत्मा चोरीके पापसे बची और दूसरी—उसके साथ सेठजीका धन भी बचा। अब सोचना यह है कि इसमें आध्यात्मिक धर्म कौनसा है ? चोरोंकी आत्मा चोरीके पापसे बची वह या सेठजीका धन बचा वह ?

(ख) कसाई बकरोंको आगे किये जा रहा था। मार्गमें साधु मिले। उनमेंसे प्रमुख साधुने कसाईको सम्बोधन करते हुए कहा

भाई ! इन बकरोंको भी मौतसे प्यार नहीं, यह तुम जानते हो ? इनको भी कष्ट होता है, पीड़ा होती है, तुम्हें मालूम है ? खैर ! इसे जाने दो। इनको मारनेसे तुम्हारी आत्मा मलिन होगी, उसका परिणाम दूसरा कौन भोगेगा ? मुनिका उपदेश सुन कसाईका हृदय बदल गया। उसने उसी समय उन बकरोंको मारनेका त्याग कर दिया और आजीवन निरपराध त्रस जीवोंकी हिंसाका भी प्रत्याख्यान किया। कसाई अहिंसक—स्थूल हिंसा-त्यागी बन गया।

यह दूसरा कसाईका दृष्टान्त है। इसमें भी साधुके उपदेशसे दो बातें हुईं—एक तो कसाई हिंसासे बचा और दूसरी—उसके साथ-साथ बकरे मौतसे बचे। अब सोचना यह है कि इनमें आध्यात्मिक धर्म कौन सा है ? कसाई हिंसासे बचा वह है या बकरे बचे वह ?

चोर चोरीके पापसे बचे और कसाई हिंसासे, यहां उनकी आत्म-शुद्धि हुई, इसलिए यह निःसन्देह आध्यात्मिक धर्म है। इनसे चोरी और हिंसाके त्यागसे उन्हें धर्म हुआ किन्तु इन दोनोंके प्रसंगमें जो दो कार्य और हुए—धन और बकरे बचे, उनमें आत्म शोधनका कोई प्रसंग नहीं, इसलिए उनके कारण धर्म कैसे हो सकता है ? यदि कोई उन्हें भी आध्यात्मिक धर्म माने तो उसे तीसरे दृष्टान्त पर ध्यान देना होगा।

(ग) अर्ध रात्रिका समय था। बाजारके बीच एक दुकानमें तीन साधु स्वाध्याय कर रहे थे। संयोगवश तीन व्यक्ति उस समय उधरसे हो निकले। साधुओंने उन्हें देखा और पूछा—भाई ! तुम कौन हो ? इस घोर-वेलामें कहां जा रहे हो ? यह प्रश्न

उनके लिए एक भय था। वे मन ही मन सकुचाये और उन्होंने देखनेका यत्न किया कि प्रश्नकर्ता कौन है? देखा तब पता चला कि हमें इसका उत्तर एक साधुको देना है—सच कहें या झूठ? आखिर सोचा—साधु सत्य मूर्ति हैं, इनके सामने झूठ बोलना ठीक नहीं। कहते संकोच होता है, न कहें यह भी ठीक नहीं, क्योंकि इससे इनकी अवज्ञा होती है। यह सोच वे बोले—महाराज! क्या कहें? आदतकी लाचारी है। हम पापी जीव हैं, वेश्याके पास जा रहें हैं। साधु बोले—तुम बड़े भल-मानस दीखते हो, सच बोलते हो, फिर भी ऐसा अनार्य कर्म करते हो? तुम्हें यह शोभा नहीं देता। विषय-सेवनसे तुम्हारी वासना नहीं मिटेगी। घीकी आहुतिसे आग बुझती नहीं। साधुका उपदेश हृदय तक पहुंचा और ऐसा पहुंचा कि उन्होंने तत्काल उस जघन्य वृत्तिका प्रत्याख्यान कर डाला। वह वेश्या कितनी देर तक उनकी बाट जोहती रही, आखिर वे आये ही नहीं तब उनकी खोजमें चल पड़ी और घूमती-फिरती वहीं आ पहुंची। अपने साथ चलनेका आग्रह किया, किन्तु उन्होंने ऐसा करनेसे इनकार कर दिया। वह व्याकुल हो रही थी। उसने कहा—आप चलें, नहीं तो मैं कुएमें गिर आत्म-हत्या कर लूंगी। उन्होंने कहा—हम जिस नीच कर्मको छोड़ चुके, उसे फिर नहीं अपनायेंगे। उसने तीनोंकी बात सुनी-अनसुनी कर कुएमें गिर आत्म-हत्या करली।

यह तीसरा व्यभिचारीका दृष्टान्त है। दो इसमें भी बातें हुई। एक तो साधुके उपदेशसे व्यभिचारियोंका दुराचार छूटा और दूसरी—उनके कारण वह वेश्या कुएमें गिर मर गई। अब कुछ

ऊपरकी ओर चलें। यदि चोरी-त्यागके प्रसंगमें बचनेवाले धनसे चोरोंको, हिंसा-त्यागके प्रसंगमें बचनेवाले बकरोंसे कसाईको धर्म हुआ माना जाय तो व्यभिचार-त्यागके प्रसंगमें वेश्याके मरनेके कारण उन तीनों व्यक्तियोंको अधर्म हुआ, यह भी मानना होगा।

यहां आध्यात्मिक दृष्टिकोण यह है कि धर्म-अधर्म आत्माकी मुख्य प्रवृत्तियों पर निर्भर है, प्रासंगिक प्रवृत्तियां धर्म-अधर्मका कारण नहीं बनती।

## (क) पारिभाषिक शब्दकोश

**अकर्म-भूमि**—जहां कल्पवृक्षों (दैवी-शक्ति-सम्पन्न वृक्षों) के द्वारा जीवन चले, वह भूमि। १—३९।

**अचित्त-महास्कंध**—केवली समुद्घातके पांचवें समयमें आत्मासे छूटे हुए जो पुद्गल समूचे लोकमें व्याप्त होते हैं, उनको अचित्त-महास्कंध कहते हैं। १—१२।

**अजीव-शब्द**—पौद्गलिक संघात या भेदसे होनेवाला शब्द। १—१२

**अज्ञानत्रिक**—मति, श्रुत और विभंग। २—३५।

**अज्ञान**—ज्ञानका अभाव। २—३६।

**अतिथि-संविभाग**—संयमीको अपने लिए बने हुए भोजनका भाग देना ८—१२।

**अन्तर्मुहूर्त**—दो समयसे लेकर ४८ मिनटमें एक समय कम हो, वह काल। २—३३।

**अन्तराल-गति**—एक जन्मसे दूसरे जन्ममें जानेके लिए चलना—दोनों जन्मोंके बीचकी गति और मुक्त आत्माओंकी लोकान्त तक होनेवाली एक समयवाली गति। ८—३०।

**अनध्यवसाय**—'यो! क्या है?, इस प्रकारका अत्यन्त साधारण ज्ञान। ९—१।

**अनन्त**—जिसका अन्त न हो। १—१५।

**अनन्तानुबन्धी**—जिसके उदयकालमें सम्यक्-दर्शन न हो सके, वह मोह-कर्म । ४—२४ ।

**अनन्तानुबन्धी-चतुष्क**—अनन्तानुबन्धी क्रोध, मान, माया, लोभ । ५—४ ।

**अन्वयव्यतिरेकात्मक-सम्बन्ध**—जिसके होने पर जो हो, वह अन्वय है, और जिसके न होने पर जो न हो, वह व्यतिरेक । साधनके होने पर साध्यका अन्वय है । साध्यके अभावमें साधनका न होना व्यतिरेक है ६—२ ।

**अनवस्था**—अप्रामाणिक नये-नये धर्मोंकी ऐसी कल्पनाएं करना जिनका कहीं अन्त न आये, उसे अनवस्था कहते हैं । जैसे—जीवकी गतिके लिये गतिमान् वायुकी, उसकी गतिके लिए किसी दूसरे गतिमान् पदार्थ की, उसके फिर तीसरे गतिमान् पदार्थकी, इस प्रकार चलते चलें, आखिर हाथ कुछ न लगे—निर्णय कुछ भी न होगा । १—४ ।

**अनाकार**—आकारका अर्थ है विशेष । जिसमें आकार न हो—विशेष या भेद न हो, वह अनाकार (अनाकार—उपयोग अर्थात् निर्विकल्प बोध, सामान्यबोध—दर्शन ।) २—२२

**अनारम्भी**—अहिंसक । ४—५ ।

**अनाहारक अवस्था**—आहारशून्य अवस्था । ८—३० ।

**अप्रत्याख्यान-मोह**—जिसके उदयसे पूर्ण प्रत्याख्यान (त्याग—सम्वर) न हो सके, वह । सर्वविरतिको रोकनेवाला कर्म । ४—२१ ।

**अरतिमोह**—जिस कर्मके उदयसे जीव संयममें आनन्द न माने, वह अरतिमोह है—जिससे दुःखका अनुभव हो, वह । ४—२४ ।

**अवसर्पिणी**—अवनतिकाल—सुखसे दुःखकी ओर जानेवाला काल—कालचक्रका पहला चक्र । इसका काल—मान दश कोड़ाकोड़ सागरका

होता है। इसके ६ विभाग होते हैं :— १—एकान्त सुखमय २—सुखमय ३—सुखदुःखमय ४—दुःखसुखमय ५—दुःखमय ६—एकान्तदुःखमय १—१९।

**अवान्तरसामान्य**—बीचका सामान्य। ९—२०।

**अविग्रह गति**—ऋजुगति—सीधी गति। ५—४२।

**अविनाभावी**—साधनके बिना नहीं होनेवाला। ४—१४।

**अविभागी-अस्तिकाय**—धर्म, अधर्म आकाश और जीवके प्रदेश-समूह को अस्तिकाय कहते हैं। इनके प्रदेश विभक्त नहीं होते—पृथक् पृथक् नहीं होते। इसलिए ये द्रव्य अविभागी-अस्तिकाय कहलाते हैं। १—१६।

**अविभाज्य**—जिसके टुकड़े न हों। १—१४।

**अविरति**—अप्रत्याख्यान। ४—२१।

**असिद्ध-अवस्था**—संसार-अवस्था। २—३६।

**असंख्य**—संख्यासे ऊपरका, जिसके मापके लिए संख्या न हो, वह। १—६।

**असंज्ञित्व**—मानस ज्ञानका अभाव। २—३६।

**आत्म-प्रदेश**—आत्माके अविभागी अवयव—आत्मा अखण्ड, अविभाज्य द्रव्य है, फिर भी कल्पनाके द्वारा आत्माका परमाणुतुल्य भाग प्रदेश—अवयव कहलाता है। ८—३५।

**आत्मारम्भी**—आत्महिंसक। ४—५।

**आधाकर्म**—साधुओंके लिए बनाया हुआ भोजन, मकान आदि।

**आभ्यन्तर-परिग्रह**—मिथ्यात्व, नव नोकषाय—हास्य, रति, अरति, भय, शोक, जुगुप्सा, स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसकवेद, और चार कषाय—क्रोध मान, माया और लोभ। ८—१५।

**आवलिका**—सर्व-सूक्ष्म-कालको समय कहते हैं। ऐसे असंख्य समयोंकी

एक आवलिका होती हैं। ४८ मिनटोंकी १ करोड़ ६७ लाख ७७ हजार २ सौ सोलह आवलिकाएँ होती हैं। १—१९।

**आसेवनापुलाक**—दोष-आचरणके द्वारा संयमको सारहीन करनेवाला निर्ग्रन्थ। ८—१५।

**उत्पादनदोष**—आहारकी प्राप्तिमें होनेवाले दोष—साधुकी ओरसे होनेवाले दोष। ७—१५।

**उत्सर्पिणी**—विकास-काल—दुःखसे सुखकी ओर जानेवाला काल—कालचक्रका दूसरा चक्र। इसका काल-मान दश कोटा-कोटी सागरका होता है। इसके छः विभाग (अर) इस प्रकार हैं—(१) एकान्त-दुःखमय (२) दुःख-मय (३) दुःख-सुखमय (४) सुख-दुःखमय (५) सुखमय (६) एकान्त-सुखमय १—१६।

**उद्गम-दोष**—आहारकी उत्पत्तिमें होनेवाले दोष—दाताकी ओरसे होनेवाले दोष। ७—१५।

**उदयावलिका**—उदय-काल। २—३३।

**उदीरणा**—नियत समयसे पहले कर्मका विपाक(उदय) होना। ३—१३।

**उपचार**—(१) अत्यन्त[1] भिन्न शब्दोंमें भी उनकी किसी एक समानताको लेकर उनकी भिन्नताकी उपेक्षा करना।

(२) मुख्य[2] केअभावमें गौणको मुख्यवत् मान लेना। ४—१३।

**उपभोग-परिभोग**—मर्यादाके उपरान्त भोगमें आनेवाले पदार्थ एवं व्यापारका त्याग करना। ८—१२।

---

१—उपचारोऽत्यन्तं विशकलितयोः शब्दयोः सादृश्यातिशयमहिम्ना भेद-प्रतीतिस्थगनमात्रम्।

२—मुख्याभावे सति निमित्ते प्रयोजने च उपचारः॥

**एषणा-दोष**—आहारकी जांच करनेके समय होनेवाले दोष। ७—१५।

**औदारिक-योग**—मनुष्य और तिर्यञ्चोंके स्थूल शरीरको औदारिक शरीर कहते हैं। उसके सहारे आत्माकी जो प्रवृत्ति होती है, वह औदारिक योग है। ८—३५।

**औदारिक-मिश्र-योग**—कार्मण, आहारक तथा वैक्रियके मिश्रणसे होने वाला औदारिक योग। ८—३५।

**करण—क्रिया**—कर्ममें होनेवाली क्रिया। ४—४।

**कर्म-भूमि**—जहां खेती, व्यापार, सुरक्षा आदि द्वारा जीवन चले, वह भूमि। १—३८।

**कल्पातीत**—बारह देवलोकोंसे ऊपरके देव। उनमें स्वामी-सेवकका भेद नहीं होता, वे सब 'अहमिन्द्र' होते हैं। ३—१९।

**कल्पोपपन्न**—कल्पवासी देव—प्रथम बारह देवलोक कल्प कहलाते हैं। वहां स्वामी-सेवककी मर्यादा होती है। ३—१९।

**क्षयोपशमसम्बन्धी**—क्षयोपशम—आत्माकी उज्ज्वलतासे होनेवाला। २—१६।

**कषायचतुष्क**—क्रोध, मान, माया और लोभ। २—३६।

**कायषट्क**—पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्काय, वायुकाय, वनस्पतिकाय और त्रसकाय। 'चीयते इति कायः'—यह काय शब्दकी निरुक्ति है। इसका पारिभाषिक अर्थ है—शरीरावयवी। सादृश्यकी अपेक्षा जिसमें प्रदेश—अवयव होते हैं, उसे काय कहा जाता है; जैसे—पृथ्वी-शरीरावयवी जीवोंका समूह पृथ्वीकाय आदि आदि। ३—२९।

**कार्मण योग**—कार्मण शरीर (सूक्ष्म शरीर) के सहारे होनेवाला आत्माका प्रयत्न। ८—३०।

**कुल**—एक आचार्यके शिष्योंका समूह। ५—२९।

**क्रोड़पूर्व**—चौरासी लाखको चौरासी लाखसे गुणा करनेपर जो संख्या लब्ध होती है, उसे एक पूर्व कहते हैं—७०५६०००००००००० वर्ष होते हैं, ऐसे क्रोड़पूर्व। ८—२।

**कोड़ाकोड़**—क्रोड़को क्रोड़से गुणा करने पर जो संख्या लब्ध हो—१० नील। ४—१०।

**गण**—कुलका समुदाय—दो आचार्योंके शिष्य समूह। ५—२६।

**गण-उत्सर्ग**—आचार्यके आदेशसे एकाकी विहरण करना। ५—३८।

**गुण**—शक्तिके सबसे छोटे अंशको गुण (अविभाग-प्रतिच्छेद) कहते हैं। १—१७।

**गुणस्थान**—आत्माकी क्रमिक विशुद्धिको गुणस्थान कहते हैं। ८—१।

**गति**—नरक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देवगतिका अर्थ है—नरक आदि पर्यायोंकी प्राप्ति। २—३६।

**गति-चतुष्क-आयु**—नरक-आयु, तिर्यञ्च, आयु, मनुष्य-आयु और देव-आयु। २—३६।

**घनवात**—सघन वायु। ३-१०।

**घनोदधि**—बर्फकी तरह गाढ़े पानीका समुद्र। १—९।

**घातिकर्म**—आत्माके गुणोंकी घात करनेवाले बिगाड़नेवाले कर्म। १—२२।

**चतुःस्पर्शी**—जिनमें शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष ये चार स्पर्श होते हैं, वे स्कन्ध चतुःस्पर्शी होते हैं। ४—१।

**चारित्रचतुष्क**—सामायिक, छेदोपस्थाप्य, परिहारविशुद्धि और सूक्ष्म-सम्पराय। २—३५।

**छद्मस्थपन**—अपूर्ण ज्ञानीपन—पूर्णज्ञानका अभाव होना। ८—२०

**जाति**—एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, और पंचेन्द्रिय।

जातिका अर्थ है—इन्द्रिय और इन्द्रिय-रचनाके आधार पर होनेवाले जीवोंके पांच विभाग। २—६।

जीवके १४ भेद—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| सूक्ष्म एकेन्द्रिय— | १ अपर्याप्त | | २ पर्याप्त | |
| बादर एकेन्द्रिय | ३ | " | ४ | " |
| द्वीन्द्रिय | ५ | " | ६ | " |
| त्रीन्द्रिय | ७ | " | ८ | " |
| चतुरिन्द्रिय | ९ | " | १० | " |
| असंज्ञी पंचेन्द्रिय | ११ | " | १२ | " |
| संज्ञी पंचेन्द्रिय | १३ | " | १४ | " |

३—२९।

**ज्ञानचतुष्क**—मति, श्रुत, अवधि और मनःपर्यय। २—३५।

**तनुवात**—सूक्ष्म वायु। ३—१०।

**२४ दण्डक**—नरक १, भवनपति १०, पृथ्वीकाय १, अप्काय १, तेजस्काय १, वायुकाय १, वनस्पतिकाय १, द्वीन्द्रिय १, त्रीन्द्रिय १, चतुरिन्द्रिय १, तिर्यञ्च-पंचेन्द्रिय १, व्यन्तर १, ज्योतिष्क १, वैमानिक १, इस प्रकार ये २४ दण्डक होते हैं। २—३५।

**दर्शनत्रिक**—चक्षु, अचक्षु, और अवधि। २—३५।

**दर्शनमोह**—सत्य श्रद्धा—सत्य विश्वासको बिगाड़नेवाला कर्म—सम्यग्-दर्शनका घात करनेवाला कर्म। ४—१९।

**द्रव्यार्थिक**—जिसका विषय मुख्यरूपसे द्रव्य-सामान्य होता है, वह (नय)। ९—२५।

**दान आदि**—दान, लाभ, भोग, उपभोग, और वीर्य। ४—८।

**दिग्व्रत**—ऊंची, नीची और तिरछी दिशामें मर्यादाके उपरान्त जानेका

व हिंसा आदि करनेका त्याग करना। ८—१२।

**दीर्घकालिक संज्ञा**—त्रिकालका पर्यालोचन—जिसके द्वारा त्रिकाल सम्बन्धी हेयोपादेयका चिन्तन हो सके। ३—६।

**दृष्टित्रिक**—सम्यक्, मिथ्या और मिश्र (सम्यग्-मिथ्या)। २—३५।

**देश-आराधक**—मोक्ष-मार्गकी आंशिक आराधना करनेवाला अंशतः आत्माको उज्ज्वल करनेवाला। ४—१४।

**देशविरति**—पांचवां गुणस्थान—आंशिक संयम, अपूर्ण संयम। २—३५।

**देशावकाशिक**—परिमित समयके लिये हिंसा आदिका त्याग करना। ८—१२।

**नमस्कारसहिता**—सूर्योदयसे ४८ मिनट तक कुछ भी न खाना-पीना। इसकी पूर्तिके समय पांच नमस्कार मन्त्र गुने जाते हैं, इसलिए इसका नाम नमस्कारसहिता है। साधारण बोलचालकी भाषामें इसे नवकारसी कहते हैं। ५—१८।

**परारंभी**—परहिंसक। ४—५।

**प्रत्याख्यानी**—देशविरतिको रोकनेवाला कर्म। इसका जबतक उदय रहता है, तबतक कुछ भी त्याग नहीं होता। ४—२४।

**प्रतिक्रमण**—दोनों संध्याओंमें किया जानेवाला जैनोंका प्रायश्चित्त-सूत्र १—२०।

**प्रदेश**—परमाणुसे जितना क्षेत्र रोका जाता है, उतने क्षेत्रको प्रदेश कहते हैं। १—२।

**प्रमाद**—संयममें अनुत्साह। ४—२२।

**पर्याप्त-अपर्याप्त**—स्वयोग्य पर्याप्तियां (पौद्गलिक शक्तियां) पूर्ण करले, वह पर्याप्त; स्वयोग्य पर्याप्तियां (पौद्गलिक शक्तियां) जब तक पूर्ण न हो, वह अपर्याप्त। ३—२९।

**पर्यायार्थिक**—जिसका विषय मुख्यरूपसे पर्याय-विशेष होता है, वह (नय)। ९—२५।

**पल्योपम**—संख्यासे ऊपरका काल—असंख्यात काल, उपमाकाल—एक चार कोशका लम्बा-चौड़ा और गहरा कुआ है; उसमें नवजात यौगलिक शिशुके केशोंको जो मनुष्यके केशके २४०१ हिस्से जितने सूक्ष्म हैं, असंख्य खण्ड कर ठास-ठास करके भरा जाय, प्रति सौ वर्षके अन्तरसे एक-एक केश-खण्ड निकालते निकालते जितने कालमें वह कुआ खाली हो, उतने कालको एक पल्य कहते हैं। १—१९।

**प्रातिहार्य अतिशय**—दैविक विशेषताएं—योगजन्य विभूतियां। ७—१

**पौषधोपवास**—उपवासके साथ एक दिन-रातके लिए पापकारी प्रवृत्तियों का त्याग करना। ८—१२।

**बाह्य परिग्रह**—धन-धान्य क्षेत्र, वास्तु, चांदी, सोना, कुप्य, द्विपद चतुष्पद। ८—१५।

**भक्त-पान**—भात-पानी—खान-पान। ५—३९।

**भवसम्बन्धी**—जन्मसम्बन्धी, जन्मके कारण होनेवाला (भवसम्बन्धी-अवधिज्ञान)। २—१५।

**भावनिक्षेप**—विवक्षित वस्तुकी क्रियामें जो संलग्न हो और उपयुक्त हो अर्थात् ध्यान दे रहा हो, उसे भावनिक्षेप कहते हैं। ९—४५।

**मनोवर्गणा**—द्रव्य-मनके पुद्गलोंका समूह—चिन्तनमें सहायक होने वाले पुद्गल-द्रव्य। २—१७।

**मिथ्यात्व**—विपरीत अभिनिवेश, असत्य विश्वास या असत्यका आग्रह। ४—१९।

**मिथ्यादर्शनशल्य**—सत्यमें विश्वास न होना मिथ्यादर्शन है। वह शल्यकी तरह हानि-कारक है। इसलिए उसे मिथ्यादर्शनशल्य कहा जाता है। ४—१५।

**मिश्रशब्द**—जीवके वाक्-प्रयत्न और पौद्गलिक वस्तु (वीणा आदि) के संयोगसे होनेवाला शब्द। १—१२।

**मूर्त्त**—जिसमें स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण मिले। १-१२।

**योग**—मन, वचन और शरीरकी प्रवृत्ति। ४-२६।

**योग-निग्रह**—मन, वाणी और शरीरकी असत् प्रवृत्ति त्यागना, सत् प्रवृत्ति करना। ५-२२।

**यौगलिक**—असंख्य वर्षजीवी मनुष्य और तिर्यञ्च, जो 'युग्म' (जोड़े) के रूपमें एक साथ जन्मते और मरते हैं और जिनका जीवन कल्प-वृक्षके सहारे चलता है। ८ ३१।

**रज्जू**—असंख्य योजनको रज्जू कहते हैं। १-६।

**लब्धिपंचक**—दान, लाभ, भोग, उपभोग और वीर्य। २-३४।

**लब्धिपुलाक**—योगजन्य शक्ति-विशेषका प्रयोग कर संयमको सारहीन करनेवाला निर्ग्रन्थ। ८-१५।

**लेश्या**—पुद्गल-द्रव्यके सहयोगसे होनेवाला जीवका सक्लिष्ट तथा असक्लिष्ट विचार। २-३६।

**व्यवहार**—स्थूल दृष्टि। ४-२।

**विकुर्वणा**—भांति-भांतिके रूप बनाना। ३-१२।

**विपर्यय**—एक विपरीत धर्मका निश्चय करना। ९-१।

**वेदना**—जीवोंको होनेवाला दुःख। ३-१२।

**वेदत्रिक**—स्त्रीवेद, पुरुषवेद और नपुंसकवेद। २-३६।

**वेद्याभाव**—उदयमें आनेवाले कर्म-पुद्गलोंका अभाव। २-२१।

**शरीर-उत्सर्ग**—शरीरको स्थिर करना। ५-३८।

**संघ**—गणका समुदाय—अनेक—दो से अधिक आचार्योंके शिष्य-समूह। ५ २६।

**संज्वलन**—सूक्ष्म कषाय—क्रोध, मान, माया, लोभ—वीतरागदशाको रोकनेवाला कर्म । ४-२४ ।

**सम्मूर्छिम**—गर्भके बिना उत्पन्न होनेवाले प्राणी । ३-८ ।

**सम्पराय सातवेदनीय**—कषाययुक्त आत्माका सातवेदनीय कर्म ४-१० ।

**संशय**—साधक और बाधक प्रमाणके अभावमें अनिश्चित अनेक अंशोंको छूनेवाला ज्ञान । ९-१ ।

**सागर**—जिसका काल-मान दस कोड़ाकोड़ पल्य हो, वह सागर है । १-१९ ।

**सामायिक**—एक मुहूर्त्त तक पापकारी प्रवृत्तियोंका त्याग करना ८-१२ ।

**स्यात्**—अनेकान्त—किसी अपेक्षासे । ९-१६ ।

**हास्यादि षट्क**—हास्य, रति, अरति, भय, शोक और जुगुप्सा २-३६ ।

## ( ख ) दीपिकाके अवतरण

| | |
|---|---|
| १ एकदव्वसिया गुणा | ( उत्तराध्ययन २८-६ ) |
| २ औदारिकतैजसकार्मणानि | ( योगशास्त्र-वृत्ति ) |
| ३ कारणमेव तदन्त्यम् | |
| ४ कृष्णादिद्रव्यसाचिव्यात् | |
| ५ गामधम्मे नगरधम्मे | ( सूत्रकृतांग ) |
| ६ जंपि वत्थं च पायं वा | ( दशवैकालिक ६-२१ ) |
| ७ तत्थणं जेते पमत्तसंजया | ( भगवती श० १ उ० १ ) |
| ८ निद्धस्स निद्धेण दुआहिएण | ( प्रज्ञापना प० १३ ) |
| ९ पुढविकाइयाणं भंते | ( औपपातिक दशा ) |
| १० बंधणसंकमणुवट्टणाय | ( भगवती टीका ) |
| ११ लक्खणं पज्जवाणं तु | ( उत्तराध्ययन २८-६ ) |

१२ वंदणएणं भंते (उत्तराध्ययन २९-९)
१३ समयावलिअ मुहुत्ता (नवतत्त्व १३)
१४ सक्खं खु दीसइ (उत्तराध्ययन १२-३७)
१५ स्वभावः प्रकृतिः प्रोक्तः

# (ग) विशेष शब्दोंकी सूची

## अ



---

* ऊपर तथा नीचेकी संख्यायें क्रमशः अध्यायों व सूत्रों की द्योतक हैं ।

## आ

## इ



## ई



## उ

## ऋ



## ए



## ऐ



## औ



## क

## ख



## ग



## घ

## च



## छ



## ज



## त

## द



## ध

## न

## प

## र



## ल



## व

## श



## स

# शुद्धाशुद्धिपत्र

## ( वस्तुदर्शन )

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ८ | ६ | यथार्थवक्तृत्व | यथार्थवक्तृत्व |
| ८ | १८ | दर्शन | दर्शन |
| ९ | १ | रचनाकाल[1] | १ टिप्पणमें गीतारहस्य पृष्ठ ५५२ |
| १३ | (टिप्पण ६) १ | द्वेष | द्वेष |
| १५ | (टिप्पण १) १ | यत्नान् | यत्नेनान् |
| २१ | १४ | परिणाम | परिमाण |
| २३ | १८ | धर्शकी | धर्मकी |
| २३ | (टिप्पण १) १ | सुवर्णार्थी | सुवर्णार्थी |
| २४ | (टिप्पण ३) २ | दार्थाणाम् | दार्थानाम् |
| ३८ | ३ | ......क्या वह | एक ब्राह्मण जो विद्या-हीन और अपवित्र आचारवाला होता है, क्या वह |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३९ | ११ | गोत्र[१] | गोत्र[१] |
| ३९ | (टिप्पण ३) ३ | यट्ठा | यद्वा |
| ४१ | १८ | अर्थ और व्यवहार- | अर्थ व्यवहार- |
| ४४ | १६ | कर्मोका | कर्मोंका |
| ५२ | (टिप्पण २) १ | संस्ताधन- | संसाधन |
| " | " " २ | प्रवर् | प्रवरं |
| ५८ | " २ १ | पाय | पाप |
| ६३ | " १ १ | इच्चि | इच्चे |
| ६३ | " ४ २ | ह्रसा- | ह्रसा- |
| ६७ | ६ | अहिंसाको | अहिंसाका |
| ६९ | | (पृष्ठ संख्या) ७९ | (पृष्ठ संख्या) ६९ |
| ७१ | (टिप्पण १) ९ | व्याघ्र:पतीयन्ते | व्याघ्र ! प्रतीयन्ते |
| ८२ | ३ | तया | तथा |
| ८४ | (गतपृष्ठ-टिप्पण-अवशिष्टांश) ३ | प्रत्युत् | प्रत्युत |
| ९३ | १२ | संयमोपर्धक | संयमोपवर्धक |
| ९३ | (टिप्पण ४) १ | समक्षत्: | समक्षतः |
| ९५ | ७ | केत्रल- | केवल |
| ९६ | १७ | राजधर्मधा | राजधर्म था |
| ९८ | (टिप्पण २) १ | स्यु | स्युः |
| ९८ | " " २ | व्यादनीयास्ते | व्यापादनीयास्ते |
| १०० | " " ६ | प्रवत्तो | प्रवृत्ता |
| १०१ | " " १५ | यथोवरे | यथोपरे |
| १११ | ११ | दूसरे | दूसरेके |
| ११४ | ३ | अभादा | अभावसा |

## ( दीपिका )

| प्रकाश | सूत्र | पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| | | १३ | १९ | जीवास्तिकाय है | जीवास्तिकायको स्कंध कहते है |
| १ | १७ | १४ (टिप्पण १) | १ | अश: | अंश: |
| | | १५ | ५ | परमाणश्रो | परमाणुओ |
| | | १७ | यन्त्र | | |

| परमाणु के अश | सदृश | विसदृश | परमाणु के अश | सदृश | विसदृश |
|---|---|---|---|---|---|
| ५ जघन्येतर[1] + समजघन्येतर | नही | नही | ५ जघन्येतर[1] + समजघन्येतर | नही | है |
| ६ " + एकाधिक | नही | नही | ६ " + एकाधिक | " | " |
| ७ " + द्वयधिक | नही | नही | ७ " + द्वयधिक | है | " |
| ८ " + त्र्यादि अधिक | नही | नही | ८ " + त्र्यादि- अधिक | " | " |

| प्रकाश | सूत्र | पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २१ | १८ | ५ | आकाशा- | आऽऽकाशा- |
| " | २२ | १८ | ८ | वस्तवशो | वस्त्वशो |
| | | १९ | १९ | परमाणुमे | परमाणुके |
| १ | ३० | २० | ११ | वदन्ता | वदनन्ता |
| | | २१ | ८ | द्विप्रदेशीसे अनन्त प्रदेशीतक | द्विप्रदेशीसे लेकर अनन्त प्रदेशी तक है |
| १ | ३२ | २२ (टिप्पण १) | १ | लवणसमुद्रे चत्वार: धातकीखण्डे द्वादश | लवणसमुद्रे चत्वार: चत्वार धातकीखण्डे द्वादश द्वादश |

| प्रकाश | सूत्र | पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | कालोदधौ द्वाचत्वा-रिंशत् | कालोदधौ द्वाचत्वा-रिंशत् द्वाचत्वारिंशत् |
| | | | | अद्धपुष्करद्वीपे | अर्द्धपुष्करद्वीपे |
| | | | | द्विसप्तति | द्विमप्तति द्विसप्तति |
| | | २३ | १७ | हरिविदेह | हरि, विदह |
| | | २५ | १५ | विरष | शामान्य |
| २ | १३ | ३६ | ३ | धीयते | धीयते |
| २ | १६ | ३६ | ६ | क्षयोपम | क्षयोपशम |
| २ | २१ | ३८ | (टिप्पण १) १ | २ कत्सार्थे | २कुत्सार्थे |
| २ | २३ | ४० | १ | चतुदर्शनम् | चक्षुर्दर्शनम् |
| २ | २४ | ४० | ४ | नियताथ | नियतार्थं |
| २ | ३६ | ४४ | १३ | अज्ञानसज्ञि | अज्ञानासज्ञि |
| २ | ३६ | ४६ | २ | छद्मस्थ | छद्मस्था- |
| ३ | ४ | ४८ | ७ | पृथवी | पृथिवी |
| ३ | ५ | ५० | २ | एकेन्द्रिय | एकैकेन्द्रिय |
| ३ | ५ | ५० | ४ | असख्येया | असख्यया |
| ३ | ५ | ५० | ६ | ग्लान्या | म्लान्या |
| ३ | १७ | ५४ | ४ | महोर | महोरग |
| ४ | ५ | ६४ | ७ | परम्परा- | परस्परा- |
| ४ | १३ | ७० | ७ | निमितो | निमित्तो |
| ४ | १४ | ७२ | १ | सवरहिता | सवररहिता |
| ४ | २९ | ८० | २ | नियमन | नियमत |
| ५ | ८ | ८४ | ७ | तत्रऽ | तत्राऽ |
| ५ | ८ | ८४ | १२ | परिमाणामव- | परिमाणमव- |
| ५ | ८ | ८४ | (टिप्पण १) १ | मित।या | मिताया |

| प्रकाश | सूत्र | पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| | | ८५ | १७ | होना है | होता है |
| | | ८७ | ६-७ | अन्तर्‌करण | अन्तरकरण |
| ५ | १४ | ८८ | ७ | अकाम | अकामा |
| ५ | १५ | ८८ | ११ | तत् एव | तत एव |
| | | ९१ | ११ | जिस वृत्ति | जो वृत्ति |
| | | १०५ | १५ | समात बन्ध है।··· ········· | समान बन्ध है। । जलसे खाली तालाब के समान मोक्ष है। |
| ६ | ७ | १०८ | १२ | स्वरूपानुपुवेशी | स्वरूपानुप्रवेशी |
| ६ | १० | ११० | ९ | हेतु | हेतु |
| ७ | ९ | १२० | १० | मन्नह्म | मद्ब्रह्म |
| | | १२१ | ६ | द्वश | द्वेष |
| | | १२५ | २० | शरीर पर्याप्ति, भाषा पर्याप्ति | शरीर-पर्याप्ति, इन्द्रिय-पर्याप्ति, श्वासोच्छ्वास-पर्याप्ति, भाषा-पर्याप्ति |
| ७ | २७ | १२८ | ३ | भिम्न | भिन्न |
| ७ | २८ | १२८ | ६ | कारणम्, | कारणम्, सर्वथा |
| ७ | २८ | १२८ | ७ | सन्यस्त | सन्यस्त |
| ७ | २९ | १२८ | ११ | पारस्पपरिक | पारस्परिक |
| ८ | २ | १३२ | ४ | साम्वदन | सास्वादन |
| | | १३३ | ५ | सास्वादन, सम्यक्‌दृष्टि | सास्वादन-सम्यक्‌दृष्टि |

| प्रकाश | सूत्र | पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| | | १३४ | ९ | अन्यथा | अन्यथाऽ- |
| | | | | जीवत्वापत्ते | जीवत्वापत्तेः |
| | | १३५ | १९-२० | ये दो पंक्तियां पृष्ठ १३७ में दूसरी पंक्तिके बाद होनीचाहिए | |
| ८ | ६ | १३६ | ७ | मय . | मव |
| " | ७ | १३६ | ८ | शंकाकांक्षा | शंकाकांक्षा- विचिकित्सा |
| " | " | " | ९ | कुमताभिलाष | कुमताभिलाषः |
| " | " | " | " | संशय | संशयः |
| | | १३७ | २ | कहते हैं।··· ······ ······ ······ | कहते है। जो व्यक्ति जीव, अजीव आदि सब तत्त्वोंको यथार्थ रूपसे स्वीकार करता है, निष्ठा रखता है, वह सम्यक्दृष्टि कहलाता है। सत्यांशको भी विपरीत मानना सम्यक्दृष्टि नहीं होता। मिथ्यादृष्टि, सम्यग्मिथ्यादृष्टि और सम्यग्दृष्टि की तत्त्व-रुचि को भी क्रमशः मिथ्या-दृष्टि, सम्यग्मिथ्यादृष्टि एवं सम्यग्दृष्टि कहा जाता है। |

| प्रकाश | पृष्ठ | सूत्र | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | जहां सम्यग्दृष्टि व्यक्ति होता है वहां उसका अर्थ होता है सही दृष्टि वाला और जहां सम्यग्दृष्टि गुण होता है, वहां उसका अर्थ होता है सही दृष्टि वालोंकी तत्त्व-श्रद्धा। इसी प्रकार मिथ्या-दृष्टि और सम्यग्दृष्टि का अर्थ समझना चाहिए। |
| ८ | १३ | १३८ | ८ | सर्वव्रताराधको | सर्वथा व्रताराधको |
| ८ | १४ | १३८ | | ……। तत्र | मोक्षार्थं प्रकृष्टमा-चरणम् चारित्रम्। तत्र |
| ८ | १४ | १३८ | १२ | च्छदोपस्थाप्यम् | च्छेदोपस्थाप्यम् |
| ८ | १५ | १४० | २ | ग्रनिथ | ग्रन्थि |
| | | १४१ | ८ | निस्तार | निस्सार |
| ८ | '१७ | १४२ | ९ | क्वचिद् | क्वचिद् |
| ८ | १४ | १५० | (टिप्पण १) २ | बहिर्निस्सरणम् | बहिर्निस्सारणम् |
| | | १५७ | ? | यथार्थ निर्णायि ज्ञानको प्रमाण कहते है (संशय विपर्यय और अन-ध्यवसाय रहित) | यथार्थ निर्णायि ज्ञान (संशय विपर्यय और अनध्यवसाय-रहित) को प्रमाण कहते हैं। |

| प्रकाश | सूत्र | पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| ९ | २० | १६० | १२ | सामान्यग्राही | सामान्यमात्रग्राही |
| ९ | २३ | १६२ | ५ | भेदेनार्थकृच्छब्दः | भेदेनार्थंभेदकृच्छब्द |
| ९ | ४४ | १६८ | | (वृत्ति) | यथावीरप्रक्रृतिः —स्थापना-वीरः |
| | | १७२ | ७ | याञ्जा | याञ्चा |
| | | १७२ | १३ | निरुपण | निरूपण |
| प्रशस्ति-श्लोकाः | | १७२ | २० | मदीया | मदीया |

परिशिष्ट—१

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १७६ | ५ | यथायवरकोदरम् | यथापवर-कोदरम् |
| १७७ | १५ | तहृप्यगारे | तहृप्पगारे |
| १८२ | २ | सद्सद्वेद्य | सदसद्वेद्य |
| १८७ | १० | तन्निविध | तत्त्रिविध |
| १९० | ९ | पकजादि | पङ्कजादि |
| १९५ | ५ | विशेषण | विशेषेण |
| १९६ | १८ | वेदनाद्यनुम- | वेदनाद्यनुभव |

परिशिष्ट—३

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २३६ | १८ | उपभोगपरिभोग | उपभोग-परिभोगव्रत |

---